**वचनार्थ एवं लक्षण** – 'मच्छरभावो मच्छरियं' मत्सर (कजूस) का भाव (कजूसी) मात्सर्य है। 'मुझमे ही यह गुण हो, मेरे पास ही यह वस्तु हो, अन्य के पास नही' –इस प्रकार अपने ही उत्कर्षहेतु से प्रवृत्त चित्त मत्सर है और उसके भाव को 'मात्सर्य' कहते है[1]। 'सम्पत्तिगूहलक्खण' पायी हुई (लब्ध) या पायी जानेवाली (लब्धव्य) अपनी सम्पत्ति का गूहन (छिपाना) इसका लक्षण है। यह धर्म, दान के विरोधी चित्त का आग्रह है। इसमे धन के अपरित्याग की इच्छा प्रधान होती है[2]।

यह मात्सर्य भी, लब्ध-सम्पत्ति तथा लब्धव्य-सम्पत्ति के वश से, दो प्रकार का का होता है।

लब्ध-सम्पत्ति के वश से – मात्सय स्वभाव के कारण, 'यह सम्पत्ति अन्य-साधारण है' ( जो सम्पत्ति मेरे पास है, वह अन्य के पास भी हो सकती है ) अथवा किसी भी कारण से 'यह मेरे पास से हटकर भविष्य मे दूसरो के पास जानेवाली है'– इस प्रकार देखकर, सुनकर अथवा सोचकर भी जो दुःख होता है, दौर्मनस्य होता है, वह लब्ध-सम्पत्ति के वश से 'मात्सर्य' है।

लब्धव्य-सम्पत्ति के वश से – 'अमुक देश मे, अमुक काल मे यह सम्पत्ति मुझे प्राप्त होगी' – यह सुन कर या सोचकर उसे स्वय ही प्राप्त करना चाहता है, साथ ही यह नही चाहता कि दूसरा भी इसे प्राप्त कर ले। तथा 'दूसरे लोग इसे प्राप्त कर लेगे' – यह सुनकर या सोचकर वह दुःखी एव दुर्मना होता है, यह लब्धव्य सम्पत्ति के वश से 'मात्सर्य' है[3]।

**रस एव प्रत्युपस्थान** – 'साधारण-अक्खमरस' अपनी सम्पत्ति को अन्यसाधारण होते देखने मे अक्षमता – इसका कृत्य है। 'सङ्कोचनुपट्ठानक' यह धर्म सङ्कुचित करनेवाला है – ऐसा योगी के ज्ञान मे अवभासित होता है। 'कटुकञ्चुकभावो पि'

---

१ "'मम एव इद गुणजात वा वत्थु वा होतु, मा अञ्ञास्सा' ति एव अत्तनो सम्पत्तिहेतु अविप्फारिकतावसेन चरति पवत्ततीति मच्छर, तथा पवत्त चित्त, मच्छरस्स भावो मच्छरिय।' – प० दी०, पृ० ८१, "मच्छरयोगे मच्छरीति पवत्तमान मच्छरिसद्द गहेत्वा आह – 'मच्छरभावो मच्छरिय' ति, निरुत्ति-नयेन पन 'मा इद अच्छरिय अञ्ञेस होतु, मय्हमेव होतू' ति मच्छरिय ति पोराणा।" – विसु० महा०, द्वि० भा०, पृ० १५२।

२ तु० – अभि० को० ५ ४७, पृ० १४७, "स्ववस्तुन्याग्रहो मात्सर्यम्, मत्तो म। सरेदिति निरुक्ति।" – वि० प्र० वृ०, पृ० ३०६, "मात्सर्य दानविरोधी चेतस आग्रह। उपात्त वस्तु धर्मामिषकौशलात्मकम्। यन पूजानुग्रहकाम्यया-र्थिनेऽनर्थिने वा दीयते तद् दानम्, तस्मिन् सति दानाभावात् तद्विरोधी-त्युच्यते। लाभसत्काराध्यवसितस्य जीवितोपकरणेषु रागाशिकश्चेतस आग्रहो-ऽपरित्यागेच्छा मात्सर्यम्।' त्रि० भा०, पृ० ३०।

३ प० दी०, पृ० ८१–८२।

कटुक रस की भाँति यह सङ्कुचित करनेवाला धर्म है। दान करने में एवं अपनी सम्पत्ति को सर्वसाधारण करने में सङ्कोच करनेवाला यह धर्म है। जैसे–कटुक रस, खानेवालों में सङ्कोच (हिचक) उत्पन्न करता है, उसी तरह यह याचकों को देखने पर, चित्त एवं काय (शरीर), दोनों का सङ्कोच करता है[1]।

**पदस्थान** – 'ससम्पत्तिपदट्ठानो' स्वसम्पत्ति इसका आसन्नकारण है।

मात्सर्य पाँच प्रकार के होते हैं – १. आवासमात्सर्य २. कुलमात्सर्य, ३. लाभमात्सर्य, ४. वर्णमात्सर्य एवं ५. धर्ममात्सर्य[2]।

मात्सर्य इन आवास, कुल-आदि को आलम्बन करता है, अतः इसके वर्ण-आदि आध्यात्मिक एवं आवास-आदि बाह्य दोनों प्रकार के आलम्बन होते हैं।

**ईर्ष्या एवं मात्सर्य** – लब्ध-सम्पत्ति के विषय में – ईर्ष्या का स्वभाव दूसरों की प्राप्त सम्पत्ति, गुण एवं श्री-आदि को देखकर जलने का है तथा मात्सर्य का स्वभाव अपनी प्राप्त सम्पत्ति का त्याग न करने तथा अपने कुल, गुण, श्री एवं सम्पत्ति-आदि को दूसरों के पास न चाहने का है।

लब्धव्य-सम्पत्ति के विषय में – दूसरा कोई जो चाहता कि यह सम्पत्ति उसे प्राप्त हो, 'वह पुरुष उस सम्पत्ति को प्राप्त न करे, मैं ही प्राप्त करूँ' – यह देखकर, सुनकर या सोचकर जो चित्तविघात होता है वह 'ईर्ष्या' है। जिसे मात्सरिक स्वयं प्राप्त करना चाहता है उसे प्राप्त न होते देखकर या सोचकर जो चित्तविघात होता है वह 'मात्सर्य' है।

ये दोनों, ईर्ष्या एवं मात्सर्य, एक साथ उत्पन्न नहीं होते।

इसे (मात्सर्य को) चित्त की विरूपता जानना चाहिये[3]।

[ विशेष – आधुनिक आचार्य 'मात्सर्य बाह्य को आलम्बन नहीं करता' – ऐसा मान कर 'धम्मसङ्गणि' के "बहिद्धारम्मणा" – इस मातिकापद में मात्सर्य का वर्जन करते हैं। वे आचार्य अपनी सभी (आवास-आदि) सम्पत्ति को 'अज्झत्त' (अध्यात्म) ही स्वीकार करते हैं। किन्तु यह ठीक नहीं है; क्योंकि अभिधर्म के नियम के अनुसार स्वस्कन्धान्तर्गत द्रव्य ही 'अज्झत्त' है। स्कन्ध से बाहर होनेवाले 'द्रव्य

---

१. द्र० – अट्ठ०, पृ० २६३।

२. ध० स०, पृ० २५१; "तत्थ कतमं मच्छरियं? पञ्च मच्छरियानि – आवासमच्छरियं, कुलमच्छरियं, लाभमच्छरियं, वण्णमच्छरियं, धम्ममच्छरियं। यं एवरूपं मच्छेरं मच्छरायना मच्छरायितत्तं वेविच्छं कदरियं कटुकञ्चुकता अग्गहितत्तं चित्तस्स – इदं वुच्चति मच्छरियं।" – विभ०, पृ० ४२७। द्र० – अट्ठ०, पृ० २६८–२६९।

३. प० दी०, पृ० ८२।

४. ध० स०, पृ० ५।

बहिद्धा' कहे जाते हैं। इसके प्रमाण के लिये 'अट्ठसालिनी' मे की गई 'अज्झत्तिक' तिक (त्रिक) की व्याख्या देखी जा सकती है[1]। ]

११. कौकृत्य चैतसिक

"कुकतभावो कुक्कुच्च कुच्छितकिरियाथ वा,
पच्छानुतापलक्खणं अनुसोचनरसक।
विप्पटिसारुपट्ठान कताकतपदट्ठान[2]॥"

**वचनार्थ** – 'कुकतभावो कुक्कुच्च, कुच्छितकिरियाथ वा' कुकृत चित्त का भाव 'कौकृत्य' है। अथवा – कुत्सित क्रिया को 'कौकृत्य' कहते हैं। इसका अर्थ कृत दुश्चरित एव अकृत सुचरित हैं; किन्तु यहाँ दुश्चरित एव सुचरित को आलम्बन करनेवाले चित्त को कारणोपचार से 'कुकृत' कहा जाता है। अतएव 'कुकृत चित्त का भाव कौकृत्य है' – ऐसा कहा गया है।

"कुच्छित कत कुकत[3]" कुत्सित क्रिया को 'कुकृत' कहते है। दुश्चरित कर्म करने के अनन्तर उसके अकुशल विपाक का विचार करके या उसके अकुशल विपाक का अनुभव करके 'अहो! मैंने दुश्चरित (कर्म) किया है' – इस प्रकार चित्त की जो क्रिया होती है तथा अपनी पूर्वकालिक समृद्धि के विनष्ट हो जाने पर 'अहो! मैंने अपने समृद्धिकाल मे कोई सुकृत (कर्म) नही किया' – ऐसी जो चित्त की क्रिया होती है यह क्रिया – जिस समय बुरा (कुत्सित) कर्म किया जा रहा था उस समय उसके न किये जाने मे तथा उस समय नही किये गये सुकृत के उस समय किये जाने मे – अब असमर्थ होती है। यह क्रिया इस समय कुत्सित क्रियामात्र है, अत इसे 'कुकृत' कहते हैं[4]।

इस क्रिया के उत्पन्न होने पर चित्त मे जो एक प्रकार का सन्ताप उत्पन्न होता है, उसे पश्चात्ताप (अनुताप) कहते है, और यही 'कुकृत' है[5]।

**लक्षण, रस एवं प्रत्युपस्थान** – 'पच्छानुतापलक्खण' पश्चात्ताप इसका लक्षण है[6]।

---

१. अट्ठ०, पृ० ३६।

२ ब० भा० टी०। तु० – विसु०, पृ० ३२८, अट्ठ०, पृ० २०८।

३. अट्ठ०, पृ० २०८। ४ अट्ठ०, पृ० ३०५।

५. द्र० – प० दी०, पृ० ८२–८४।

६. तु० – अभि० को०, आ० न० दे०, २ २८ की व्याख्या, पृ० १३१।
"कुकृतभाव कौकृत्यम्।" – वि० प्र० वृ०, पृ० ३०९।
"कौकृत्य चेतसो विप्रतिसार। कुत्सितं कृतमिति कुकृतम्, तद्भाव कौकृत्यम्। इह तु कुकृतविषयश्चेतसो विलेख कौकृत्यम्, चैतसिकाधिकारात्। एतच्च चित्तस्थितिपरिपन्थिकर्मकम्।" – त्रि० भा०, पृ० ३२।
"तत्थ कतम कुक्कुच्च? अकप्पिये कप्पियसञ्ञिता, कप्पिये अकप्पियसञ्ञिता, अवज्जे वज्जसञ्ञिता, वज्जे अवज्जसञ्ञिता – य एवरूप कुक्कुच्च कुक्कुच्चायना कुक्कुच्चायितत्त चेतसो विप्पटिसारो मनोविलेखो – इद वुच्चति कुक्कुच्च।" – ध० स०, पृ० २५९, अट्ठ०, पृ० ३०४।

'अनुसोचनरसक' कृत दुश्चरित एव अकृत सुचरित के लिये अनुशोच (शोक करना) – इसका कृत्य है । 'विप्पटिसारुपट्ठान' चित्त के विप्रतिसार (पछतावा) के रूप मे यह योगी के ज्ञान मे अवभासित होता है ।

परमत्थदीपनीकार का कथन है कि यहाँ 'विप्रतिसार ही कौकृत्य है'। कौकृत्य के कुत्सित होने के कारण उससे सम्प्रयुक्त चित्तोत्पाद भी कुत्सित ही होता है । जिस कारण कौकृत्य कुत्सित होता है उसी कारण उससे सम्प्रयुक्त चित्तोत्पाद भी कुत्सित होता है। इस प्रकार यह चित्तोत्पाद ही 'कुकृत' पद से ग्रहण करने के योग्य है । 'सुदिन्नकण्ड' की अट्ठकथा (पाराजिककण्ड) मे भी यह अर्थ स्पष्ट रूप से उल्लिखित है, यथा –

"विञ्ञूहि अकत्तब्बताय कुच्छितकिरियाभावतो कुक्कुच्च ति[1] ।"

अर्थात् विद्वानो के द्वारा अकर्तव्य होने के कारण कुत्सित क्रिया होने से यह 'कौकृत्य' कहलाता है । विभावनीकार ने इस अर्थ का अनुसन्धान न करके कुकृत शब्द की "कुच्छित कत कुकत, कताकतदुच्चरितसुचरित ति[2]" – ऐसी व्याख्या कर "कारणोपचार से 'कुकृत' शब्द दुश्चरित एव सुचरित को आलम्बन करनेवाले चित्त का द्योतक है, और उसका भाव कौकृत्य है" – जो ऐसा कहा है, यह युक्ति एवं प्रमाण सङ्गत नही है[3] ।

**पदस्थान** – 'कताकतपदट्ठान' किया हुआ दुश्चरित (बुरा काम) एव न किया हुआ सुचरित ( अच्छा काम ) – ये दोनो इसके आसन्नकारण हैं । 'कृत' शब्द से यहाँ 'दुश्चरित' तथा 'अकृत' शब्द से 'सुचरित' का ग्रहण करना चाहिये ।

सुचरित को दुश्चरित तथा दुश्चरित को सुचरित समझ कर उसको करने के अनन्तर, जब पुद्गल पुन यथार्थ रूप मे दुश्चरित को दुश्चरित समझता है तब भी कौकृत्य हो सकता है, यथा –

"यस्मा पनेत – 'अकत वत मे कल्याण, अकत कुसल, अकत भीरुत्ताण; कत पाप, कत लुद्ध, कत किब्बिस[4]' ति – एव अनवज्जे वज्जसञ्ञिताय पि कते वीतिक्कमे उप्पज्जति[5]" ।

अर्थात् मैने अपना कल्याण नही किया, कुशल नहीं किया, भीरु का त्राण नही किया, पाप किया, लोभ किया, किल्विष किया – इस प्रकार अनवद्य (कुशल) को अवद्य (अकुशल) सज्ञा से भी करने पर तथा इसका व्यतिक्रम होने पर अर्थात् अवद्य (अकुशल) को अनवद्य सज्ञा से भी करने पर 'कौकृत्य' उत्पन्न होता है। यहाँ पर 'कृत' शब्द से दुश्चरित का तथा 'अकृत' शब्द से सुचरित का ग्रहण होता है[5]।

---

१ पारा० अ० (सुदिन्नकण्ड), पृ० १८२ ।
२ द्र० – विभा०, पृ० ८३ ।
३. प० दी०, पृ० ८२।
४ अं० नि०, द्वि भा०, पृ० १८५ ।
५ अट्ठ०, पृ० ३०४ ।

कुछ लोग यहाँ 'कृत' शब्द से कृत दुश्चरित एव सुचरित, तथा 'अकृत' शब्द से अकृत दुश्चरित एव सुचरित – इस प्रकार दोनो अर्थो का ग्रहण करते है। यहाँ पर यह प्रश्न स्वाभाविक ही उत्पन्न हो सकता है कि दुश्चरित के करने पर तो कौकृत्य हो सकता है, किन्तु सुकृत करने पर कौकृत्य कैसे हो सकता है ? इसका समाधान वे इस प्रकार करते है – मान लीजिये, किसी सम्पन्न पुरुष ने अपने समृद्धिकाल मे अत्यधिक दान किया, और दान करते करते ही वह दरिद्र हो गया – ऐसी स्थिति मे अब दरिद्र हो जाने पर वह पश्चात्ताप करता है कि मैंने इतना अधिक दान क्यो किया ? तो ऐसे पुद्गल मे यह कृत सुचरित से 'कौकृत्य' कहलाता है।

सिद्धान्तपक्ष – उपर्युक्त वर्णन का यह अभिप्राय है कि सुकृत को आलम्बन करके कौकृत्य उत्पन्न होता है। इस पर हमारा मन्तव्य यह है कि सुचरित करने पर जो पश्चात्ताप होता है वह 'कौकृत्य' नही है, अपितु 'दौर्मनस्य' है।

पुन यह प्रश्न होता है कि सुकृत के न करने पर तो कौकृत्य का होना स्वाभाविक है, किन्तु दुश्चरित के न करने पर कौकृत्य कैसे हो सकता है ? (जैसा कि अभी पहले कहा गया है।)

इसका समाधान भी वे आचार्य इस प्रकार करते है – मान लीजिये, किसी पुद्गल ने काले सर्प को देख कर भी उसका वध नही किया और उसी सर्प ने थोडी देर बाद आगे जाकर उसके किसी प्रिय बन्धुजन को डँस लिया – तो ऐसी परिस्थिति मे उसे अपने न किये हुए वधरूप दुश्चरित पर कौकृत्य हो सकता है।

सिद्धान्तपक्ष – उपर्युक्त तर्क का आशय यह है कि अकृत दुश्चरित का आलम्बन करके कौकृत्य उत्पन्न होता है। इसपर हमारा अभिमत यह है कि अकृत दुश्चरित का आलम्बन करके जो पश्चात्ताप होता है वह 'कौकृत्य' नही है, अपितु 'द्वेष' है।

अतएव कुछ लोगो का उपर्युक्त वाद "अकत कल्याण, कत पाप " – इस अट्ठकथा से विपरीत होने के कारण अनुपादेय है[1]।

कौकृत्य तीन प्रकार का होता है, यथा– १ नीवरणकौकृत्य, २ विनयकौकृत्य एवं ३ असयतकौकृत्य[2]।

१ नीवरणकौकृत्य – पाँच नीवरण-धर्मो मे परिगणित कौकृत्य 'नीवरण-कौकृत्य' है।

२ विनयकौकृत्य – किसी भिक्षु के द्वारा किसी कर्म का सम्पादन करते समय या उससे पूर्व 'यह कर्म विनय के अनुसार करणीय है कि नही' – इस प्रकार का विचार 'विनय-कौकृत्य' कहलाता है। इस प्रकार का कौकृत्य पृथग्जन, शैक्ष्य एव अर्हत् पुद्गलो की सन्तान मे उत्पन्न होता है। यह कौकृत्य कुशल एव क्रिया चित्तोत्पाद है।

---

१. द्र० – प० दी०, पृ० ८४।

२ अट्ठ०, पृ० ३०५, प० दी०, पृ० ८३।

३ असयतकौकृत्य – ध्यानभावना-आदि करते समय अथवा किसी महापुरुष के सन्निधान मे इन्द्रिय के असयम का हो जाना – 'असयत-कौकृत्य' है । यह मोहप्रधान अकुशल चित्तोत्पाद है ।

[ द्वेष-आदि चार चैतसिक द्वेषमूल चित्त मे सम्प्रयुक्त होते है, अत इन्हे 'मान' के अनन्तर तथा 'स्त्यान' के पूर्व रखा गया है । उपर्युक्त चार चैतसिको मे द्वेष चैतसिक नियतयोगी है, अत उसे सर्वप्रथम रखा गया है । ]

१२. स्त्यान चैतसिक :

"थियतीति थिन नाम अनुस्साहनलक्खण,
वीरियावनोदनरस ससीदपच्चुपट्ठान[1] ।।"

**वचनार्थ एवं लक्षण** – "थियतीति थिन नाम, अनुस्साहनलक्खण" जो धर्म चित्त को मन्द करता है वह 'स्त्यान' है[2] । अनुत्साहित करना – इसका लक्षण है[3] । यह धर्म वीर्य के स्वभाव से विपरीत स्वभाववाला है, इसलिये इससे सम्प्रयुक्त होनेवाले धर्म उत्साह से हीन होते है ।

**रस एवं प्रत्युपस्थान** – 'वीरियावनोदनरस' वीर्य को दूर करना – इसका कृत्य है। 'ससीदपच्चुपट्ठान' यह ससीदन अर्थात् अवसाद या अनुत्साह के रूप मे योगी के ज्ञान मे अवभासित होता है[4] ।

**पदस्थान** – 'अरतितन्दिविजम्भिकादीसु अयोनिसोमनसिकारपदट्ठान' अरति, तन्द्रा एव जम्हाई-आदि मे अयोनिशोमनसिकार – इसका आसन्नकारण है ।

---

१. ब० भा० टी० । तु० – विसु०, पृ० ३२७, अट्ठ०, पृ० २०६, ३०० ।
२. "थियति चित्त मन्द मन्द कत्वा अज्झोत्थरतीति थिन ।" – प० दी०, पृ० ८४ ।
३. तु० – अभि० को० २ २६, पृ० १२७, ५ ४७–४८, पृ० १४७,१४८ ।
"स्त्यान कायचित्ताकर्मण्यता ।" – वि० प्र० वृ०, पृ० ७४ ।
"कायाकर्मण्यता स्त्यान तन्द्रीपर्यायवचनम् ।" – वि० प्र० वृ०, पृ० ३०९ ।
"स्त्यान चित्तस्याकर्मण्यता स्तैमित्यम् । स्तिमितस्य भाव स्तैमित्यम्, यद्योगाच्चित्त जडीभवति स्तिमित भवति नालम्बन प्रतिपत्तु समुत्सहते ।" – त्रि० भा०, पृ० ३१ ।
"स्त्यान कतमत् ? मोहाशिका चित्ताकर्मण्यता सर्वक्लेशोपक्लेशसाहाय्यकर्मकम् ।" – अभि० समु०, पृ० ९ ।
"तत्थ कतम थिन ? या चित्तस्स अकल्यता, अकम्मञ्ञता . थीयितत्त चित्तस्स, इद वुच्चति थिन ।" – ध० स०, पृ० २५९ ।
४. "अनुस्साहनावसीदनभावेन सहतभावो थिन ।" – ध० स० मू० टी०, पृ० १२०; विसु० महा०, द्वि० भा०, पृ० १५० ।

१३. मिद्ध चैतसिक .

"मेधेतीति मिद्ध नाम अकम्मञ्ञत्तलक्खण ।
ओनय्हरस लीनत्तोपट्ठान पि पचलायिता[1] ।।"

**वचनार्थ एवं लक्षण** – 'मेधेतीति मिद्ध' जो धर्म चित्त, चैतसिक धर्मों को अकर्मण्य करके नष्ट करता है वह 'मिद्ध' है[2] । 'अकम्मञ्ञत्तलक्खण' अकर्मण्यता इसका लक्षण है[3] ।

'स्त्यान' चित्त की अकर्मण्यता है तथा 'मिद्ध' वेदनादि स्कन्धत्रय की अकर्मण्यता है – यही इन दोनो मे वैशिष्टच है[4] । त्रिपिटक मे चित्त की अकल्यता (अस्वस्थता) एव अकर्मण्यता को 'स्त्यान' एव काय की अकल्यता एव अकर्मण्यता को 'मिद्ध' कहा गया है[5] ।

**प्रश्न** – काय की अकर्मण्यता कहने से रूपकाय ( रूपस्कन्ध ) की अकर्मण्यता प्राप्त होती है और इस प्रकार मिद्ध का रूपभाव प्राप्त होता है, क्या मिद्ध 'रूप' है ?

उत्तर – मिद्ध का रूपभाव प्राप्त नही होता, क्योकि इसे कामच्छन्द-आदि नीवरण-धर्मों के समान प्रहातव्य-धर्मो मे गिना गया है । रूप को दर्शनादि

---

१ ब० भा० टी० । तु० – विसु०, पृ० ३२७, अट्ठ०, पृ० २०६, ३००-३०१ ।

२. "मेधति चेतसिके धम्मे अकम्मञ्ञभूते कत्वा विहिसतीति मिद्धं ।" – प० दी०, पृ० ८४ ।

३ "कायचित्ताकर्मण्यता मिद्ध चित्ताभिसङक्षेप स्वप्नाख्य, स तु क्लिष्ट एव पर्यवस्थानम् ।" – वि० प्र० वृ०, पृ० ३०९ ।

द्र० – अभि० को० २ ३०, पृ० १३३, ५ ४७, पृ० १४७ ।

"मिद्धमस्वतन्त्रवृत्तिचेतसोऽभिसक्षेप । वृत्तिरालम्बने प्रवृत्ति, सास्वतन्त्रा चेतसो यतो भवति तन्मिद्धम् । कायचित्तसन्धारणासमर्था वा वृत्तिश्चेतसोऽस्वतन्त्रा सा यतो भवति तन्मिद्धम् । अभिसङक्षेपश्चेतसश्चक्षुरादीन्द्रियद्वारेणाप्रवृत्ति । एतच्च मोहाशे प्रज्ञपनान्मोहाशिक कृत्यातिपत्तिसन्निश्रयदानकर्मकञ्च ।" – त्रि० भा०, पृ० ३२ ।

"मिद्ध कतमत् ? मिद्धनिमित्तमागम्य मोहाशिकश्चेतसोऽभिसङक्षेप कुशल अकुशल अव्याकृत., काले वा अकाले वा, युक्तो वा अयुक्तो वा । कृत्याविपत्तिसन्निश्रयदानकर्मकम् ।" – अभि० समु०, पृ० १० ।

"तत्थ कतम मिद्ध ? या कायस्स अकल्यता अकम्मञ्ञता .. इद वुच्चति मिद्ध ।" – ध० स०, पृ० २५९ ।

४. विभा०, पृ० ८३ ।

५. ध० स०, पृ० २५९ ।

के द्वारा प्रहातव्य धर्मो मे नही गिना गया है, अत मिद्ध का रूपभाव प्राप्त नही होता[1] ।

**रस** – 'ओनय्हरस' विज्ञान एव द्वारो को अवरुद्ध (बन्द) करना – इसका कृत्य है[2] । अर्थात् इसके कारण चित्त, चक्षु-आदि द्वारो मे प्रवृत्त नही हो पाता । जब मिद्ध का उत्पाद होता है तब इसके स्वभावत मन्द होने से चित्त किसी भी आलम्बन का अच्छी तरह ग्रहण करने मे उत्साहहीन होता है, अत इसकी वजह से भवङ्गपात ही अधिकतर होता है । वीथि-चित्तो का उत्पाद बहुत कम होता है । इसलिये चक्षुर्द्वार एव चक्षुर्विज्ञान-आदि के उत्पन्न होने मे अवरोध होता है ।

[ इसके लक्षण, रस-आदि की भाति ही 'स्त्यान' के लक्षण, रस-आदि को भी समझना चाहिये । ]

**प्रत्युपस्थान** – 'लीनत्तोपट्ठान पि पचलायिता' यह आलम्बन का ग्रहण करने मे सङ्कोच करने के स्वभाववाला धर्म है – ऐसा योगी के ज्ञान मे अवभासित होता है[3] । अथवा – निद्रा, तन्द्रा-आदि इसके जानने के आकार है ।

पृथग्जन एव शैक्ष्य पुद्गलो मे निद्रा से पूर्व तथा जागरण के अनन्तर प्राय· स्त्यान एव मिद्ध होते है । गाढ निद्रा-काल मे स्त्यान, मिद्ध न होकर केवल भवङ्ग-सन्तति (विपाक-चित्त) ही होती है ।

अर्हत् की सन्तान मे निद्रा से पूर्व या जागरण के पश्चात् कभी भी स्त्यान एव मिद्ध नही होते, तथा न तो उनका शरीर शिथिल होता है, और न उनकी मुखकान्ति ही म्लान होती है। उन्हे तो आलम्बन मे सङ्कोच होकर भवङ्गसन्ततिमात्र होती है । सासारिक पुद्गलो का शयन दो कारणो से होता है । प्रथम – कार्य की बहुलता से श्रान्त एव क्लान्त होने के कारण, तथा द्वितीय – स्त्यान एव मिद्ध से प्रभावित होने के कारण ।

अर्हत् मे केवल प्रथम कारण से ही शयन होता है, द्वितीय कारण से नही । पृथग्जन एव शैक्ष्य पुद्गलो मे दोनो कारणो से यथायोग्य शयन होता है ।

'स्त्यान' चित्त का आलस्य, एव 'मिद्ध' चैतसिक का आलस्य है – यह कहा

---

१. "केचि मिद्ध पि रूप ति, वदन्तेत न युज्जति ।
पहातब्बेसु वुत्तत्ता, कामच्छन्दादयो विय ।।
पहातब्बेसु अक्खातमेत नीवरणेसु हि ।
रूप तु न पहातब्बमक्खात दस्सनादिना ।।
न तुम्ह भिक्खवे रूप, पजहेथाति पाठतो ।
पहेय्य भावलेसो पि, यत्थ रूपस्स दिस्सति ।।" – विभा०, पृ० ८३ ।
विस्तार के लिये द्र० – अट्ठ०, पृ० ३०१।

२ "ओनहन विञ्ञाणद्वारान पिदहन ।" – विसु० महा०, द्वि० भा०, पृ० १५० ।

३. "लीनता लीनाकारो आरम्मणग्गहणे सङ्कोचो ।" – विसु० महा०, द्वि० भा०, पृ० १५० ।

जा चुका है । जिस प्रकार चित्त एव चैतसिको की अवस्थिति कदापि पृथक् पृथक् नही होती, उसी प्रकार स्त्यान एव मिद्ध कभी भी पृथक् स्थित न होकर सर्वदा परस्पर सम्प्रयुक्त ही रहते ह ।

[स्त्यान एव मिद्ध लोभमूल एव द्वेषमूल चित्तो से सम्बद्ध होते हैं, अत इन्हे विचिकित्सा से पूर्व रखा गया है । तथा विचिकित्सा केवल मोहमूल चित्त से ही सम्बद्ध होती है, अत उसे अन्त मे रखा गया है ।]

१४ विचिकित्सा चैतसिक

"ससयलक्खणा विचिकिच्छा कम्पनरसका,
अनिच्छय-उपट्ठाना अनेकसगाहो पि वा[1] ।।"

**वचनार्थ** – "सभाव विचिनन्तो किच्छति किलमति एताया ति विचिकिच्छा[2]" पदार्थो के स्वभाव का विवेचन करते हुए पुद्गल जिस धर्म की वजह से क्लेश को या क्लम को प्राप्त होता है, वह 'विचिकित्सा' है[3] । यह धर्म बुद्ध-आदि की सत्ता के विषय मे, अथवा पदार्थो के अनित्य-आदि स्वभावो के विषय मे विवेचन (विश्लेषण) करते समय किसी निश्चय पर नही पहुँच सकने के कारण दुख का अनुभव करता है ।

अथवा – "चिकिच्छन चिकिच्छा, विगता चिकिच्छा विचिकिच्छा" ज्ञानरूपी प्रज्ञा से चिकित्सा करना 'चिकित्सा' है और चिकित्सा का अभाव 'विचिकित्सा' । बुद्ध-आदि के विषय मे सन्देह होने पर ज्ञानरूपी प्रज्ञा से उसकी चिकित्सा दुष्कर है, क्योकि उसका (पुद्गल का) सशय समूल उच्छिन्न नही होता, बिलकुल चिकित्सा नही हो सकती – ऐसा नही[4] ।

**लक्षण एवं रस** – 'ससयलक्खणा विचिकिच्छा, कम्पनरसका' सशय इसका लक्षण

---

१ ब० भा० टी० । तु० – विसु०, पृ० ३२८, अट्ठ०, पृ० २०६ ।

२ विभा०, पृ० ६१ ।

३ तु०–"द्वैधोर्ध्ववृत्तित ।" – अभि० को० ५ १, पृ० १३०, ५ २१, पृ० १३६, ५ ३२, पृ० १४१ ।
"चला हि विचिकित्सा ।" – वि० प्र० वृ०, पृ० २४७, "सम्यग्दृष्टयादिमार्ग-प्रतिपत्तिप्रतिबन्धभूता च विचिकित्सा ।" – वि० प्र० वृ०, पृ० ३०३ ।
"विचिकित्सा कर्म-फल-सत्य-रत्नेषु विमति । विविधा मतिर्विमति – स्यान्न स्यादिति ।" – त्रि० भा०, पृ० ३० ।

४ "विगता चिकिच्छा ति चिकिच्छितु दुक्करताय वुत्त, न सब्बथा विचि-किच्छाय, चिकिच्छाभावतो ति तदत्थमत्त दस्सेति ।" – विसु० महा०, द्वि० भा०, पृ० १५३ ।

है तथा कम्पन अर्थात् आलम्बन मे चित्त का दोलायमान होना (निश्चय पर पहुँचने मे असमर्थता) – इसका कृत्य है[1] ।

**प्रत्युपस्थान** – 'अनिच्छय-पच्चुपट्ठाना' यह निश्चय कराने मे समर्थ धर्म नही है – ऐसा योगी के ज्ञान मे अवभासित होता है ।

अथवा – 'अनेकसगाहो पि वा' अनेकाशग्रह अर्थात् अनेककोटिक ग्रहण इसका प्रत्युपस्थान (जानने का आकार) है[2] ।

विचिकित्सा दो प्रकार की होती है – (क) नीवरण-विचिकित्सा एव (ख) प्रतिरूपिका विचिकित्सा ।

(क) नीवरण-विचिकित्सा – इस विचिकित्सा का, कुशल-धर्मो का निषेध करनेवाले नीवरण-धर्मो मे अन्तर्भाव होने के कारण मुख्य रूप से यह बुद्ध, धर्म, सङ्घ, शिक्षापद, स्कन्ध, आयतन, धातु एव प्रतीत्यसमुत्पाद-आदि वस्तुओ मे विमति (विविध मति) करानेवाली विचिकित्सा है ।

(ख) प्रतिरूपिका विचिकित्सा – उन उन कृत्यो के विषय मे या शास्ता-आदि के सम्बन्ध मे निश्चय न कर सकना – मुख्य रूप से विचिकित्सा नही है, अपितु यह प्रतिरूपिका (कृत्रिम) विचिकित्सा है[3] ।

यह प्रतिरूपिका विचिकित्सा पृथग्जन, शैक्ष्य या अर्हत् – तीनो पुद्गलो मे यथा-योग्य, अकुशल कुशल या क्रिया चित्तोत्पाद है ।

इस विचिकित्सा चैतसिक को प्रतिपत्ति-धर्म (ध्यान-धर्म) मे अन्तराय (विघ्न) करनेवाला समझना चाहिये ।

अकुशलराशि समाप्त ।

---

१ "'निच्च नु खो इद, अनिच्च नु खो' ति आदिप्पवत्तिया एकस्मि आकारे सण्ठातु असमत्थताय समन्ततो सेतीति ससयो ।" – अट्ठ०, पृ० २१० ।
"'एव नु खो, न नु खो' ति आदिना ससप्पनवसेन सेतीति ससयो । कम्पनरसा ति नानारम्मणे चित्तस्स कम्पनकिच्चा ।" – विसु० महा०, द्वि० भा०, पृ० १५३ ।

२. "एकस गहेतु असमत्थताय न एकसगाहो ति अनेकसगाहो ।" – अट्ठ०, पृ० २१० ।

३ प० दी०, पृ० ८५ ।

## सोभनचेतसिका

### सोभनसाधारणा

**५. सद्धा, सति, हिरी*, ओत्तप्पं, अलोभो, अदोसो, तत्रमज्झत्तता, कायपस्सद्धि†, चित्तपस्सद्धि†, कायलहुता, चित्तलहुता, कायमुदुता, चित्तमुदुता, कायकम्मञ्ञता, चित्तकम्मञ्ञता, कायपागुञ्ञता, चित्तपागुञ्ञता, कायुजुकता‡, चित्तुजुकता‡ चेति एकूनवीसतिमे चेतसिका सोभनसाधारणा§ नाम।**

श्रद्धा, स्मृति, ह्री, अपत्राप्य, अलोभ, अद्वेष, तत्रमध्यस्थता, कायप्रश्रब्धि, चित्तप्रश्रब्धि, कायलघुता, चित्तलघुता, कायमृदुता, चित्तमृदुता, कायकर्मण्यता, चित्तकर्मण्यता, कायप्रागुण्य, चित्तप्रागुण्य, काय-ऋजुकता एव चित्त-ऋजुकता – इस प्रकार ये उन्नीस चैतसिक शोभन-साधारण हैं[1]।

---

## शोभनराशि

### शोभनसाधारण

५ १. श्रद्धा चैतसिक

"सद्दहनलक्खणा सद्धा पसादनरसा तथा,
अकालुस्सियुपट्ठाना सद्धेय्यवत्थुपदट्ठाना[2] ॥"

**वचनार्थ एवं लक्षण** – 'सद्दहतीति सद्धा' जो धर्म विश्वास उत्पन्न करता है, अथवा जिसके द्वारा श्रद्धेय वस्तुओं[3] मे विश्वास किया जाता है; अथवा विश्वास-

---

* हिरि – सी०, स्या०, रो०, ना०।

†-† कायप्पस्सद्धि, चित्तप्पस्सद्धि – म० (क)।

‡-‡ कायुज्जुकता, चित्तुज्जुकता – सी० ना०, कायुज्जकता, चित्तुज्जुकता – रो०।

§ सोभण० – स्या०, रो०, म० (ख) (सर्वत्र)।

१. तु० – कुशल महाभूमिक चैतसिक –
"श्रद्धाऽप्रमाद प्रश्रब्धिरुपेक्षा ह्रीरपत्रपा।
मूलद्वयमहिसा च, वीर्यञ्च कुशले सदा।" – अभि० को० २ २५, पृ० १२४।
"श्रद्धोपेक्षाऽप्रमादश्च, प्रश्रब्धिर्ह्रीरपत्रपा।
मूलवीर्यमहिसा च, शुभभूका दश स्मृता ॥" – अभि० दी० ११३ का०, पृ० ७१।
" . . . . . श्रद्धाऽथ ह्रीरपत्रपा ॥
अलोभादित्रय वीर्य, प्रश्रब्धि साप्रमादिका।
अहिसा कुशला . . . . . ॥" – त्रि०, १०, ११ का०।

२. ब० भा० टी०। तु० – विसु०, पृ० ३२४, अट्ठ०, पृ० ९७–९८।

३. त्रिरत्न, आर्यसत्य, कर्म, कर्मफल-आदि श्रद्धेय वस्तु है।

करनामात्र श्रद्धा है[1] । 'सद्दहनलक्खणा' विश्वास उत्पन्न करना – इसका लक्षण है । बुद्धोत्पाद-आदि श्रद्धेय वस्तुओ मे सन्देह न होकर उनकी सत्यता मे विश्वास होना श्रद्धा है[2] ।

अथवा – 'ओकप्पनलक्खणा' बुद्धादि-आलम्बन का भेदन कर उसमे अनुप्रवेश करने के लक्षणवाली श्रद्धा है[3] ।

**रस** – 'पसादनरसा' चित्त की परिशुद्धि – इसका कृत्य है । जैसे – उदकप्रसादक मणि (कतक फल-आदि) के आविल (अस्वच्छ) जल मे छोड देने पर उस जल का सम्पूर्ण मल (पङ्क-शैवल आदि) तत्काल ही नीचे बैठ जाता है और उस जल मे चन्द्र-सूर्य-आदि का प्रतिबिम्ब स्पष्ट रूप से अवभासित होने लगता है, उसी तरह चित्त-सन्तान मे श्रद्धा के सम्प्रयुक्त होने पर चित्त नीवरण-धर्मो से रहित होकर परिशुद्ध एव प्रसन्न हो जाता है तथा वह (चित्त) बुद्ध-आदि के गुणो को अपने मे अच्छी तरह धारण करने मे समर्थ हो जाता है[4] ।

अथवा – 'पक्खन्दनरसा' ओघ (बाढ) को पार करने की तरह लाँघने या उसमे निर्भय प्रवेश करने के लक्षणवाली श्रद्धा है । यह दान देना, शील की रक्षा करना, उपोसथ करना एव भावना का आरम्भ करना-आदि कर्म मे पूर्वगामी होती है ।

---

१ विसु०, पृ० ३२४ ।

२ "सद्दहन्ति एताया ति सद्दहनकिरियाय पवत्तमानान धम्मान तत्थ आधिपच्चभावेन सद्धाय पच्चयत दसेति । तस्सा हि धम्मान तथापच्चयभावे सति 'पुग्गलो सद्दहती' ति वोहारो होति । सद्दहन सद्धेय्यवत्थुनो पत्तियायन, त लक्खण एतिस्सा ति सद्दहनलक्खणा ।" – विसु० महा०, द्वि० भा०, पृ० १४२ ।

तु० – ध० स० मू० टी०, पृ० ८८, अभि० को० ६ : ७३, पृ० १८९, ६ : ७५, पृ० १९० ।

"तत्र श्रद्धा चेतस प्रसाद । सत्य-रत्न-कर्म-फलाभिसम्प्रत्यय इत्यपरे ।" – अभि० को० २ २५ पर भाष्य ।

"श्रद्धा कतमा ? अस्तित्व-गुणवत्त्व-शक्तत्वेष्वभिसम्प्रत्यय प्रसादोऽभिलाष. ।" – अभि० समु०, पृ० ६ ।

"तत्र श्रद्धा चेतस प्रसादो गुणि-गुणार्थित्वाभिसम्प्रत्ययाकार चित्तकालुष्यापनायी । तद्यथ दकप्रसादको मणि. सरसि प्रक्षिप्त सर्व कालुष्यमपनीयाच्छतामुत्पादयति, तद्वच्चित्तसरसि जात. श्रद्धामणिरिति ।" – वि० प्र० वृ०, पृ० ७१ ।

"तत्र श्रद्धा कर्म-फल-सत्य-रत्नेष्वभिसम्प्रत्यय प्रसादश्चेतसोऽभिलाष. । श्रद्धा हि त्रिधा प्रवर्तते – सति वस्तुनि गुणवत्यगुणवति वा सम्प्रत्ययाकारा, सति गुणवति च प्रसादाकारा, सति गुणवति च प्राप्तुमुत्पादयितु वा शक्येऽभिलाषाकारा । चेतस प्रसाद इति – श्रद्धा हि चित्तकालुष्यवैरोधिकीत्यतस्तत्सम्प्रयोगे क्लेशोपक्लेशमलकालुष्यविगमाच्चित्त श्रद्धामागम्य प्रसीदतीति चेतस प्रसाद उच्यते ।" – त्रि० भा०, पृ० २६ ।

३. "बुद्धादिगुणे ओगाहति भिन्दित्वा विय अनुपविसतीति ओकप्पना ।" – अट्ठ० पृ० ११८ ।

४. तु० – अट्ठ०, पृ० ९८, मिलि०, पृ० ३७-३८, प० दी०, पृ० ८५ ।

[ लक्षण एव रस, दोनो का योग श्रद्धा का समग्र रूप होता है । ]

**प्रत्युपस्थान एवं पदस्थान** – 'अकालुस्सियुपट्ठाना' चित्त के कालुष्य का अपनोदन करनेवाले धर्म के रूप मे यह योगी के ज्ञान मे अवभासित होती है । चित्त की स्वच्छता इसके जानने का आकार है[1] । अथवा – अधिमुक्ति (दृढ भक्ति ) इसका प्रत्युपस्थान है ।

'सद्धेय्यवत्थुपदट्ठाना' श्रद्धेयवस्तुएँ इसका आसन्न कारण है । त्रिरत्न (बुद्ध, धर्म, सङ्घ), कर्म, कर्मफल, इहलोक, परलोक-आदि श्रद्धेय वस्तुएँ है[2] । विभिन्न प्रकार के वृक्ष, नदी, पशु-आदि के प्रति (इन्हे देव मानकर) तथा अन्य अवरकोटि के देवी-देवताओ के प्रति होनेवाली श्रद्धा यथार्थ श्रद्धा न होकर प्रतिरूपिका (कृत्रिम) श्रद्धा है। इसे श्रद्धा न कहकर मिथ्याधिमोक्ष कहना चाहिये । यह प्रतिरूपिका श्रद्धा मोह एव दृष्टि प्रधान अकुशल चित्तोत्पाद है ।

अथवा – श्रद्धा चैतसिक सद्धर्म-श्रवण-आदि स्रोतापत्ति के अङ्गो के पदस्थानवाला है । इसे हाथ, धन एव बीज के समान जानना चाहिये[3] ।

२ स्मृति चैतसिक

"अपिलापनलक्खणा असम्मोसरसा सति,
आरक्खपच्चुपट्ठाना थिरसञ्ञापदट्ठाना[4] ।।"

**वचनार्थ एवं लक्षण** – 'सरतीति सति' जो धर्म स्मरण करता है, अथवा जिसके कारण स्मरण किया जाता है, अथवा स्मरणमात्र स्मृति है । 'अपिलापनलक्खणा' जैसे – अलाबू (तुम्बिका) जल मे अस्थिर भाव से तैरती रहती है, उसमे प्रवेश नही करती, वैसे स्मृति नही है । स्मृति तो आलम्बन मे प्रवेश करने के लक्षणवाली है, यह आलम्बन को निश्चल रूप मे स्थापित करती है[5] ।

---

१. "अकलुसभावो अकालुसिय अनाविलभावो ति अत्थो ।" – ध० स० मू० टी०, पृ० ८९ ।

२ ध० स० अनु०, पृ० ९५-९६ ।

३. पुण्यकर्मों के करने मे हाथ के समान, सर्वविध सम्पत्तियों के देने मे धन के समान, तथा अमृतरूपी फल के फलने मे बीज के समान है।

४ ब० भा० टी० । तु० – विसु०, पृ० ३२४; अट्ठ०, पृ० ९९-१०० ।

५ "उदके अलाबू विय आरम्मण पिलवित्वा गन्तु अदत्वा पासाणस्स विय निच्चलस्स आरम्मणस्स ठपन सारण असम्मुट्ठताकरण अपिलापन ।" – ध० स० मू० टी०, पृ० ८९ । तु० – विसु० महा०, द्वि० भा०, पृ० १४३, अट्ठ०, पृ० १२० ।

"स्मृतिरालम्बनासम्प्रमोष इति । यद्योगादालम्बन न मनो विस्मरति, तच्चाभिलषतीव, सा स्मृति ।" – अभि० को० २ २४ पर स्फु०, पृ० १२७ ।

"चित्तव्यापाररूपा स्मृति चित्तस्यार्थाभिलपना कृतकर्त्तव्यक्रियमाणकर्मान्ताविप्रमोषलक्षणा ।" – वि० प्र० वृ०, पृ० ६६ ।

अथवा – पुन पुन स्मरण कराना इसका लक्षण है। जैसे – राजा का भाण्डागारिक दशविध रत्नो की रक्षा करते हुए सायम्प्रात राजा को उसकी ऐश्वर्य-आदि सम्पत्ति का स्मरण कराता है, यथा – 'आपके पास इतने हाथी हैं, घोडे हैं, सुवर्ण है' – आदि आदि, उसी प्रकार स्मृति भी कुशल धर्मों का स्मरण कराती है। यथा – 'चार स्मृतिप्रस्थान है, चार सम्यग्प्रधान हैं' – इत्यादि[1]।

अथवा – हित, अहित धर्मो की गति का अन्वेषण करके अहित का त्याग एव हित का उपादान करनेवाली स्मृति है[2]।

**रस** – 'असम्मोसरसा' विस्मरण न करना – इसका कृत्य है[3]।

**प्रत्युपस्थान**– 'आरक्खपच्चुपट्ठाना' आलम्बन का सरक्षण करना अथवा विषय की ओर बना (अभिमुख) रहना – इस का प्रत्युपस्थान (जानने का आकार) है। जैसे – अलाबू (लौकी) पानी मे नीचे न बैठकर उसकी सतह पर ही सन्तरण करती रहती है, उसी प्रकार स्मृति से सम्प्रयुक्त चित्त का आलम्बन व्यपगत नही होता, अपितु चित्त मे ही स्थित (तैरता) रहता है; अत सम्प्रयुक्त धर्मो को आलम्बन मे स्थिर करना – स्मृति का लक्षण है। आलम्बन को अन्तर्हित न होने देकर सर्वदा उसीकी ओर बने रहना – इसका कृत्य है। अत यह आलम्बन (को अन्तर्हित न होने देकर उस) की रक्षा करनेवाला धर्म है – ऐसा योगी के ज्ञान मे अवभासित होता है।

**पदस्थान** – 'थिरसञ्ञापदट्ठाना' स्थिर सज्ञा इस का आसन्नकारण है।

स्मृति के द्वारा आलम्बन की अविस्मृतिमे तथा उसके सरक्षण कर्म मे, दृढ सज्ञा अत्यधिक सहायक होती है। सज्ञा का सञ्जाननकृत्य जितना बलवान् होगा, स्मृति भी उतनी ही दृढ होगी। कुशल-आदि कर्मो को करने का निरन्तर अभ्यास करते रहने से वे कुशल-आदि कर्म स्वभाव बन जाते हैं और उनमे सज्ञा दृढ हो जाती है। अतएव च्युति के पूर्व वे कर्म पुन ज्ञान मे उपस्थित होते है। तथा पुद्गल के अनागत भव

---

"चित्तसस्कारे चैतसिकधर्मसन्तानस्य सततमविच्छिन्न चिन्तन नाम स्मृति।" – अभि० मू०, पृ० १२३।

"स्मृति सस्तुते वस्तुन्यप्रमोषश्चेतसोऽभिलपनता। सस्तुत वस्तु पूर्वानुभूतम्। आलम्बनग्रहणाविप्रणाशकारणत्वादसम्प्रमोष। पूर्वगृहीतस्य वस्तुन. पुन. पुनरालम्बनाकारस्मरणमभिलपनता। अभिलपनमेवाभिलपनता। सा पुनरविक्षेपकर्मिका। आलम्बनाभिलपने सति चित्तस्यालम्बनान्तरे आकारान्तरे वा विक्षेपाभावादविक्षेपकर्मिका।" – त्रि० भा०, पृ० २५-२६।

१. मिलि०, पृ० ३६, अट्ठ०, पृ० ६६।

२. मिलि०, पृ० ३६–४०, अट्ठ०, पृ० ६६–१००।

३. "सम्मोसपच्चनीक किच्च असम्मोसो।" – विसु० महा०, द्वि० भा०, पृ० १४३, ध० स० मू० टी०, पृ० ८६।

"चिरकतचिरभासितान न सम्मुस्सनभावतो असम्मुस्सनता।" – अट्ठ०, पृ० १२०।

के निर्माण मे न केवल पूर्व भव के वे कर्म ही, अपितु उनकी दृढसज्ञाजन्य स्मृति भी सहायक (घटक) होती है ।

स्मृति दो प्रकार की होती है बुद्ध-आदि आलम्बनो का स्मरण करनेवाली स्मृति 'सम्यक् स्मृति' है, तथा लोभ एव मोह-आदि के आलम्बनो का सदा स्मरण करने वाली स्मृति 'प्रतिरूपिका स्मृति' है । सूत्रो मे इसे 'मिथ्या स्मृति' कहा गया है । यह (प्रतिरूपिका स्मृति) दृढसज्ञाप्रधान अकुशल चित्तोत्पाद है[1] ।

आलम्बन मे दृढतापूर्वक प्रतिष्ठित होने के कारण इसे (स्मृति चैतसिक को) इन्द्रकील के समान तथा चक्षुर्द्वार-आदि की रक्षा करने के कारण इसे द्वारपाल के समान समझना चाहिये ।

३ ह्री एव ४ अपत्राप्य

"उभो पापान जेगुच्छ-उत्तासलक्खणा कमा,
तेस अकरणरसा ततो सङ्कोचुपट्ठाना ।
अत्तप्परसगारवपदट्ठाना ति सञ्ञिता[2] ।"

**वचनार्थ**–'हिरियतीति हिरी' काय-दुश्चरित-आदि कर्मो से जुगुप्सा करना 'ह्री' है, लज्जा का यह नाम है। 'ओत्तप्पती ति ओत्तप्प' उन्ही कर्मो (दुश्चरितो) से भय-भीत होना 'अपत्राप्य' है, उद्वेग का यह नाम है[3]।

---

१ प० दी०, पृ० ८५।

२ ब० भा० टी० । तु० –विसु०, पृ० ३२४, अट्ठ०, पृ० १०२, विसु० महा०, द्वि० भा०, पृ० १४३ ।

३ "हिरीयतीति हिरी । कायदुच्चरितादीहि लज्जति जिगुच्छति ओक्कण्ठतीति अत्थो, तेहि येव ओत्तप्पतीति ओत्तप्प, उब्बिज्जतीति अत्थो ।"–प० दी०, पृ० ८६, विभा०, पृ० ८४ ।

"अज्झत्तसमुट्ठाना हिरि नाम, बहिद्धासमुट्ठान ओत्तप्प नाम । अत्ताधिपति हिरि नाम, लोकाधिपति ओत्तप्प नाम । लज्जासभावसण्ठिता हिरि नाम; भयसभावसण्ठित ओत्तप्प नाम । . तत्रिद ओपम्म–यथा द्वीसु अयो-गुळेसु एको सीतलो भवेय्य गूथमक्खितो, एको उण्हो आदित्तो; तत्थ पण्डितो सीतल गथमक्खितत्ता जिगुच्छन्तो न गण्हाति, इतर दाहभयेन । तत्थ सीतलस्स गूथमक्खितत्ता जिगुच्छाय अगण्हन विय अज्झत्त लज्जिधम्म ओक्कमित्वा पापस्स अकरण; उण्हस्स दाहभयेन अगण्हन विय अपायभयेन पापस्स अकरण वेदितब्ब ।"–अट्ठ०, पृ० १०२-१०४ ।

"प्रेम श्रद्धा गुरुत्व ह्री ।"–अभि० को० २ . ३२, पृ० १३४ ।

"ह्री. स्वात्मापेक्षा अकार्यकरणे लज्जा, अपत्राप्य तु परापेक्षा ।"–वि० प्र० वृ०, पृ० ७३ ।

"ह्रीरात्मान धर्मं वाधिपतिं कृत्वावद्येन लज्जा... अपत्राप्य लोकमधिपतिं कृत्वावद्येन लज्जा ।"–त्रि० भा०, पृ० २६-२७ ।

**लक्षण रस एवं प्रत्युपस्थान** – 'उभो पापान जेगुच्छ-उत्तासलक्खणा कमा' पाप कर्म से जुगुप्सा एव उत्त्रास, क्रम से इन दोनो का लक्षण है। 'तेस अकरणरसा' पापकर्म न करना – इनका कृत्य है। 'ततो सङ्कोचुपट्ठाना' पापकर्म से सङ्कोच (हिचक) करनेवाले ये धर्म है – ऐसा योगी के ज्ञान मे अवभासित होता है।

**पदस्थान** – 'अत्तप्परसगारवपदट्ठाना ति सञ्ञिता' आत्मगौरव ह्री का, तथा परगौरव अपत्राप्य का आसन्नकारण है। ह्री की उपमा कुलीन कन्या से तथा अपत्राप्य की वेश्या से दी जाती है[1]। जैसे – कुलीन कन्या अपने कुल की मर्यादा (सम्मान) तथा स्वकीय गुणो के प्रति गौरव के कारण पापकर्म (परससर्ग-आदि) से जुगुप्सा करती है, उसी प्रकार ह्रीमान् पुद्गल अपने ज्ञान, कुल-आदि के गौरव के कारण पापकर्म से जुगुप्सा करता है।

तथा जैसे – वेश्या को यह होता है, 'यदि मै गर्भवती हो जाऊँगी तो लोग मुझसे घृणा करेगे, मेरा अपमान करेगे, व्यङ्ग्य (ताना) करेगे' और इस लोकापवाद को विचार कर उसे त्रास होता है तथा वह ऐसी परिस्थिति न आने देने के लिये प्रयत्न करती है, इसी प्रकार जिस पुरुष मे 'अपत्राप्य' होता है वह आत्मगौरव से नही, अपितु लोक-भय ('लोग मुझे क्या कहेगे ?' – इस भय) से या परगौरव से पापकर्म से विरत होता है। उसे यह भय होता है कि मै जो पापकर्म करूँगा, उसे यदि कही कुलीन (बडे) लोग या देवता-आदि जान लेगे तो मेरा असम्मान करेगे या दण्ड देगे और इस भय से वह पाप-कर्म से अपने को मुक्त रखता है।

भगवान् का पूजन, उपोसथ-कर्म, धर्म-श्रवण एव धर्म-देशना-आदि कर्मो मे जो सङ्कोच, जुगुप्सा या त्रास होता है वह ह्री एव अपत्राप्य नही है, अपितु प्रतिरूपिका (कृत्रिम) ह्री या प्रतिरूपक अपत्राप्य है। यह प्रतिरूपिका ह्री एव अपत्राप्य तृष्णाप्रधान अकुशल चित्तोत्पाद है[2]।

अकुशल कर्म करने के अनन्तर, उसके दूसरो के द्वारा जान लिये जाने पर जो लज्जा या उत्त्रास (भय) होता है वह दौर्मनस्यप्रधान अकुशल चित्तोत्पाद है।

इन दोनो धर्मो के कारण लोक का धारण होता है। इनके अभाव मे लोक पशुवत् आचरण करने मे प्रवृत्त हो सकता है, अत त्रिपिटक मे इन्हे 'लोकपाल' एव 'शुक्ल धर्म' कहा गया है[3]।

---

१. द्र० – विसु०, पृ० ३२४, विभा०, पृ० ८४।
तु० – "ह्रीरपि वैशारद्यसपत्नभूता नववधूरिवाप्रगल्भा।" – अभि० दी०, पृ० ५१।

२ "लज्जितब्बे न लज्जन्ति, अलज्जियेसु लज्जरे ति च।
भायितब्बे न भायन्ति, अभये भयदस्सिनो ति च॥" – प० दी०, पृ० ८६।

३. "द्वेमे भिक्खवे ! सुक्का धम्मा लोक पालेन्ति। कतमे द्वे ? हिरि च ओत्तप्प च। इमे चे भिक्खवे ! सुक्का द्वे धम्मा लोक न पालेय्यु, न इध पञ्ञायेथ– माता ति वा, मातुच्छा ति वा, मातुलानीति वा, आचरियभरिया ति वा,

५ अलोभ चैतसिक

"न लुब्भतीति अलोभो अलग्गभावलक्खणो,
अपरिग्गहरसो अल्लीनभावुपट्ठानको[1] ।।"

**वचनार्थ एवं लक्षण** – 'न लुब्भतीति अलोभो, अलग्गभावलक्खणो' आलम्बन की आकाङ्क्षा न करनेवाला या उनके प्रति आसक्त न होनेवाला धर्म अलोभ है। जल मे कमल की भाँति इष्ट आलम्बन मे लगाव का न होना अर्थात् अनासक्ति इसका लक्षण है[2]। रूप, शब्द-आदि कामगुणो के प्रति आसक्तिलक्षण लोभ है, इसका प्रतिपक्ष अलोभ है[3]। किसी भी धर्म (वस्तु) की आकाङ्क्षा न करना अलोभ नही है, क्योकि अकुशल कर्म की आकाङ्क्षा न करना तो अलोभ हो सकता है, किन्तु कुशल-धर्मों को न चाहना तो कभी भी अलोभ नही हो सकता। अत कुशल-धर्मों की आकाङ्क्षा का न होना 'अलोभ' न होकर सम्यक्-छन्द एव सम्यग्वीर्य की दुर्बलता से जनित 'कौसीद्य' है, अथवा चित्त-चैतसिक-धर्मों की हीनता है।

**रस** – 'अपरिग्गहरसो' अपरिग्रह – इसका कृत्य है। अर्हत् पुद्गल जैसे किसी भी धर्म (वस्तु) मे 'यह मेरा है' – ऐसा ममत्व (परिग्रह) नही करता, उसी प्रकार अलोभी पुद्गल भी लोभनीय आलम्बन कामगुणो मे 'यह मेरा है' – ऐसा

---

गरून दारा ति वा, सम्भेद लोको अगमिस्स – यथा अजेळका, कुक्कुट-सूकरा, सोणसिङ्गाला। यस्मा च खो भिक्खवे ! इमे द्वे सुक्का धम्मा लोक पालेन्ति, तस्मा पञ्ञायति – माता ति वा, मातुच्छा ति वा, मातुलानीति वा, आचरियभरिया ति वा, गरून दारा ति वा ति।" – अ० नि०, प्र० भा०, पृ० ४६, खु० नि०, प्र० भा०, पृ० २०६।

"हिरि ओत्तप्पसम्पन्ना, सुक्कधम्मसमाहिता।
सन्तो सप्पुरिसा लोके, देवधम्मा ति वुच्चरे' ति।।"
– खु० नि०, तृ० भा०, ( जा०, प्र० भा० ), पृ० ४।

१ ब० भा० टी०। तु० – विसु०, पृ० ३२४, अट्ठ०, पृ० १०४।

२. "अलग्गभावो अनासत्तता।"–विसु० महा०, द्वि० भा०, पृ० १४३। "अलग्गभावलक्खणो वा कमलदले जलबिन्दु विय।" – विसु०, पृ० ३२४, अट्ठ०, पृ० १०४।

३. "लोभपटिपक्खो अलोभो।" – प० दी०, पृ० ८६, विसु० महा०, द्वि० भा०, पृ० १४३। "न लुब्भन्ति एते, सय वा न लुब्भति, अलुब्भनमत्तमेव वा त ति अलोभो।" – विसु०, पृ० ३२४, अट्ठ०, पृ० १०४।
"कतमो अलोभ ? स्वपरकायसम्पत्तावरागोऽस्वार्थश्च।"–अभि० मू०, पृ० ६८।
"अलोभो लोभप्रतिपक्ष। लोभो नाम भवे भवोपकरणेषु च यासक्ति. प्रार्थना च, तत्प्रतिपक्षोऽलोभो भवे भवोपकरणेषु चानासक्तिर्वैमुख्य च।" – त्रि० भा०, पृ० २७।
"द्वे तु कुशलमूले अलोभाद्वेषौ।" – वि० प्र० वृ०, पृ० ७३।
अभि० को० २ २५, पृ० १२४, ६ . ७, पृ० १६२।

ममत्व नही करता[1]। इसीलिये कहा गया है – 'मुक्त भिक्षु की तरह इस का कृत्य है'[2]।

यदि अपरिग्रह (अममत्व)-मात्र अलोभ होगा तो अपनी सम्पत्ति का, परिणाम की परवाह किये बिना, दुरुपयोग भी अलोभ हो सकता है, किन्तु ऐसा नही, वह अलोभ नही है। वह तो स्मृति एव सम्प्रजन्य[3] से रहित मोह नामक धर्म है। दान न करना, भोग न करना – यह लोभ का कृत्य है, इसके विपरीत दान करना तथा स्मृति एव सम्प्रजन्य से युक्त होकर कुशल परिणाम की अपेक्षा से उपभोग करना, अलोभ का कृत्य है।

**प्रत्युपस्थान** – 'अल्लीनभावुपट्ठानको' अनुरागयुक्त न होना इसका स्वभाव है – ऐसा योगी के ज्ञान मे अवभासित होता है। जैसे – अशुचि-कुण्ड मे पतित पुरुष अपने शरीर मे अशुचि के लग जाने पर भी उस अशुचि के प्रति रागवान् नही होता अर्थात् उसे अपने मन से नही चाहता, उसी तरह अलोभ-युक्त पुद्गल लोभ के आलम्बनभूत कामगुणो से परिवृत रहने पर भी उन आलम्बनो के प्रति भीतर से अनुरागहीन होता है[4]।

६ अद्वेष चैतसिक

"न दुस्सतीति अदोसो अचण्डिकत्तलक्खणो।
आघातविनयरसो, सोम्मभावुपट्ठानको[5]॥"

**वचनार्थ एवं लक्षण** – 'न दुस्सतीति अदोसो, अचण्डिकत्तलक्खणो' जिस धर्म के कारण पुद्गल किसी से द्वेष नही करता अर्थात् सबसे प्रीति करता है, वह अद्वेष है। अचण्डिकत्व[6] (अनुग्रता) – इसका लक्षण है।

अथवा – अनुकल मित्र की भाँति अविरोध – इसका लक्षण है। यह धर्म द्वेष का विरोधी है। यहाँ 'नञ्' विरुद्धार्थक है। यह शील का हेतु है[7]।

---

१. "अपरिग्गहो कस्सचि वत्थुनो ममत्तवसेन असङ्गहो।" – विसु० महा०, द्वि० भा०, पृ० १४३।

२. "अपरिग्गहरसो मुत्तभिक्खु विय।" – विसु०, पृ० ३२४, अट्ठ०, पृ० १०४।

३ "सम्पजानाती ति सम्पजञ्ञ, समन्ततो पकारेहि जानातीति अत्थो।" – अट्ठ०, पृ० १०७।

४ विस्तृत ज्ञान के लिये द्र० – अट्ठ०, पृ० १०४-१०६।

५ ब० भा० टी०। तु० – विसु०, पृ० ३२४, अट्ठ०, पृ० १०४।

६. "चण्डिको वुच्चति चण्डो, थद्धपुग्गलो, तस्स भावो चण्डिक्क।" – अट्ठ०, पृ० २०८।

७. प० दी०, पृ० ८६, विभा०, पृ० ८४।
तु० – "कतमोऽद्वेष ? सत्त्वपक्षासत्त्वपक्षयोरव्यापादचित्तोत्पाद ।" – अभि० मू०, पृ० ६८। अभि० को० २.२५, पृ० १२४।

**रस एवं प्रत्युपस्थान** – 'आघातविनयरसो, सोम्मभावुपट्ठानको' आघात (द्वेष) को दूर (अपनीत) करना – इसका कृत्य है। अथवा – चन्दनरस की भाँति परिदाह का उपशमन करना – इसका कृत्य है। पूर्ण चन्द्र की भाँति सौम्य रूप मे यह योगी के ज्ञान मे अवभासित होता है।

इस अद्वेष के आलम्बन के रूप मे सत्त्वप्रज्ञप्ति होने पर जब सौम्यभाव का उत्पाद होता है तो उसे ही 'मैत्रीब्रह्मविहार' कहते है[1], अतएव सर्वमैत्री ही अद्वेष है। फिर भी सर्वमैत्री को अद्वेष नही कहा जा सकता, क्योकि जब अद्वेष सत्त्वप्रज्ञप्ति का आलम्बन नही करता, अपितु उसके आलम्बन बुद्धपूजा, धर्मदेशना – आदि अन्य कुशल धर्म होते है तब उसे 'मैत्री' नही कहा जा सकता, बल्कि तब उसे 'अद्वेष' ही कहा जायेगा[2]। (प्रतिरूपक अद्वेष का वर्णन नवमपरिच्छेद मे किया जायेगा।)

[ त्रिपिटक मे अद्वेष के अनन्तर अमोह का वर्णन उपलब्ध होता है[3], फिर भी यहाँ (प्रस्तुत ग्रन्थ मे) अद्वेष के अनन्तर अमोह का वर्णन नही किया गया है; क्योकि अमोह का अर्थ है प्रज्ञा और यह प्रज्ञा ज्ञान-विप्रयुक्त शोभन चित्तो मे सम्प्रयुक्त नही होती। इस प्रकार सभी शोभनचित्तो मे सम्प्रयुक्त न होने के कारण सर्व-शोभनसाधारण चैतसिको के इस प्रसङ्ग मे उसका उल्लेख नही किया गया है। सब चैतसिको के वर्णन के अनन्तर अन्त मे 'प्रज्ञेन्द्रिय' नाम से उसका पृथक् वर्णन किया गया है[4]। ]

७. तत्रमध्यस्थता चैतसिक .

"तत्रमज्झत्तता नाम समवाहितलक्खणा।
ऊनाधिकवारणरसा, मज्झत्तभावुपट्ठाना[5]॥"

**वचनार्थ** – "मज्झे ठितो अत्ता यस्सा ति मज्झत्तो, तस्स भावो मज्झत्तता[6]" जिस सम्प्रयुक्त धर्म-समुदाय का आत्मा (स्वभाव) मध्य मे स्थित है, वह मध्यस्थ है, और उसका भाव 'मध्यस्थता' है। स्पर्शन, अनुभवन-आदि कृत्यो मे जो धर्म न्यूनता

---

"द्वे तु कुशलमूले अलोभाद्वेषौ।" – वि० प्र० वृ०, पृ० ७३।
"अद्वेषो द्वेषप्रतिपक्षो मैत्री। द्वेषो हि सत्त्वेषु दुःखे दुःखस्थानीयेषु च धर्मेष्वाघात, अद्वेषो द्वेषप्रतिपक्षत्वात् सत्त्वेषु दुःखे दुःखस्थानीयेषु च धर्मेष्वनाघात।" – त्रि० भा०, पृ० २७।
विस्तृत ज्ञान के लिये द्र० – अट्ठ०, पृ० १०४-१०६।

१ प० दी०, पृ० ८६।
२ द्र० – अभि० स० ६ ६ की व्याख्या।
३ द्र० – ध० स०, पृ० १८, २३, ३४, ३५।
४ द्र० – अभि० स० २ ७, पृ० १७१।
५ ब० भा० टी०। तु० – विसु०, पृ० ३२५, अट्ठ०, पृ० १०९।
६ प० दी०, पृ० ८६।

एव आधिक्य का वर्जन करके सम्प्रयुक्त धर्मों के मध्य स्थित रहता है उसका भाव मध्यस्थता है। 'उपेक्षा' इसका भावार्थ है। 'तत्र' शब्द का सम्बन्ध यहाँ सम्प्रयुक्त चैतसिक धर्मों से है। यह सम्प्रयुक्त धर्मों मे उपेक्षा करनेवाला धर्म है[1]।

**लक्षण एवं रस** – 'तत्रमज्झत्तता नाम समवाहितलक्खणा' सम्प्रयुक्त धर्मों का समवहन करना – इसका लक्षण है। अर्थात् यह वह धर्म है जिसके योग से सम्प्रयुक्त धर्म न्यूनता एव आधिक्य का वर्जन करते हुए सम अर्थात् मध्य मे स्थित रहते है। इसीलिये इसे 'समवाहितलक्खणा' कहा गया है। 'ऊनाधिकवारणरसा' न्यूनता एव आधिक्य का वारण (वर्जन) करना – इसका कृत्य है। अथवा – पक्षपात को मिटाना – इसका कृत्य है।

जैसे – आजानेय (उत्तम अश्व) युक्त रथ का सारथि कुछ न करके केवल बैठा रहता है, क्योकि उत्तम अश्व स्वय समान गति से चलते रहते है। वहाँ सारथि का कृत्य इतना ही होता है कि वह उनमे से किसी की भी गति को कम या अधिक न होने देते हुए, जैसे वे चल रहे है उन्हे वैसे ही चलने दे, ठीक उसी प्रकार समप्रवृत्त चैतसिको को न्यूनाधिक व्यापार से वर्जित करते हुए उन्हे समप्रवृत्त ही रहने देना – तत्रमध्यस्थता का कृत्य है। इसी कृत्य को 'उपेक्षा' कहते है, न कि अनवधानता को[2]।

**समवाहितत्व एवं उपेक्षा** – ऊपर जो दृष्टान्त दिया गया है, उससे स्पष्ट होता है कि जब दोनो आजानेय समान गति से चल रहे हो तब सारथि का कोई व्यापार नही होता, वह केवल उपेक्षामात्र ही करता है, फिर भी यह ध्यातव्य है कि वे आजानेय, जो समान गति से चल रहे है, सारथि की वजह से ही चलते है, यदि सारथि

---

१. तु० – विसु० महा०, द्वि० भा०, पृ० १४७, प० दी०, पृ० ८६।
अभिधर्मकोश-आदि ग्रन्थो मे 'तत्रमज्झत्तता' चैतसिक नही है वहाँ इसका 'उपेक्षा' नाम से वर्णन किया गया है। यथा –
"उपेक्षा चित्तसमता चित्तानाभोगता। कथमिदानीमेतद् योक्ष्यते ? तत्रैव चित्ते आभोगात्मको मनस्कारो अनाभोगात्मिका चोपेक्षा इति।" – अभि० को० २ २५ पर भाष्य।
"उपेक्षा चित्तसमतेति। यद्योगाच्चित्त सममनाभोगे वर्तते, सोपेक्षा सस्कारोपेक्षा नाम। त्रिविधा हि उपेक्षा – वेदनोपेक्षा, सस्कारोपेक्षा, अप्रमाणोपेक्षा चेति।" – स्फु०, पृ० १२९।
"उपेक्षा चित्तसमता चित्तानाभोग सस्कारनिमित्ताभोगमध्युपेक्षानिमित्तप्रवणता।" – वि० प्र० वृ०, पृ० ७२।
"कतमा उपेक्षा ? सर्वधर्मेष्वप्रतिष्ठा।" – अभि० मृ०, पृ० ६८।
"उपेक्षा चित्तसमता चित्तप्रशठता चित्तानाभोगता। एभिस्त्रिभि पदैरुपेक्षाया आदिमध्यावसानावस्था द्योतिता।" – त्रि० भा०, पृ० २७।
२ प० दी०, पृ० ८६।

न रहे तो कदाचित् यह सम्भव न हो। यही सारथि का समवाहितत्व है और इसीलिये तत्रमध्यस्थता का भावार्थ उपेक्षा भी होता है तथा उसका लक्षण समवाहितत्व भी है[1]।

नवम (कम्मट्ठान) परिच्छेद मे आनेवाला उपेक्षा-ब्रह्मविहार भी 'तत्रमध्यस्थता' (तत्रमज्झत्तता) ही है[2], किन्तु सभी तत्रमध्यस्थता उपेक्षा-ब्रह्मविहार नही है। सत्त्व-प्रज्ञप्ति का आलम्बन करके जब उपेक्षा होती है तभी वह उपेक्षा-ब्रह्मविहार कहलाती है। बुद्धार्चन, धर्मदेशना-आदि मे जो तत्रमध्यस्थता होती है वह उपेक्षा-ब्रह्मविहार नही है।

८ कायप्रश्रब्धि एवं ९ चित्तप्रश्रब्धि

"पस्सद्धियो कायचित्तदरथोपसमलक्खणा,
तस्स निद्दमनरसा सन्तसीत्युपट्ठानका।
कायचित्तपदट्ठाना उद्धच्चादिपच्चनिका[3]।।"

**वचनार्थ**—यहाँ 'काय' शब्द स्कन्ध अर्थ मे प्रयुक्त है, तथा 'स्कन्ध' शब्द से वेदनादि स्कन्धत्रय का ग्रहण करना चाहिये[4]। 'पस्सम्भन पस्सद्धि, कायस्स पस्सद्धि काय-पस्सद्धि' प्रश्रम्भण (उपशम) प्रश्रब्धि है, काय की प्रश्रब्धि को 'कायप्रश्रब्धि' कहते है। इसी तरह 'चित्तस्स पस्सद्धि चित्तपस्सद्धि' अर्थात् चित्त की प्रश्रब्धि 'चित्तप्रश्रब्धि' है[5]।

---

१. द्र०—विसु० महा०, द्वि० भा०, पृ० १४७।
२. द्र०—अभि० स० ९:९।
३ ब० भा० टी०। विसु०, पृ० ३२४, अट्ठ०, पृ० १०७।
४. "कायसद्दो समूहवाची, सो च खो वेदनादिक्खन्धत्तयवसेना ति आह—'कायो ति चेत्थ वेदनादयो तयो खन्धा' ति।"—विसु० महा०, द्वि० भा०, पृ० १४३।
५ "ननु च सूत्रे कायप्रश्रब्धिरप्युक्ता ? न खलु नोक्ता, सा तु यथा कायिकी वेदना तथा वेदयितव्या। कथ सा बोध्यङ्गेषु योक्ष्यते ? तत्र तर्हि काय-कर्मण्यतैव कायिकी प्रश्रब्धिर्वेदितव्या। कथ सा बोध्यङ्गमित्युच्यते ? बोध्यङ्गानुकूल्यात्।"—अभि० को० २.२५ पर भाष्य।
"चित्तकर्मण्यतेति—यद्योगाच्चित्त कर्मण्य भवति सा चित्तकर्मण्यता, चित्तलाघव-मित्यर्थ। ननु च सूत्रे कायप्रश्रब्धिरप्युक्तेति—कश्च पर्यायो यत् प्रश्रब्धि-सम्बोध्यङ्गद्वय भवति अस्ति कायप्रश्रब्धिरस्ति चित्तप्रश्रब्धि ? तत्र यापि कायप्रश्रब्धि, तदपि प्रश्रब्धिसम्बोध्यङ्गमभिज्ञायै सम्बोधये निर्वाणाय सवर्तते, यापि चित्तप्रश्रब्धि, तदपि प्रश्रब्धिसम्बोध्यङ्गमभिज्ञायै सम्बोधये निर्वाणाय सवर्तत इति।"—स्फु०, पृ० १२८।
"प्रश्रब्धि. चित्तकर्मण्यता, कायप्रश्रब्धिरप्यस्ति। सा तु तदानुकूल्यात् बोध्य-ङ्गशब्द लभते, तद्यथा प्रीति.। प्रीतिस्थानीयाश्च धर्मा. प्रीतिबोध्यङ्ग-मुक्त भगवता। सम्यग्दृष्टिसङ्कल्पव्यायामाश्च प्रज्ञानुकूल्यात् प्रज्ञास्कन्ध इत्युक्ता। तद्वत् कायकर्मण्यता चित्तकर्मण्यता बोध्यङ्गावाहकत्वात् तच्छब्दे-नोक्ता।"—वि० प्र० वृ०, पृ० ७२।

**लक्षण एवं रस** – 'पस्सद्धियो कायचित्तदरथोपसमलक्खणा' काय एव चित्त के परिदाह को उपशान्त करना – इन दोनो प्रश्रब्धियो का लक्षण है। 'तस्स निद्दमनरसा' काय एव चित्त के परिदाह का दमन करना – इनका कृत्य है।

पहले कहा गया है कि 'औद्धत्य' काय एव चित्त को अशान्त करनेवाला धर्म है, अत औद्धत्यप्रधान क्लेश-धर्म (अकुशल चित्तोत्पाद) अनुपशमलक्षण होने के कारण चित्त-चैतसिक-धर्मो का दहन करते है। ये शोभनधर्म (प्रश्रब्धियाँ) औद्धत्य-प्रधान क्लेश-धर्मो से विरहित होते है, अत उपशमयुक्त होते है। इस प्रकार उपशम होने मे चैतसिकसमूह का उपशम होना 'कायप्रश्रब्धि' तथा चित्त का उपशम होना 'चित्तप्रश्रब्धि' है[1]। चैतसिक-स्कन्ध के परिदाह का निर्दमन कायप्रश्रब्धि का तथा चित्त के परिदाह का निर्दमन चित्तप्रश्रब्धि का कृत्य है[2]।

**प्रत्युपस्थान एवं पदस्थान** – 'सन्तसीत्युपट्ठानका' शान्त एव शीतीभूत धर्म के रूप मे ये योगी के ज्ञान मे अवभासित होती है। 'कायचित्तपदट्ठाना' काय (चैतसिकसमूह) एव चित्त, इनके आसन्नकारण है।

'उद्धच्चपच्चनिका' ये प्रश्रब्धियाँ औद्धत्यप्रधान क्लेश-धर्मों की प्रतिपक्ष है।

जब श्रद्धा-आदि चैतसिको का पृथक् पृथक् अयुग्म रूप से वर्णन उपलब्ध होता है, तब क्यो प्रश्रब्धि, कर्मण्यता-आदि चैतसिको का वर्णन उसी प्रकार न करके युग्म रूप मे किया गया है ?

समाधान – चित्तप्रश्रब्धि-आदि से चित्त-धर्मों का ही उपशम-आदि होता है, चैतसिक-धर्मो का नही, तथा कायप्रश्रब्धि-आदि से चैतसिक-समूह नामक नामकाय

"प्रश्रब्धि कतमा ? कायचित्तदौष्ठुल्याना प्रतिप्रश्रब्धे कायचित्तकर्मण्यता। सर्वावरणनिष्कर्षणकर्मिका।" – अभि० समु०, पृ० ६।

"कतमा प्रश्रब्धि ? चित्तकुशलता दौष्ठुल्य (= गुरुत्व = स्त्यान-मिद्ध) परित्यागेन (चित्तस्य) लघुभूतता शीतीभूतता।" – अभि० मृ०, पृ० ६८।

"प्रश्रब्धिर्दौष्ठुल्यप्रतिपक्ष कायचित्तकर्मण्यता। दौष्ठुल्य कायचित्तयोरकर्मण्यता, साङ्क्लेशिकधर्मबीजानि च, तदपगमे प्रश्रब्धिसद्भावात्। तत्र कायकर्मण्यता – कायस्य स्वकार्येषु लघुसमुत्थानता यतो भवति। चित्तकर्मण्यता – सम्यङ्मनसिकारसम्प्रयुक्तचित्तस्याह्लादलाघवनिमित्त यच्चैतसिक धर्मान्तर यद्योगाच्चित्तमालम्बने प्रवर्त्ततेऽतस्तच्चित्तकर्मण्यतेत्युच्यते। कायस्य पुन स्प्रष्टव्यविशेष एव प्रीत्याहृते कायप्रश्रब्धिर्वेदितव्या। प्रीतमनस काय प्रश्रभ्यत इति सूत्रे वचनात्। इय तद्वशेनाश्रयपरावृत्तितोऽशेषक्लेशावरणनिष्कर्षणकर्मिका।" – त्रि० भा०, पृ० २७।

१ विभा०, पृ० ८४, प० दी०, पृ० ८७।

२ तु० – "ह्लाद प्रश्रब्धि। रागजादिपरिदाहप्रतप्तचित्तशरीरस्य ग्रीष्मार्कप्रतप्तस्येव शीतोदकह्रदावगाहनादनास्रवज्ञानसम्मुखीभावाद् यत् कायचित्तप्रह्लाद. स धर्म प्रश्रब्धि।" – वि० प्र० वृ०, पृ० ३६१।

एव रूपकाय, दोनो का उपशम-आदि होता है, अतएव प्रश्रब्धि-आदि चैतसिको का युग्म रूप मे वर्णन उपलब्ध होता है ।

"एत्थ च चित्तपस्सद्धि-आदीहि चित्तमेव पस्सद्ध, लहु, मुदु, कम्मञ्ञ, पगुण, उजु च होति, कायपस्सद्धि-आदीहि पन रूपकायो पि। तेनेवेत्थ भगवता धम्मान दुविधता वुत्ता[1] ।"

[ 'फस्स' (स्पर्श), वेदना-आदि की तरह उपशम स्वभाववाली प्रश्रब्धि को भी एक ही होना चाहिये, दो नही, क्योकि चित्त का उपशम एक प्रकार का और चैतसिको का उपशम दूसरे प्रकार का होता है – ऐसा नही । हाँ, 'फस्स', 'वेदना' आदि की अपेक्षा इसके उपशम स्वभाव का कुछ वैशिष्ट्य है। वह यह कि यह उपशम चित्त-चैतसिको तक ही सीमित नही रहता, अपितु उपशमित चैतसिको से उत्पन्न चित्तज रूपो का भी इसके द्वारा उपशम होता है और चित्तज रूपो से सङ्क्रमित होकर यह उपशमधातु सम्पूर्ण शरीर को शान्त एव शीतल करती है । चित्त एव शरीर (काय) – दोनो को शान्त करने से यह, चित्तप्रश्रब्धि एव कायप्रश्रब्धि के नाम से, दो प्रकार की कही गयी है, वस्तुत स्वभाव से एक ही है। इसीलिये सप्तम परिच्छेद के 'बोधिपक्षीयसङ्ग्रह' मे 'सङ्कप्पपस्सद्धि च पीतुपेक्खा[2]' कहकर आचार्य ने प्रश्रब्धि का द्विविध भेद न करके केवल एक प्रकार के प्रश्रब्धि-चैतसिक का ही उल्लेख किया है। 'लघुता', 'मृदुता' आदि को भी इसी प्रकार जानना चाहिये[3] । ]

१० कायलघुता एव ११. चित्तलघुता

"लहुतायो कायचित्तगरुतासमलक्खणा,
तस्सा निद्दमनरसा अदन्धता-उपट्ठाना ।
कायचित्तपदट्ठाना थिनमिद्धपच्चनिका[4] ।।"

**वचनार्थ**– 'लहुनो भावो लहुता, कायस्स लहुता कायलहुता' लघु का भाव लघुता है, काय (वेदनादि स्कन्धत्रय) की लघुता 'कायलघुता' है । इसी तरह 'चित्तस्स लहुता चित्तलहुता' चित्त की लघुता को 'चित्तलघुता' कहते है ।

**लक्षण एवं रस** – 'लहुतायो कायचित्तगरुतासमलक्खणा' काय (चैतसिकसमूह) एव चित्त की गुरुता (भारीपन) का उपशम करना – दोनो लघुताओ का लक्षण है । 'तस्सा निद्दमनरसा' उस गुरुता का दमन करना – इनका कृत्य है। अकुशल-धर्म स्त्यान एव मिद्ध के द्वारा अभिभूत होने के कारण गुरु होते है । गुरु होने का तात्पर्य यह है कि – वीथिचित्त-सन्तति के अन्तराल मे भवङ्गपात अनेक बार होता है, तथा वीथिचित्त शीघ्रता से न होकर मन्द गति से या कम होते है। शोभन-धर्म स्त्यान एव मिद्ध नामक अकुशल धर्मो से विरहित होने के कारण लघु होते है । कायलघुता

---

१ विसु० महा०, द्वि० भा०, पृ० १४६ ।

२ द्र० – अभि० स० ७ : ३७ ।

३ ब० भा० टी० ।

४. ब० भा० टी० । तु० – विसु०, पृ० ३२५, अट्ठ०, पृ० १०७ ।

चैतसिकस्कन्ध की गुरुता का दमन करती है; अत चैतसिकस्कन्ध का लघु होना, 'कायलघुता' है। चित्तलघुता चित्त की गुरुता का दमन करती है, अत चित्त का लघु होना 'चित्तलघुता' है।

**लघुता** – कुशल कर्म करने मे, तथा अनित्य-आदि 'कम्मट्ठानो' (कर्मस्थानो) का मनसिकार करने मे, कुशल एव क्रिया जवन-वीथियो के अन्तराल मे भवङ्ग को अधिक बार न होने देकर भवङ्ग-सन्तति से जवन-वीथियो को निरन्तर एव जल्दी जल्दी उठाकर प्रवृत्त करने के सामर्थ्य को 'लघुता' कहते है[1]।

इस कथन से यह नही समझना चाहिये कि शोभनधर्मों के उत्पाद-स्थिति-भङ्ग अशोभनधर्मों के उत्पाद-स्थिति-भङ्ग की अपेक्षा शीघ्र होते है, वस्तुत 'उत्पाद-स्थिति-भङ्ग' नामक क्षणत्रय तो शोभन एव अशोभन, दोनो के समान ही होते हैं।

**प्रत्युपस्थान एवं पदस्थान** – 'अदन्धता-उपट्ठाना' अदन्धता=अगुरुता (हल्कापन) इनका प्रत्युपस्थान है[2]। अर्थात् ये धर्म गुरुता के विरोधी है – ऐसा योगी के ज्ञान मे अवभासित होता है। 'कायचित्तपदट्ठाना' काय (चैतसिकसमूह) एव चित्त इनके आसन्नकारण है।

'थिनमिद्धपच्चनिका' ये लघुताये स्त्यान एव मिद्ध प्रधान अकुशल धर्मों की प्रतिपक्ष हैं।

जिन पुद्गलो मे ये लघुताएँ दुर्बल होती हैं, उनका चित्त पाषाण पर प्रक्षिप्त पद्मपुष्प की भाँति कुशलकर्मों मे विकसित नही हो पाता, अपितु सङ्कुचित होता है। जिनमे ये (लघुताएँ) बलवती होती हैं, उनका चित्त उदक मे प्रक्षिप्त पद्मपुष्प की तरह कुशल कर्मों मे विकसित होता है, सङ्कुचित नही होता[3]।

इस लघुता के बल से रूपकाय भी लघु होता है। जब कुशल धर्म बलवान् होते हैं, तो रूपकाय (शरीर) भी लघु होता है और कही 'उब्बेगा पीति[4]' (ऊर्ध्व-वेगा प्रीति) की सहायता प्राप्त हो जाये तो शरीर आकाश मे भी उड़ सकता है।

**१२. कायमृदुता एवं १३. चित्तमृदुता**

> "मुदुतायो कायचित्तथद्धतासमलक्खणा,
> तस्सा निद्दमनरसा अप्पटिघातुपट्ठानका।
> कायचित्तपदट्ठाना दिट्ठिमानपच्चनिका[5]॥"

---

१ "थिनमिद्धादिपटिपक्खभावेन कुसलधम्मे अनिच्चादिमनसिकारे च सीघ सीघ परिवत्तनसमत्थता लहुपरिणामता। . सा हि पवत्तमाना सीघ भवङ्ग-वुट्ठानस्स पच्चयो होति।" – ध० स० मू० टी०, पृ० ६७।

२ "अगुरुता अदन्धता ति अत्थो।" – प० दी०, पृ० ८७।
"अदन्धनताति गरुभावपटिक्खेपवचनमेत, अभारियताति अत्थो।" – अट्ठ०, पृ० १२३।

३. द्र० – प० दी०, पृ० ८७।

४. द्र० – पीछे पृ० ११९-१२०।

५. ब० भा० टी०। तु० – विसु०, पृ० ३२५, अट्ठ०, पृ० १०७।

**वचनार्थ** – 'मुदुनो भावो मुदुता कायस्स मुदुता कायमुदुता' मृदु का भाव मृदुता है और काय की मृदुता को 'कायमृदुता' कहते हैं। 'चित्तस्स मुदुता चित्तमुदुता' चित्त की मृदुता 'चित्तमृदुता' है।

**लक्षण एवं रस** – 'मुदुतायो कायचित्तथद्धतासमलक्खणा' काय एव चित्त की कठोरता का उपशम करना – इन मृदुताओ का लक्षण है। 'तस्सा निद्दमनरसा' उस कठोरता का दमन करना – इनका कृत्य है।

दृष्टि एव मान प्रधान अकुशल चित्तोत्पाद आत्माभिनिवेश, अस्मिमान-आदि से युक्त होने के कारण किसी की भी परवाह नही करते, जैसे – कोई सेनापति शत्रुओ के मध्य मे जाकर भी उनकी परवाह नही करता, इसी प्रकार किसी की भी परवाह न करने से ये (दृष्टि-मानप्रधान अकुशल चित्तोत्पाद) अत्यन्त कठोर (थद्ध) होते हैं[1]। शोभन-धर्म इन दृष्टि, मान-आदि अकुशल-धर्मो से सम्प्रयुक्त नही होते, अत मृदु होते हैं।

कायमृदुता चैतसिकस्कन्ध की कठोरता का दमन करती है, अत चैतसिकस्कन्ध का मृदु होना 'कायमृदुता' है। चित्तमृदुता चित्त की कठोरता का दमन करती है, अत चित्त का मृदु होना 'चित्तमृदुता' है।

जिन पुद्गलो मे ये मृदुताये दुर्बल होती है, उनका चित्त शत्रु-सेना के मध्य गये हुए सेनापति की भाँति कुशल-कर्मो के प्रति अत्यन्त कठोर (उपेक्षायुक्त) होता है। जिनमे ये बलवती होती है उनका चित्त, अपने जाति-बन्धु के मध्य आये हुए सेनापति की भाँति कुशल-कर्मो के प्रति अतिमृदु (प्रीतियुक्त) होता है। अत दृष्टि एव मान का प्रहाण कर चित्तसन्तति को कुशल-कर्मो के प्रति प्रवण करना – इनका कृत्य है[2]।

**प्रत्युपस्थान एवं पदस्थान** – 'अप्पटिघातुपट्ठानका' शोभन आलम्बनो मे अप्रतिघात (अब धन=अनुलोम) – स्वभाववाले ये धर्म हैं – ऐसा योगी के ज्ञान मे अवभासित होता है[3]। 'कायचित्तपदट्ठाना' काय (चैतसिकसमूह) एव चित्त इनके आसन्नकारण है।

'दिट्ठिमानपच्चनिका' ये मृदुताए दृष्टि एव मान-प्रधान क्लेश-धर्मो की प्रतिपक्ष है।

इन मृदुताओ के बल से रूपकाय (शरीर) भी मृदु होता है, जैसे – शान्त एव निरभिमानी बलवान् पुद्गलो की आकृति मृदु होती है।

१४ कायकर्मण्यता एव १५ चित्तकर्मण्यता :

> "कम्मञ्ञता कायचित्त-अकम्मञ्ञतासमलक्खणा,
> तस्सा निद्दमनरसा सम्पत्तिपच्चुपट्ठाना।
> कायचित्तपदट्ठाना कामच्छन्दपच्चनिका[4] ॥"

---

१ "थद्धभावो थम्भो, दिट्ठिमानाधिकान तप्पधानान वा चतुन्न खन्धानमेत नाम।" – विसु० महा, द्वि० भा०, पृ० १४५।

२ द्र० – प० दी०, पृ० ८७।

३ "अप्पटिघातो अविलोमनं।" – ध० स० अनु०, पृ० १०५।

४ ब० भा० टी०। तु० – विसु०, पृ० ३२५; अट्ठ०, पृ० १०७।

**वचनार्थ** – "कम्मनि साधु कम्मञ्ञ, कम्मञ्ञस्स भावो कम्मञ्ञता, कायस्स कम्मञ्ञता कायकम्मञ्ञता"[1] दानादि कुशल कर्मों में साधु (प्रवीण) को 'कर्मण्य' कहते हैं। कर्मण्य का भाव 'कर्मण्यता' है। 'चित्तस्स कम्मञ्ञता चित्तकम्मञ्ञता' चित्त की कर्मण्यता 'चित्तकर्मण्यता' है[2]।

**लक्षण एवं रस** – 'कम्मञ्ञता कायचित्त-अकम्मञ्ञतासमलक्खणा' काय (वेदनादि स्कन्धत्रय) एवं चित्त की अकर्मण्यता का उपशम करना – इन कर्मण्यताओं का लक्षण है।

'तस्सा निद्दमनरसा' काय एवं चित्त की अकर्मण्यता का दमन करना – इनका कृत्य है।

पूर्वकथित स्त्यान, मिद्ध एवं औद्धत्य से अतिरिक्त कामच्छन्द आदि नीवरण-धर्मों से सम्प्रयुक्त अकुशल चित्तोत्पाद दान-शील-आदि कुशल-कर्मों में असाधु (अकर्मण्य) होते हैं। शोभनधर्म इन कामच्छन्द-आदि नीवरण-धर्मों से असम्प्रयुक्त (रहित) होने के कारण कुशल-कर्मों में साधु (कर्मण्य) होते हैं। कायकर्मण्यता चैतसिकसमूह की अकर्मण्यता का दमन करती है, अतः चैतसिकसमूह का कर्मण्य होना 'कायकर्मण्यता' है। चित्तकर्मण्यता चित्त की अकर्मण्यता का दमन करती है, अतः चित्त का कर्मण्य होना 'चित्तकर्मण्यता' है।

जिन पुद्गलों में ये कर्मण्यताएँ दुर्बल होती हैं, उनका चित्त पुण्य-कर्मों में यथेच्छ प्रवृत्त होने में असमर्थ होता है। जैसे – विपरीत वेग से बहनेवाली वायु के प्रवाह में प्रक्षिप्त तुषराशि (भूसे का ढेर) स्थित न रहकर विकीर्ण हो जाती है, उसी तरह चित्त भी कुशल-कर्मों में यथेच्छ स्थित नहीं रह पाता। तथा जिनमें ये बलवती होती हैं वे अपनी चित्तसन्तति को कुशल-कर्मों में यथेच्छ स्थापित करने में समर्थ होते हैं। जैसे – प्रतिवात (उलटे बहनेवाली हवा) में प्रक्षिप्त स्वर्ण-खण्ड विकीर्ण न होकर स्थित रहता है, उसी तरह उनका चित्त भी कुशल-कर्मों में यथेच्छ स्थित रहता है[3]।

**प्रत्युपस्थान एवं पदस्थान** – 'सम्पत्तिपच्चुपट्ठाना' काय एवं चित्त की आलम्बन-करणरूप सम्पत्ति, इनका प्रत्युपस्थान (जानने का आकार) है[4]। इनकी वजह से चित्त आलम्बन को परिपूर्ण रूप से ग्रहण करने में सक्षम होता है। आलम्बन का ग्रहण करने में साधुता (कुशलता) होने के कारण ये धर्म आलम्बन का सम्यग् ग्रहण करते हैं – ऐसा योगी के ज्ञान में अवभासित होता है।

---

१ विसु० महा०, द्वि० भा०, पृ० १४५, विभा०, पृ० ८४, प० दी०, पृ० ८७।

२ "कम्मञ्ञता ति कम्मनि साधुता, कुसलकिरियाय विनियोगक्खमता ति अत्थो।" – अट्ठ०, पृ० १२३।

३. द्र० – प० दी०, पृ० ८७। तु० – विसु० महा०, द्वि० भा०, पृ० १४५। विशेष व्याख्यान के लिये द्र० – ध० स० मू० टी०, पृ० ६७।

४ "कम्मञ्ञभावेनेव सम्पन्नाकारेन आरम्मणस्स गहणं आरम्मणकरणसम्पत्ति।" – विसु० महा०, द्वि० भा०, पृ० १४५।

'कामच्छन्दपच्चनिका' ये कर्मण्यताएँ अवशिष्ट कामच्छन्द-आदि नीवरण-धर्मों की प्रतिपक्ष है ।

ये प्रसादनीय वस्तुओ मे प्रसाद (प्रसन्नता) को करनेवाली तथा हितकर क्रियाओ मे विनियोग की क्षमता को उत्पन्न करनेवाली है ।

इन कर्मण्यताओ के कारण रूपकाय (शरीर) भी कुशल कर्मों मे कर्मण्य होता है ।

१६ कायप्रागुण्य एव १७ चित्तप्रागुण्य :

"पागुञ्ञता कायचित्तगेलञ्ञसमलक्खणा,
तस्स निद्दमनरसा निरादीनवुपट्ठानका ।
कायचित्तपदट्ठाना असद्धियपच्चनिका[1] ।।"

**वचनार्थ** – "पकट्ठो गुणो यस्सा ति पगुणो, पगुणस्स भावो पागुञ्ञं, पागुञ्ञमेव पागुञ्ञता, कायस्स पागुञ्ञता कायपागुञ्ञता[2]" प्रकृष्ट (श्रेष्ठ) गुणवाले को प्रगुण कहते है, प्रगुण का भाव प्रागुण्य है और प्रागुण्य ही प्रागुण्यता है तथा काय की प्रागुण्यता को 'कायप्रागुण्यता' कहते है । 'चित्तस्स पागुञ्ञता चित्तपागुञ्ञता' चित्त की प्रागुण्यता को 'चित्तप्रागुण्यता' कहते हैं ।

**लक्षण एवं रस** – 'पागुञ्ञता कायचित्तगेलञ्ञसमलक्खणा' काय (वेदनादि स्कन्ध-त्रय) एव चित्त (विज्ञान स्कन्ध) की आतुरता (रोगीपन) का उपशम करना – इनका लक्षण है । 'तस्स निद्दमनरसा' काय एव चित्त की रुग्णता का दमन करना – इनका कृत्य है[3] ।

आश्रद्धच[4] प्रधान (असद्धियपधान) अकुशल चित्तोत्पाद[5] आलम्बन के ग्रहण मे रोगी की तरह होते है । शोभन-धर्म इन आश्रद्धचप्रधान अकुशल-धर्मो से असम्प्रयुक्त होते है, अत ये स्वय कुशल कर्मो मे नीरोग की तरह होते है, तथा सम्प्रयुक्त

---

१. ब० भा० टी० । तु० – विसु०, पृ० ३२५, अट्ठ०, पृ० १०७ ।

२. प० दी० पृ० ८७, विभा०, पृ० ८४ ।

३. "पगुणता ति पगुणभावो अनातुरता, निग्गिलानता ति अत्थो ।" – अट्ठ०, पृ० १२३ ।

४ "आश्रद्धच चित्ताप्रसाद, चित्तकालुष्यमित्यर्थ । गुणेषु गुणवत्सु चासम्प्रत्ययो-ऽनर्थित्वञ्च ।" – वि० प्र० वृ०, पृ० ७४ ।
द्र० – आ० न० दे०, अभि० को २ : २६, पृ० १२७ ।
"आश्रद्धच कर्म-फल-सत्य-रत्नेष्वनभिसम्प्रत्यय श्रद्धाविपक्ष. । श्रद्धा ह्यस्तित्वगुणवत्त्वशक्यत्वेष्वभिसम्प्रत्यय प्रसादोऽभिलाषश्च यथाक्रमम् । अश्रद्धा तद्विपर्ययेणास्तित्वगुणवत्त्वशक्यत्वेष्वनभिसम्प्रत्ययोऽप्रसादोऽनभिलाषश्च । कौसीद्य-सन्निश्रयदानकर्मकम् ।" – त्रि० भा०, पृ० ३१ ।

५ श्रद्धा के अनुत्पाद मे कारणभूत अकुशल चित्तोत्पाद ।

चित्त-चैतसिक-धर्मो के रोगीपन का दमन भी करते है । 'कायप्रागुण्यता' चैतसिक-समूह की रुग्णता का दमन करती है अत चैतसिकसमूह का आरोग्य 'कायप्रागुण्यता' है । 'चित्तप्रागुण्यता' चित्त की रुग्णता का दमन करती है, अत चित्त का आरोग्य 'चित्तप्रागुण्यता' है ।

जिन पुद्गलो मे ये प्रागुण्यताएँ दुर्बल होती है उनका चित्त गम्भीर उदक मे प्रक्षिप्त वानर की भाति कुशल कर्मो मे परिस्पन्दयुक्त होता है तथा जिनमे ये बलवती होती है उनका चित्त गम्भीर उदक मे प्रक्षिप्त मकर की भाति कुशल कर्मो मे विकम्पित नही होता[1] ।

**प्रत्युपस्थान एवं पदस्थान** – 'निरादीनवुपट्ठानका' ये क्लेशरूप आदीनव (दोष) के अभाव (निर्दोष) के रूप मे योगी के ज्ञान मे अवभासित होती है[2] ।

'कायचित्तपदट्ठाना' काय (चतसिकसमूह) एव चित्त इनके आसन्नकारण है ।

'असद्धियपच्चनिका' ये आश्रद्धचप्रधान क्लेश-धर्मो की प्रतिपक्ष है ।

इन प्रागुण्यताओ के कारण रूपकाय (शरीर) भी कुशल कर्मो मे नीरोग की तरह होता है ।

१८. काय-ऋजुकता एव १९ चित्त-ऋजुकता

'उजुकता उभो कायचित्त-अज्जवलक्खणा,
कोटिल्लनिद्दमनरसा अजिम्हता-उपट्ठाना ।
कायचित्तपदट्ठाना मायासाथेय्यपच्चनिका[3] ।"

**वचनार्थ** – "उजु एव उजुक, उजुकस्स भावो उजुकता, कायस्स उजुकता कायुजुकता[4]" ऋजु को ही 'ऋजुक' कहते है । यहाँ स्वार्थ मे 'क' प्रत्यय है । ऋजुक का भाव ऋजुकता है । काय की ऋजुकता को 'काय-ऋजुकता' कहा जाता है । 'चित्तस्स उजुकता चित्तुजुकता' चित्त की ऋजुकता को 'चित्त-ऋजुकता' कहते है ।

**लक्षण एवं रस** – 'उजुकता उभो कायचित्त-अज्जवलक्खणा' काय एव चित्त का आर्जव (सीधापन) – दोनो ऋजुकताओ का लक्षण है ।

---

१ प० दी०, पृ० ८७ ।

२ "यथावुत्तगेलञ्ञनिम्मद्दनेनेव नत्थि एतास आदीनवो दोसो, न वा एता आदीन कपण वन्ति पवत्तन्तीति निरादीनवा, तेनाकारेन पच्चुपतिट्ठन्ति, त वा सम्पयुत्तेसु पच्चुपतिट्ठपेन्तीति निरादीनवपच्चुपट्ठाना ।" – विसु० महा०, द्वि० भा०, पृ० १४५ ।

३. ब० भा० टी० । तु० – विसु०, पृ० ३२५, अट्ठ०, पृ० १०७ ।

४. प० दी०, पृ० ८७, विभा०, पृ० ८५ । "उजुकता ति उजुकभावो, उजुकेनाकारेन पवत्तनता ति अत्थो । उजुकस्स खन्धत्तयस्स विञ्ञाणक्खन्धस्स च भावो उजुकता ।" – अट्ठ०, पृ० १२३ ।

'कोटिल्लनिद्दमनरसा' कुटिलता (टेढापन) का दमन करना – इनका कृत्य है[1]।

माया अपने दोषो का निगूहन (आच्छादन = छिपाना) तथा शठता अपने असद्भूत गुणो का मिथ्याप्रदर्शन है[2]। ये दोनो तृष्णाप्रधान अकुशल चित्तोत्पाद है। शोभन चित्तोत्पाद तृष्णा से असम्प्रयुक्त होते है, अत वे कुशल कर्मो मे ऋजु होते है तथा सम्प्रयुक्त-धर्मो के कौटिल्य का दमन भी करते है।

जिन पुद्गलो मे ये ऋजुताएँ दुर्बल होती है, उनका चित्त सुरा के मद से मत्त पुरुष की गति की भाति पुण्य-कर्मो मे विषम गतिवाला होता है तथा कदाचित् सङ्कुचित, कदाचित् उद्धत, कदाचित् अवनत, कदाचित् उन्नत होता है। जिनमे ये बलवती होती है उनका चित्त उपर्युक्त प्रकार से विषम गतिवाला न होकर ऋजु होता है[3]।

**प्रत्युपस्थान एवं पदस्थान** – 'अजिम्हता-उपट्ठाना' ये धर्म जिह्मता अर्थात् वङ्कता (कुटिलता) के विरोधी है – ऐसा योगी के ज्ञान मे अवभासित होता है[4]। 'कायचित्तपदट्ठाना' काय (चैतसिकसमूह) एव चित्त इनके आसन्नकारण है।

'माया[5]साथेय्य[6]पच्चनिका' ये ऋजुताएँ माया एव शाठ्य प्रधान अकुशल-धर्मो की प्रतिपक्ष है।

---

१ "अकुटिलता ति नङ्गलकोटिवङ्कभावपटिक्खेपो।" – अट्ठ०, पृ० १२३।

२ "सन्तदोसपटिच्छादनलक्खणा माया, असन्तगुणसम्भावनलक्खण साठेय्य ति।" – विसु० महा०, द्वि० भा०, पृ० १४५।

३ प० दी०, पृ० ८७।

४ "अजिम्हता ति गोमुत्तवङ्कभावपटिक्खेपो, अवङ्कता ति चन्दलेखावङ्कभावपटिक्खेपो, अकुटिलता ति नङ्गलकोटिवङ्कभावपटिक्खेपो। यो हि पाप कत्वा व 'न करोमी' ति भासति सो गन्त्वा पच्चोसक्कनताय 'गोमुत्तवङ्को' नाम होति। यो पाप करोन्तो व 'भायामह पापस्सा' ति भासति सो येभुय्येन कुटिलताय 'चन्दलेखावङ्को' नाम होति। यो पाप करोन्तो व 'को पापस्स न भायेय्या' ति भासति सो नातिकुटिलताय 'नङ्गलकोटिवङ्को' नाम होति।" – अट्ठ०, पृ० १२३।

५ "तत्थ कतमा माया ? इधेकच्चो कायेन वाचाय . मनसा दुच्चरित चरित्वा तस्स पटिच्छादनहेतु पापिक इच्छ पणिदहति या एवरूपा माया . वोच्छादना पापकिरिया – अय वुच्चति माया।" – विभ०, पृ० ४२७।
"परवञ्चना माया।" – वि० प्र० वृ०, पृ० ३०७।
"माया परवञ्चना।" – रा० सा०, अभि० को० ५ ४६, पृ० १४८।
"माया परवञ्चना याऽभूतार्थसन्दर्शनता। लाभसत्काराध्यवसितस्य परवञ्चनाभिप्रायेणान्यथावस्थितस्य शीलादेरर्थस्यान्यथाप्रकाशना। इय च सहिताभ्या रागमोहाभ्यामभूतान्गुणान्प्रकाशयतस्तयोस्समुदितयो प्रज्ञप्यत इति क्रोधादिवत्प्रज्ञप्तित एव न द्रव्यत इति मिथ्याजीवसन्निश्रयदानकर्मिका।" – त्रिं० भा०, पृ० ३०-३१।

६. "तत्थ कतम साठेय्य ? इधेकच्चो सठो होति परिसठो, य तत्थ सठ सठता

## विरतियो

**६ सम्मावाचा, सम्माकम्मन्तो, सम्माआजीवो चेति तिस्सो विरतियो नाम ।**

सम्यग्-वाक्, सम्यक्-कर्मान्त, एवं सम्यग्-आजीव – इस प्रकार ये तीन विरतियाँ हैं[1] ।

---

इन ऋजुताओ के सामर्थ्य से रूपकाय (शरीर) भी ऋजु होता है ।

शोभनसाधारण चैतसिक समाप्त ।

### विरति चैतसिक

६. **विरति** – 'विरमण विरति' विरत होने को 'विरति' कहते है । 'दुश्चरित एवं दुराजीव कर्म करने का क्षण उपस्थित होने पर उन से विरत होना' अर्थात् उन्हे न करना विरति है; न कि 'इस प्रकार का अवसर उपस्थित न होने से इन दुश्चरितादि कर्मों को न करना' विरति है । दुश्चरित भी कायदुश्चरित एव वाग्दुश्चरित भेद से द्विविध है । ये दोनो दुश्चरित जब जीविका के लिये किये जाते है, तब इन्हे ही 'दुराजीव' कहा जाता है ।

धीवर (मछुए), वधक-आदि पुद्गलो द्वारा अपनी जीविका के लिये मत्स्यग्रहण, प्राणिवध-आदि किया जाना अथवा – अपनी जीविका के लिये दूसरो को धोखा देना, ठगना,

---

. . कक्करता . परिक्खत्तता इद वुच्चति साठेय्य ।" – विभ०, पृ० ४२७ ।

"तत्र चित्तकौटिल्य शाठ्यम्, चित्तस्यानृजुता वक्रीभाव ।" – वि० प्र० वृ०, पृ० ३०७।

"चित्तकौटिल्य शाठ्यं येन यथाभूत नाविष्करोति विक्षिपत्यपरिस्फुट वा प्रतिपद्यते ।" – अभि० को० ५ ४६ पर भाष्य ।

"शाठ्य स्वदोषप्रच्छादनोपायसङगृहीत चेतस कौटिल्यम् । स्वदोषप्रच्छादनोपाय परव्यामोहनम् । तत्पुनरन्येनान्यत्प्रतिसरन् विक्षिपति, अपरिस्फुट वा प्रतिपद्यते ।" – त्रिं० भा०, पृ० ३१ ।

१. इन विरतियो की शील नामक बोधिपाक्षिक धर्म से तुलना करनी चाहिये, यथा –

"श्रद्धा वीर्य स्मृति शान्ति , प्रज्ञा प्रीतिरुपेक्षणम् ।
प्रश्रब्धि शीलसङ्कल्पौ . . . . . ।।" – अभि० को० ६ ६८ ।

"शीलाङ्गम् – सम्यग्वाक्, सम्यक्कर्मान्तम्, सम्यगाजीव ।" – रा० सा०, अभि० को०, पृ० १८८ ।

"सङ्कल्पादेश्चतुष्कस्य, पथो ज्ञेयानुकूल्यत. ।।" – अभि० दी० ४४८ का० ।

"अङ्गतेति वर्तते । सम्यक्सङ्कल्पसम्यग्वाक्कर्मान्ताजीवाना सम्यग्दृष्टिसम्यग्व्यायामसम्यक्स्मृतिसम्यक्समाधीनामिव मार्गानुकूल्यादङ्गत्वम् ।" – वि० प्र० वृ०, पृ० ३८२ ।

झूठ बोलना-आदि सभी कर्म दुराजीव है। इसी तरह भिक्षुओं के द्वारा धर्म के अनुसार चार प्रत्ययों[1] का ग्रहण न करके कुल-दूषण-आदि अधर्म के द्वारा इन (चार प्रत्ययों) का ग्रहण किया जाना 'दुराजीव' है। उपर्युक्त सभी प्रकार के कर्म-आदि जीविका के लिये नहीं किये जाते हैं तो ये 'दुराजीव' न होकर दुश्चरितमात्र होते हैं[2]।

**१. सम्यग्-वाक्**[3] – यह तीन प्रकार की होती है, यथा – (क) कथा, (ख) चेतना, (ग) विरति।

(क) कथा – कार्य-कारणनियम से परिशुद्ध एवं ठीक ठीक कहने योग्य वाणी को 'कथा' कहते हैं। इसका विग्रह है – 'सम्मा वचितब्बा ति सम्मावाचा।'

(ख) चेतना – उपर्युक्त 'कथा' नामक वाणी की समुत्थापिका वोट्ठपन, अभिज्ञा, महाकुशल अथवा महाक्रिया से सम्प्रयुक्त चेतना ही 'चेतना' नामक सम्यग्वाक् है। इसका विग्रह है – 'सम्मा वुच्चते एताया ति सम्मावाचा।' अर्थात् जिसके द्वारा सम्यक् कहा जाता है वह 'चेतना' नामक सम्यग्वाक् है।

(ग) विरति – "मुसावादा वेरमणी सिक्खापदं समादियामि[4]" – इत्यादि शिक्षापदों को ग्रहण करनेवाले पुद्गल का, अथवा इन शिक्षापदों का अधिष्ठान करनेवाले पुद्गल का, अथवा 'सम्प्राप्त वस्तु[5]' सम्बन्धी व्यतिक्रम न करनेवाले पुद्गल का चित्त जब वाग्-दुश्चरित-आदि पापकर्म से विरत होता हुआ प्रवृत्त होता है तो उसका यह विरत होना ही 'विरति' नामक सम्यग्-वाक् है[6]।

उपर्युक्त त्रिविध (कथा-चेतना-विरति) सम्यग्-वाक् में से यहाँ 'विरति' नामक सम्यग्-वाक् ही 'तिस्सो विरतियो नाम' – इस प्रसङ्ग में अभीष्ट है।

पहले कहा है कि विरत होने को 'विरति' कहते हैं। वे विरतियाँ तीन हैं। उनमें से सम्यग्-वाक् विरति को स्पष्टतया ऐसे समझना चाहिये

सम्यग्-वाक्, उस समय 'विरति' कहलाती है जब मृषावाद (झूठ बोलना)-आदि वाग्-दुश्चरित करने का क्षण उपस्थित हो और उसी समय कोई पुद्गल उस

---

१ चीवर, पिण्डपात, शयनासन, एवं भैषज्य – ये चार प्रत्यय हैं।

२ विशेष ज्ञान के लिये द्र० – विभा०, पृ० ८५, प० दी०, पृ० ८८।

३ "सुन्दरा पसत्था वा वाचा सम्मावाचा। वचीदुच्चरितसमुग्घातिकाय मिच्छा-वाचाविरतिया एतं अधिवचनं। सा परिग्गहलक्खणा विरमणरसा मिच्छा-वाचापहानपच्चुपट्ठाना।" – अट्ठ०, पृ० १७७।
तु० – विसु०, पृ० ३५६, विभ०, पृ० १३३, विभ० अ०, पृ० १२०।

४ खु० नि०, प्र० भा०, पृ० ३, विभ०, पृ० ३४२।

५ वाग्दुश्चरित (झूठ बोलना-आदि) के वे आलम्बन (आधार), जिनके कारण वाग्दुश्चरित होता है, जब प्राप्त (उपस्थित) होते हैं तो वे ही 'सम्प्राप्त वस्तु' कहलाते हैं।

६. विभा० पृ० ८५, प० दी०, पृ० ८८।

(वाग्-दुश्चरित) से विरत होता है। जिस पुद्गल ने पहले से ही 'मै मृषावाद न करूँगा' – ऐसा व्रत (सङ्कल्प) ले रखा है, या ले रहा है, उसका 'मृषावाद न करना' विरति नही है, तथा जो पुद्गल कभी असत्य-भाषण करता ही नही, उसका 'मृषावाद न करना' भी विरति नही है।

इसके अतिरिक्त दूसरी शर्त यह है कि जिस वाग्-दुश्चरित से पुद्गल विरत हो रहा है, उस वाग्-दुश्चरित का उसकी जीविका के साथ कोई सम्बन्ध नही होना चाहिये। अर्थात् जीविका के लिये किये जानेवाले वाग्-दुश्चरितो से भिन्न वाग्-दुश्चरितो से विरत होकर ठीक ठीक वाणी का प्रयोग ही 'सम्यग्-वाग्-विरति' है। जिन वाग्-दुश्चरितो का सम्बन्ध पुद्गल की जीविका के साथ होता है, उनसे विरति तो 'सम्यग्-आजीव' के अन्तर्गत आती है।

२. **सम्यक्-कर्मान्त**[1] – यह भी तीन प्रकार का होता है, यथा – (क) क्रिया, (ख) चेतना एव (ग) विरति।

(क) क्रिया – किसी अनवद्य (कुशल) कर्म को करनेवाले पुद्गल की कायिक क्रिया 'क्रिया-कर्मान्त' है। इसका विग्रह है 'करीयते ति कम्म, कम्ममेव कम्मन्त, सम्मा कम्मन्त सम्माकम्मन्त' अर्थात् जो किया जाता है वह कर्म है, कर्म ही कर्मान्त है, तथा सम्यक् कर्मान्त को 'सम्यक्-कर्मान्त' कहते है।

(ख) चेतना – उपर्युक्त 'क्रिया-कर्मान्त' की समुत्थापिका चेतना 'चेतना-कर्मान्त' है। इसका विग्रह है – 'सम्मा करीयते एताया ति सम्माकम्मा, सम्मा कम्मा येव सम्माकम्मन्ता' अर्थात् जिस चेतना से सम्यक् कर्म किये जाते है वही चेतना 'सम्यक्-कर्मान्त' है।

(ग) विरति – "पाणातिपाता वेरमणी सिक्खापद समादियामि[2]" – इत्यादि शिक्षापदो को ग्रहण करनेवाले पुद्गल का, अथवा इन शिक्षापदो का अधिष्ठान करनेवाले पुद्गल का, अथवा 'सम्प्राप्त वस्तु' (काय-दुश्चरित के उपस्थित आलम्बन)-सम्बन्धी व्यतिक्रम न करनेवाले पुद्गल का चित्त जब काय-दुश्चरित-आदि पाप-कर्मो से विरत होता हुआ प्रवृत्त होता है तो उसका यह विरत होना ही 'विरति' नामक सम्यक्-कर्मान्त है[3]।

उपर्युक्त त्रिविध (क्रिया-चेतना-विरति) सम्यक्-कर्मान्त मे से यहाँ 'विरति' नामक सम्यक्-कर्मान्त ही अभीष्ट है।

सम्यक्-कर्मान्त उस समय 'विरति' कहलाता है जब प्राणातिपात-आदि काय-

---

१ "सुन्दरो पसत्थो वा कम्मन्तो सम्माकम्मन्तो। मिच्छाकम्मन्तसमुच्छेदिकाय पाणातिपातादिविरतिया एत नाम। सो समुट्ठानलक्खणो विरमणरसो मिच्छाकम्मन्तप्पहानपच्चुपट्ठानो।" – अट्ठ, पृ० १७७।

तु० – विसु०, पृ० ३५६, विभ०, पृ० १३३, विभ० अ०, पृ० १२०।

२ ख० नि०, प्र० भा०, पृ० ३, विभ०, पृ० ३४२।

३. तु० – प० दी०, पृ० ८८-८९, विभा०, पृ० ८५।

दुश्चरितो के करने का क्षण उपस्थित हो और उसी समय कोई पुद्‌गल उस (काय-दुश्चरित) से विरत होता है । जिस पुद्‌गल ने पहले से ही 'मै प्राणातिपात नही करूँगा' – ऐसा व्रत ले रखा है, या ले रहा है, उसका 'प्राणातिपात-आदि न करना' विरति नही है तथा जो पुद्‌गल प्रारम्भ से ही स्वभाववश प्राणातिपात-आदि नही करता, उसका 'प्राणातिपात न करना' भी विरति नही है ।

इसके अतिरिक्त दूसरी शर्त यह है कि जिस काय-दुश्चरित से पुद्‌गल विरत हो रहा है उसका सम्बन्ध उसकी जीविका के साथ नही होना चाहिये, क्योकि जीविका से सम्बद्ध काय-दुश्चरितो से विरति का अन्तर्भाव तो 'सम्यगाजीव' मे होता है ।

३. **सम्यग्-आजीव**[1] – यह भी वीर्य एव विरति भेद से द्विविध होता है ।

(क) वीर्य – प्रकृति (स्वभाव) से अनवद्य (कुशल), परम्परागत कृषि या व्यापार एव (भिक्षुओ द्वारा) भिक्षाचरण-आदि कर्म करके जीवन-निर्वाह करनेवाले पुद्‌गलो का सम्यग्-व्यायाम (सम्यग्-उत्साह) 'वीर्य' नामक सम्यग्-आजीव है । इसका विग्रह है – 'सम्मा आजीवन्ति एतेना ति सम्माआजीवो' जिस वीर्य के द्वारा ठीक प्रकार से जीवन-निर्वाह किया जाता है वह 'सम्यग्-आजीव' है ।

(ख) विरति – आजीविका-शुद्धि की अपेक्षा करके अपने आजीव-शील को दूषित करनेवाले काय-दुश्चरित एव वाग्-दुश्चरित-आदि कारणो का परित्याग करनेवाले पुद्‌गलो का चित्त जब इन पापो से विरत होता हुआ प्रवृत्त होता है तो चित्त का पाप-कर्म से यह विरत होना ही 'विरति' नामक सम्यग्-आजीव कहा जाता है ।

उपर्युक्त द्विविध (वीर्य एव विरति) सम्यग्-आजीव मे से यहाँ 'वीर्य' नामक सम्यग्-आजीव ही अभीष्ट है[2] ।

यहाँ जिन काय-दुश्चरित एव वाग्दुश्चरित कर्मो से विरति होती है, उन (काय-दुश्चरित एव वाग्दुश्चरित) कर्मो का सम्बन्ध पुद्‌गल की जीविका से होना आवश्यक है, तथा सम्यग्-आजीव उसी समय 'विरति' कहलाता है जब काय-दुश्चरित एव वाग्-दुश्चरित का अवसर उपस्थित होता है और पुद्‌गल उसी समय उनसे विरत होता है।

**लक्षणादिचतुष्क –**

"विरतियो दुच्चरित-अवीतिक्कमलक्खणा,
ततो सङ्कोचनरसा अक्रियापच्चुपट्ठाना ।
सद्धाहिरोत्तप्पप्पिच्छतादिगुणपदट्ठाना[3] ।।"

---

१ "सुन्दरो पसत्थो वा आजीवो सम्माआजीवो । मिच्छाजीवविरतिया एत अधिवचन । सो वोदानलक्खणो ञाय्याजीवप्पवत्तिरसो मिच्छाजीवप्पहान-पच्चुपट्ठानो ।" – अट्ठ०, पृ० १७७ । तु० – विसु०, पृ० ३५७, विभ०, पृ० १३४; विभ० अ०, पृ० १२० ।

२ द्र० – प० दी०, पृ० ८६ ।

३ ब० भा० टी० । तु० – विसु०, पृ० ३२६ ।

**विरति** – जिसके कारण पुद्गल प्राणातिपात-आदि अकुशल कर्मों से विरत होते हैं, अथवा – जो स्वय विरत होती है, अथवा – विरत होना मात्र 'विरति' है[1]। काय-दुश्चरित एव वाग्-दुश्चरित कर्मो की आधारवस्तु (दूसरो के प्राण एव पर-धन-आदि) के सम्बन्ध मे व्यतिक्रम (उल्लङ्घन=धर्मविरुद्ध आचरण) न करना – इनका लक्षण है, जैसे – प्राणातिपात एक काय-दुश्चरित है, इस प्राणातिपातरूप व्यतिक्रम को न करना – विरति का लक्षण है। दुश्चरित कहे जानेवाले कर्मो से सङ्कोच करना – इनका कृत्य है। 'दुश्चरित कर्म अकरणीय हैं' अथवा 'विरत होने योग्य (विरमितव्य) हैं' – इस रूप मे विरतियाँ योगी के ज्ञान मे अवभासित होती हैं। श्रद्धा, ह्री, अपत्राप्य (भय) एव अल्पेच्छता-आदि धर्म इनके आसन्नकारण हैं।

**विरति-भेद** – विरतियो के तीन भेद हैं, यथा – (क) समुच्छेद-विरति, (ख) सम्प्राप्त-विरति तथा (ग) समादान-विरति[2]।

(क) समुच्छेद-विरति – दुश्चरित, दुराजीव-आदि पाप-धर्मो का समूल उच्छेद करने से उत्पन्न विरति 'समुच्छेदविरति' है। यह दुश्चरित एव दुराजीव की आधारभूत अनुशयधातु के अशेष समुच्छेद से उत्पन्न लोकोत्तर विरति है। यह विरति काल-विमुक्त निर्वाण का आलम्बन करती है।

(ख) सम्प्राप्त-विरति – दुश्चरित दुराजीव-आदि के आलम्बनो के उपस्थित (सम्प्राप्त) होने पर इन दुश्चरित-आदि को करने के क्षण मे इन ( दुश्चरित-आदि ) से विरत होना – 'सम्प्राप्त-विरति' है। जिन पुद्गलो ने 'पाणातिपाता वेरमणी, मुसा-वादा वेरमणी'-आदि शिक्षापदो का समादान (ग्रहण) नही किया है, किन्तु अपनी जाति, वयस्, बहुश्रुतता-आदि का खयाल करके 'हमे ऐसा करना युक्त नही है' – ऐसा सोचकर 'सम्प्राप्त वस्तु' (परसत्त्व-परसम्पत्ति) के सम्बन्ध मे व्यतिक्रम (अधर्माचरण) नही करते तथा दुश्चरित-आदि को करने के क्षण मे उनसे विरत होते है, उनकी यह विरति 'सम्प्राप्त-विरति' है। यह विरति प्रत्युत्पन्न वस्तु का आलम्बन करती है।

(ग) समादान-विरति – जो पुद्गल शिक्षापदो का समादान कर रहा है, अथवा उनका अधिष्ठान कर रहा है उसका – 'मैंने जिस प्रकार शिक्षापदो का ग्रहण किया है या उन्हे देखा है, उसी प्रकार उन शिक्षापदों का आजीवन पालन करूँगा, उनकी रक्षा करूँगा' – इस भावना के बल से, शिक्षापदो के समादानकाल मे तथा समादान के पश्चात् भी प्राणो की बाजी लगाकर दुश्चरित, दुराजीव-आदि से विरत होना – 'समादान-विरति' है। यह प्रत्युत्पन्न विषय एव अनागत विषय – दोनो को आलम्बन करती है[3]।

---

१ "पाणातिपातादीहि एताय विरमन्ति, सय वा विरमति, विरमणमत्तमेव वा एत ति विरति।" – अट्ठ०, पृ० ८५।

२ "सा पभेदतो तिविधा होति – सम्पत्तविरति, समादानविरति, समुच्छेदविरतीति।" – अट्ठ०, पृ० ८५, प० दी०, पृ० ८६।

३ इन त्रिविध विरतियो के विस्तृत ज्ञान के लिये द्र० – अट्ठ०, पृ० ८५-८६; प० दी०, पृ० ८६।

**समीक्षा** – अनेक आचार्य मानते है कि समादान-विरति प्रत्युत्पन्न एव अनागत – दोनो विषयो का आलम्बन करती है। उनके इस प्रकार मानने मे आधारभूत पालि यह है :

"समादिन्नसिक्खापदान पन सिक्खापदसमादाने च ततुत्तरिञ्च अत्तनो जीवित परिच्चजित्वा वत्थु अवीतिक्कमन्तान उप्पज्जमाना विरति 'समादानविरती' ति वेदितब्बा[1] ।"

––अट्ठकथा के इस 'सिक्खापदसमादाने' पद का 'जिस समय शिक्षापद का समादान किया जाता है उस समय समादान-विरति होती है' – ऐसा अर्थ होता है ऐसा अर्थ होने पर शिक्षापद का समादान करते समय यदि विरत होने के लिये कोई आधारवस्तु उपस्थित नही है तो अनागत काल मे होनेवाली वस्तु का लक्ष्य करके, अर्थात् अनागत विषय का आलम्बन करके, शिक्षापद का समादान करते समय ही 'समादान-विरति' होती है।

उपर्युक्त आचार्य केवल 'सिक्खापदसमादाने' – इस पद को ही देखते है। इस पद से सम्बद्ध 'वत्थु अवीतिक्कमन्तान उप्पज्जमाना' – इस पद पर ध्यान नही देते। इस 'सिक्खापदसमादाने' पद से सम्बद्ध पदो का सङग्रह करके देखा जाये तो अर्थ यह होता है कि – 'शिक्षापद का समादान करते समय वस्तु-सम्बन्धी व्यतिक्रम न करनेवाले पुद्गलो की उत्पद्यमान विरति'। अर्थात् जैसे – कोई गो-घातक कसाई वध करने के लिये पशु को लाकर और वध की सम्पूर्ण तैयारी हो जाने पर उस (वध) मे पाप के फल का विचार करके 'मै इसका वध नही करूँगा' – ऐसा सोचकर उससे विरत होते हुए और उस पशु को छोडते हुए 'पाणातिपाता वेरमणी सिक्खापद समादियामि' अर्थात् मै प्राणातिपात से विरत होने के शिक्षापद का समादान करता हूँ – इस शिक्षापद का समादान करता है, तो इस प्रकार शिक्षापद का समादान करते समय उत्पन्न विरति 'समादान-विरति' होती है।

व्यतिक्रम करने योग्य आलम्बनो के न होने पर केवल 'पाणातिपाता वेरमणी सिक्खापद समादियामि' – आदि शिक्षापदो का समादान करता है तो वह (**समादान**) समादान-विरति न होकर समादान-चेतनाशीलमात्र होता है।

इस निरूपण के अनुसार समादान-विरति, चाहे शिक्षापद का समादान करते समय हो चाहे उसके पश्चात्, प्रत्युत्पन्न वस्तु का ही आलम्बन कर सकती है। जैसे – कोई वधक किसी पशु को 'कल मारूँगा' – ऐसा सोचकर वध के लिये लाये और फिर कुछ सोचकर 'नही मारूँगा' – ऐसा निश्चय करता है तो यहाँ पर भी विरति का आलम्बन अनागत न होकर उस पशु की प्रत्युत्पन्न जीवितेन्द्रिय ही होती है। तथा इसी प्रकार व्यतिक्रम करने योग्य वस्तु के उपस्थित न होने पर आलम्बन की कल्पना करके उस आलम्बन के वध का विचार करता है तो वह मनोदुश्चरित ही होता है; तथा उससे विरत होना 'विरति' नही है, अपितु मनोदुश्चरित से विरत होना मात्र है। अत सम्प्राप्त एव समादान – दोनो विरतियाँ सर्वदा प्रत्युत्पन्न का ही आलम्बन करती है। इसीलिये 'सिक्खापद-

---

१. अट्ठ०, पृ० ८५।

विभङ्ग' पालि के "पञ्च सिक्खापदानि पे० पच्चुप्पन्नारम्मणा[1]" – इस पाठ की अट्ठकथाचार्य ने "यस्मा च सब्बानि पि एतानि सम्पत्तविरतिवसेनेव निद्दिट्ठानि, तस्मा – 'परित्तारम्मणा ति च पच्चुप्पन्नारम्मणा ति च' वुत्त[2]" – इस प्रकार व्याख्या की है। मूलटीकाचार्य ने भी "सम्पत्तविरतिवसेना ति – सम्पत्ते पच्चुप्पन्ने आरम्मणे यथा-विरमितब्बतो विरतिवसेना ति अत्थो[3]" – इस प्रकार व्याख्या की है।

अट्ठकथा के 'सम्पत्तविरतिवसेनेव' – पद के द्वारा 'केवल सम्प्राप्त-विरति का ही ग्रहण तथा 'एव' शब्द से समादान-विरति का परिहार (निषेध) होता है' – ऐसा नही समझना चाहिये। इसीलिये टीकाकार ने 'सम्पत्ते पच्चुप्पन्ने' – आदि कहा है। अर्थात् प्रत्युत्पन्न आलम्बन से समागम होने पर उससे विरति करने के कारण 'सम्पत्तविरति-वसेन' – ऐसा कहा गया है। 'एव' शब्द के द्वारा आलम्बन के सम्मुख उपस्थित न होने पर विरति नही की जा सकती – इस प्रकार विरति का निषेध (परिहार) किया गया है।

वस्तुत यह कहना कि 'सिक्खापदविभङ्गपालि' मूलभूत समादानविरति को न कहकर केवल सम्प्राप्त-विरति का ही कथन करती है – अट्ठकथाकार के अभिप्राय के अनुरूप नही है।

[ इन विरतियो के स्वरूप के सम्बन्ध मे अट्ठकथा, टीका-आदि ग्रन्थो मे परस्पर बहुत मतभेद है, अत जानकारी के लिये उन उन ग्रन्थो के सम्बद्ध स्थल देखना चाहिये। ]

व्यतिक्रमितव्य (वीतिक्कमितब्ब) = दूसरो के प्राण, सम्पत्ति आदि व्यतिक्रमितव्य (जिनमे व्यतिक्रम हो सकता है) है[4]।

व्यतिक्रम (वीतिक्कम) = काय-दुश्चरित एव वाग्-दुश्चरित।

विरमितव्य (विरमितब्ब) = विरति के योग्य उपर्युक्त दुश्चरित।

विरति = विरत होने के स्वभाववाला धर्म।

इन चारो को ध्यान मे रखकर "सब्बा पि एता वीतिक्कमितब्बवत्थु आरम्मण कत्वा वेरचेतनाहि येव विरमन्ति[5]" इस 'सिक्खापदविभङ्गट्ठकथा' के अनुसार विरतिधर्म (सम्यग्वाक्-आदि) व्यतिक्रमितव्य अथच प्रत्युत्पन्न किसी एक आलम्बन का आलम्बन करके विरमितव्य दुश्चरितो से विरत होते है – इस प्रकार समझना चाहिये।

'सच्चविभङ्ग-मूलटीका' के "सम्मावाचादीन अङ्गान ततविरमितब्बादिआरम्म-णत्ता[6]" – इस पाठ मे व्यतिक्रमितव्य वस्तु को ही 'विरमितब्ब' (विरमितव्य) कहा गया है, अत आधुनिक आचार्य 'तीनो विरतियाँ, विरमितव्य नामक कामभूमिगत नामरूप-धर्मो का आलम्बन करती है' – इस प्रकार कहते है।

विरति चैतसिक समाप्त।

---

१ विभ०, पृ० ३४८।
२. विभ० अ०, पृ० ३८८।
३. विभ० मू० टी०, पृ० १९०।
४ विस्तार के लिये द्र० – अट्ठ०, पृ० ८६।
५ विभ० अ०, पृ० ३८७।
६. विभ० मू० टी०, पृ० ७४।

## अप्पमञ्ञादयो

**७. करुणा-मुदिता अप्पमञ्ञायो* नामा ति सब्बथा पि पञ्ञिन्द्रियेन सद्धिं पञ्चवीसतिमे चेतसिका सोभना ति वेदितब्बा† ।**

करुणा एव मुदिता अप्रामाण्या नामक चैतसिक है – इस प्रकार प्रज्ञेन्द्रिय के साथ ये २५ चैतसिक सर्वथा 'शोभन चैतसिक' है – ऐसा जानना चाहिये ।

---

## अप्रामाण्या आदि चैतसिक

**७. अप्पमञ्ञा** – 'नत्थि पमाण एतस्सा ति अप्पमाणो, अप्पमाणे भवा अप्पमञ्ञा[1]' जिसका प्रमाण नही है उसे अप्रमाण कहते है, तथा अप्रमाण मे उत्पन्न (भवा) 'अप्रामाण्या' है ।

ये चैतसिक सत्त्व-प्रज्ञप्ति का आलम्बन करते है, और सत्त्व-प्रज्ञप्ति की कोई सीमा (सङ्ख्या) नही होती अपितु समस्त सत्त्व (प्राणी) इनके आलम्बन होते है। यही आलम्बन का अप्रमाणत्व है। इस अप्रमाणसत्त्व-प्रज्ञप्ति के वश से उत्पन्न होने के कारण इन्हे अप्रामाण्या (अप्पमञ्ञा) कहते है[2] ।

१ करुणा .

"करुणा परदुक्खस्स अपनयनलक्खणा,
तस्स असहनरसा अविहिसा-उपट्ठाना ।
दुक्खभूतानमनाथभावदस्सनपदट्ठाना[3] ।।"

**वचनार्थ** – 'परदुक्खे सति साधून हदयकम्पन करोतीति करुणा' दूसरो को दु ख होने पर जो, साधु पुरुषो के हृदय मे कम्पन उत्पन्न कर देती है, वह 'करुणा' है । अथवा – परदु ख का जो विनाश करती है, वह 'करुणा' है । अथवा – जो दु खित सत्त्वो मे प्रसृत होती (फैलती) है, वह 'करुणा' है[4] ।

---

* पन अप्पमञ्ञा – स्या०, पन अप्पमञ्ञायो – ना० ।

† वेदितब्बा ति – म० (क) ।

१. प० दी०, पृ० ९० ।

२. इनके विस्तृत ज्ञान के लिये द्र० – अट्ठ० 'ब्रह्मविहारकथा', पृ० १५६-१६१ ।

३ ब० भा० टी० । तु० – विसु०, पृ० २१३-१४, अट्ठ०, पृ० १५७ ।

४. "परदुक्खे सति साधून हदयकम्पन करोतीति करुणा, किणाति वा परदुक्ख हिसति विनासेतीति करुणा, किरियति वा दुक्खितेसु करणवसेन पसारियतीति करुणा ।" – अट्ठ०, पृ० १५७ । "परदुक्खे सति कारुणिकान हदयवेदन करोतीति करुणा, किरति वा परदुक्ख विक्खिपति, किणाति वा परदुक्ख हिसतीति करुणा, किरीयति दुक्खितेसु पसारीयतीति वा करुणा ।" – प० दी०, पृ० ८९ । तु० – विभा०, पृ० ८५ ।
"मैत्र्यद्वेष. करुणा च ।" – अभि० को० ८ २९, पृ० २३१ ।

**लक्षण एवं रस** – 'करुणा परदुक्खस्स अपनयनलक्खणा' दूसरे के दुःखो को दूर करना – करुणा का लक्षण है।

'तस्स असहनरसा' दूसरो के दुःख को सह न सकना – इसका कृत्य है। दुःखित सत्त्वो को देखकर उनके दुःख का प्रहाण कर उन्हे दुःख से त्राण देने का स्वभाव साधुजनो के हृदय को कम्पित करता है। अतः करुणा दूसरो के दुःखो का प्रहाण करने के लक्षणवाली है। तथा दूसरो के दुःखो को देख या सुन कर उन्हे सह न सकने के कृत्यवाली है।

**प्रत्युपस्थान एवं पदस्थान** – 'अविहिंसा-उपट्ठाना' यह विहिंसा के प्रतिपक्ष के रूप मे योगी के ज्ञान मे अवभासित होती है। विहिंसा द्वेष है। द्वेष दूसरे सत्त्वो का वध, बन्धन, ताडन, पीडन-आदि चाहता है। इसके विपरीत करुणा अन्य सत्त्वो को इन कष्टो से बचाना चाहती है – यही करुणा का विहिंसा से प्रतिपक्षत्व है।

'दुक्खभतानमनाथभावदस्सनपदट्ठाना' दुःखी सत्त्वो के अनाथभाव को देखनेवाला योनिशोमनसिकार इसका आसन्नकारण है।

अपने किसी सम्बन्धी परिजन को दुःखी देखकर जो एक करुणा-सदृश भाव (हृदय के द्रवीभाव) की उत्पत्ति होती है, वह वास्तविक करुणा नही है, अपितु प्रतिरूपिका करुणा है। अर्थात् यह 'शोक' नामक दौर्मनस्यवेदना है। दुःखी सत्त्वो को देखकर करुणा के उत्पाद-काल मे चित्त क्लेशयुक्त (दुःखी) नही होता, अपितु प्रसादयुक्त होता है, क्योकि करुणा एक कुशल-धर्म है।

२ मुदिता ·

"पमोदनलक्खणा एसा अनिस्सायनरसका।
अरतिविघातुपट्ठाना लक्खीदस्सनपदट्ठाना[1] ॥"

---

"मैत्र्यद्वेषस्तथा कृपा।" – अभि० दी० ५८८ का०, पृ० ४२७।

"अद्वेषस्वभावा मैत्री, तथा करुणा अद्वेषस्वभावा। कस्तर्ह्येतयोरप्रमाणयोर्विशेषः? उभयोरद्वेषात्मकत्वेऽपि मैत्री सत्त्वापरित्यागवर्तिनो द्वेषस्य प्रतिपक्षो हर्षाकारप्रवृत्ता च, करुणा ताडनपीडनाभिप्रायवर्तिनो द्वेषस्य प्रतिपक्षो दैन्याकारप्रवृत्ता च, इत्यस्ति विशेषः।" – वि० प्र० वृ०, पृ० ४२७।

"अविहिंसा विहिंसाप्रतिपक्षः। वधबन्धनादिभिः सत्त्वानामविहेठनमविहिंसा सत्त्वेषु करुणा। कं रुणद्धीति करुणा। कमिति सुखस्याख्या। सुखं रुणद्धीत्यर्थः। कारुणिको हि परदुःखदुःखी भवतीति।" – त्रि० भा०, पृ० २८।

"समाहितो भावयति 'त्रिधातुसत्त्वा विविधकायचित्तदुःखभाजः' इति (तान्) उद्धर्तुकाम एव भावयन् (तेषाम्) बाह्यक्लेशान् व्यपनेतुं प्रतिबलो भवतीति करुणा नामाप्रमाणं वेदनासंज्ञासंस्कारविज्ञानसम्प्रयुक्तं सम्यग्वाचः सम्यक्कर्मान्तस्योत्थापकमपि न सर्वसंस्कारसम्प्रयुक्तमिति करुणाप्रमाणम्।" – अभि० मू०, पृ० ९९।

"अविहिंसा कतमा? अद्वेषांशिका करुणता।" – अभि० मू०, पृ० ६।

१. ब० भा० टी०। तु० – विसु०, पृ० २१४-१५; अट्ठ०, पृ० १५७।

**वचनार्थ** – 'तसमङ्गिनो मोदन्ति ताया ति मुदिता' मुदितायुक्त पुद्गल, उस मुदिता के कारण हर्षित होता है, इस हर्षित होने का कारणभूत धर्म 'मुदिता' है। अथवा – जो धर्म स्वय मुदित होता है वह 'मुदिता' है। अथवा मोदनमात्र 'मुदिता' है[1]।

**लक्षण एवं रस** – 'पमोदनलक्खणा एसा' सुखी सत्त्वो को देखकर प्रमुदित होना – इसका लक्षण है। 'अनिस्सायनरसका' ईर्ष्या न करना – इसका कृत्य है।

धन, सम्पत्ति एव गुण-सम्पत्ति से सम्पन्न सुखित सत्त्वो को देखकर सज्जन पुरुष प्रमोदयुक्त होते है। वे ईर्ष्यालुओ की तरह उनकी सम्पत्ति से ईर्ष्या नही करते – यही मुदिता का कृत्य है।

**प्रत्युपस्थान एवं पदस्थान** – 'अरतिविघातुपट्ठाना' दूसरे की सम्पत्ति मे अरति करनेवाला यह धर्म नही है – ऐसा योगी के ज्ञान मे अवभासित होता है।

'लक्खीभावपदट्ठाना' परसम्पत्ति का दर्शन इसका आसन्नकारण है।

अन्य सत्त्वो को गुण, श्री-आदि से सम्पन्न देखकर उनके प्रति ईर्ष्या के भाव को उत्पन्न न होने देनेवाला यह धर्म है।

अपने परिजनो को सम्पन्न देखकर उत्पन्न होनेवाला प्रमोद 'मुदिता' न होकर प्रतिरूपिका मुदिता' है। यह प्रीति के बल से उत्पन्न सौमनस्यसहगत लोभमूलचित्त है।

परिजनो की सम्पत्ति को देखकर उत्पन्न होनेवाले प्रमोद का आलम्बन उनकी सम्पत्ति होती है तथा उनकी विपत्ति को देखकर उत्पन्न होनेवाले दयाभाव का आलम्बन उनकी विपत्ति होती है। करुणा एव मुदिता का आलम्बन कभी भी किसी की सम्पत्ति

---

१. "मोदन्ति ताय तसमङ्गिनो, सय वा मोदति, मोदनमत्तमेव वा त ति मुदिता।" – अट्ठ०, पृ० १५७।

"मोदन्ति एताया ति मुदिता, सा परसम्पत्ति-अनुमोदनलक्खणा।" – विभा०, पृ० ८५।

"परसम्पत्ति दिस्वा मोदन्ति एताया ति मुदिता।" – प० दी०, पृ० ९०।

"मुदिता सुमनस्कता।" – अभि० को० ८ २९, पृ० २३१।

"मुदिता प्रीतिरेकेषाम्।" – अभि० दी० ५८८ का०, पृ० ४२७।

"सौमनस्यस्वभावा मुदिता इति पौराणा.।. अरतिप्रहाणाय मुदिता (सवर्तते)। 'मोदन्ता वत सत्त्वा' इति मुदिताम् (समापद्यते)।" – वि० प्र० वृ०, पृ० ४२७-२८।

"समाहितो भावयति ('अहो) मुदितास्त्रिधातुसत्त्वा' इति प्राप्तसुखसौमनस्यो दु खदौर्मनस्यापनयनप्रतिबलो भवतीति मुदिता नामाप्रमाण वेदनासज्ञासस्कार-विज्ञानसम्प्रयुक्त सम्यग्वाच सम्यक्कर्मान्तिस्योत्थापकमपि न सर्वसस्कार-सम्प्रयुक्तमिति मुदिताप्रमाणम्।" – अभि० मृ०, पृ० १००।

"मुदिता कतमा ? ध्यान निश्रित्य 'सत्त्वाः सुखेन न वियुज्येरन्' इति विहार-समृद्धौ समाधि प्रज्ञा (तत्सम्प्रयुक्ताश्च चित्तचैतसिका धर्मा)।" – अभि० समु०, पृ० ९४-९५।

या विपत्ति नही होती, अपितु पञ्चस्कन्धात्मक सत्त्व-प्रज्ञप्ति ही उनका सदा आलम्बन होती है। अत परिजनो की सम्पत्ति को देखकर उत्पन्न हर्ष या उनकी विपत्ति को देखकर उत्पन्न दयाभाव कभी भी 'मुदिता' या 'करुणा' नही हो सकते।

**अप्रामाण्याद्वय** – नवम परिच्छेद मे मैत्री, करुणा, मुदिता एव उपेक्षा नामक चार अप्रामाण्याओ (अप्पमञ्ञाओ) का वर्णन है, किन्तु यहाँ केवल करुणा एव मुदिता का ही उल्लेख किया गया है, क्योकि चैतसिको के वर्णन के प्रसङ्ग मे 'मैत्री' का वर्णन 'अद्वेष'-चैतसिक के नाम से कर दिया गया है, इसी प्रकार 'उपेक्षा' का वर्णन 'तत्रमध्य-स्थता' चैतसिक के नाम से कर दिया गया है। अतएव यहाँ पर केवल अवशिष्ट दो अप्रामाण्याओ का ही वर्णन किया गया है।

"अदोसेनेव मेत्तापि तत्रमज्झत्तताय च।
उपेक्खा गहिता यस्मा तस्मा न गहिता उभो[1] ॥"

३ प्रज्ञेन्द्रिय·

"पटिवेधलक्खणा पञ्ञा विसयोभासनरसा।
असम्मोह-उपट्ठाना मनसिकारपदट्ठाना[2] ॥"

**वचनार्थ** – 'पकारेन जानाती ति पञ्ञा, पञ्ञा व इन्द्रियं पञ्ञिन्द्रिय' उस उस अनित्य-आदि प्रकारो से धर्मो को जाननेवाला धर्म 'प्रज्ञा' है। अविद्या के अभिभव मे आधिपत्य होने के कारण यह 'इन्द्रिय' भी है, अत इसे ही 'प्रज्ञेन्द्रिय' भी कहते हैं। 'अनित्य-आदि' – इस वाक्य मे प्रयुक्त 'आदि' शब्द से अनित्य, अनात्म, दु ख, दु खसमुदय, निरोध, मार्ग, कुशल-अकुशल तथा कर्म, कर्म-फल आदि प्रकारो को जानना अभिप्रेत है। इसे (इस प्रकार जानने को) ही 'अमोह' 'ज्ञान' एव 'प्रज्ञा' आदि नामो से भी यथायोग्य कहा जाता है[3]।

---

१ ब० भा० टी०। तु० –
"अब्यापादेन मेत्ता हि, तत्रमज्झत्तताय च।
उपेक्खा गहिता यस्मा, तस्मा न गहिता उभो ति ॥" – विभा०, पृ० ८६।

२ ब भा० टी०। तु० – विसु०, पृ० ३२४, अट्ठ०, पृ० १०१।

३ "तेन तेन वा अनिच्चादिना पकारेन धम्मे जानातीति पञ्ञा चतुसच्च-धम्मे विचिनातीति धम्मविचयो।" – अट्ठ०, पृ० १२०, अपि च – "सा च अविज्जाय अभिभवनतो अधिपतियट्ठेन इन्द्रिय पञ्ञा व इन्द्रिय पञ्ञिन्द्रिय।" – अट्ठ०, पृ० १००। "पजानाति पजानातीति खो आवुसो! तस्मा 'पञ्ञा' ति वुच्चति।" – म० नि०, प्र० भा०, पृ० ३६०। "यथा महाराज! पुरिसो अन्धकारे गेहे पदीप पवेसेय्य, पविट्ठो पदीपो अन्धकार विधमति – ओभास जनेति, आलोक विदसेति, रूपानि पाकटीकरोति, एवमेव खो महाराज! पञ्ञा उप्पज्जमाना अविज्जन्धकार विधमति, विज्जो-भास जनेति, ञाणालोक विदसेति, अरियसच्चानि पाकटीकरोति ..एव खो महाराज! ओभासनलक्खणा पञ्ञा ति।" – मिलि०, पृ० ४१। "पकारेन

**लक्षणादिचतुष्क** – 'पटिवेधलक्खणा पञ्ञा' प्रतिवेध अर्थात् धर्मों का यथाभूत अवबोध 'प्रज्ञा' का लक्षण है[1]।

'विसयोभासनरसा' विषयो का अवभास – इसका कृत्य है।

अविद्या विषयो का अवभास न होने देने के लिये अन्धकार की तरह होती है। प्रज्ञा उस अन्धकार का अभिभव कर के आलम्बन के स्वभाव का यथार्थ अवभास कराने के लिये प्रकाश की तरह होती है।

'असम्मोह-उपट्ठाना' यह आलम्बन मे असम्मोह के रूप मे योगी के ज्ञान मे अवभासित होती है।

'मनसिकारपदट्ठाना' योनिशोमनसिकार इसका आसन्नकारण है।

प्रज्ञा एक कुशल-धर्म है, अत अनवद्य कर्मो से ही इसका सम्बन्ध होना चाहिये। वञ्चक पुरुषो का परवञ्चना मे जो चातुर्य होता है, वह अकुशल होने के कारण 'प्रज्ञा' नही है, अपितु 'प्रतिरूपिका प्रज्ञा' है।

कुण्डलकेशी नामक एक श्रेष्ठि-कन्या के आभषणो का अपहरण करने के लोभ से एक चोर उसके प्रति मिथ्याप्रेम प्रदर्शित कर उसे अपने प्रेमजाल मे फँसा लेता

---

जानाति अनिच्चादिवसेन अवबुज्झतीति पञ्ञा, सा एव यथासभावाव-बोधने आधिपच्चयोगतो इन्द्रिय ति पञ्ञिन्द्रिय।" – विभा०, पृ० ८६। तु० – "धी प्रज्ञा धर्मसङ्ग्रहाद्युपलक्षणस्वभावा।" – वि० प्र० वृ०, पृ० ७०। अभि० को २ २४, पृ० १२१।

"धर्मप्रविचय इति – प्रविचिनोतीति प्रविचय, प्रविचीयन्ते वा अनेन इति प्रविचय, येन सङ्कीर्णा इव धर्मा पुष्पाणीव प्रविचीयन्ते उच्चीयन्त इत्यर्थ। 'इमे सास्रवा इमेऽनास्रवा', 'इमे रूपिण इमेऽरूपिण' इति धर्माणा प्रविचयो धर्मप्रविचय। प्रतीतत्वात् प्रज्ञेति वक्तव्ये श्लोकबन्धानुगुण्येन मतिरिति कारिकायामुक्तम्।" – स्फु०, पृ० १२७।

"धर्मविवेक प्रज्ञा।" – अभि० मृ०, पृ० ६६।

"प्रज्ञा कतमा? उपपरीक्ष्य एव वस्तुनि धर्माणा प्रविचय, सशयव्यावर्त्तन-कर्मिका।" – अभि० समु०, पृ० ६।

"धी प्रज्ञा, साऽप्युपपरीक्ष्य एव वस्तुनि प्रविचयो योगायोगविहितोऽन्यथा वेति। प्रविचिनोतीति प्रविचय, य सम्यङ्मिथ्या वा सङ्कीर्णस्वसामान्य-लक्षणेष्विव धर्मेषु विवेकावबोध।" – त्रि० भा०, पृ० २६।

'प्रज्ञा यथावस्थितप्रतीत्यसमुत्पन्नवस्तुतत्त्वप्रविचयलक्षणा।" – बोधि० प०, पृ० १६८।

१ "पटिवेधो ति तन्तिया तन्ति-अत्थस्स च यथाभूतावबोधो। . पटिवेधो ति अभिसमयो, सो च लोकियलोकुत्तरो। विसयतो असम्मोहतो च अत्थानुरूप धम्मेसु, धम्मानुरूप अत्थेसु, पञ्ञत्तिपथानुरूप पञ्ञत्तीसु अवबोधो। तेस तेस वा तत्थ तत्थ वुत्तधम्मान पटिविज्झितब्बो सलक्खणसङ्खातो अविपरीत-सभावो।" – अट्ठ०, पृ० १६।

है तथा एकान्त-मिलन के बहाने उसे पर्वत-शिखर पर ले जाता है। शिखर तट पर उस कन्या को खडा करके अपने सब आभूषणो को देने के लिये कहता है। अन्यथा पर्वत-शिखर से नीचे ढकेलकर प्राणापहरण की धमकी देता है। ऐसी विपन्नावस्था मे उस श्रेष्ठि-कन्या को एक बुद्धि सूझती है। वह कहती है कि – तुम मेरे प्रियतम हो, अत अन्तिम अवस्था मे तुम्हारे चरण-स्पर्श करना चाहती हूँ। चोर ने उसे वैसा करने की अनुमति दे दी। चरण-स्पर्श के बहाने श्रेष्ठि-कन्या ने उस चोर को पर्वत से नीचे ढकेल दिया। इस दृश्य को देखकर वहाँ उपस्थित वनदेवता ने एक गाथा कही –

"न हि सब्बेसु ठानेसु पुरिसो होति पण्डितो।
इत्थी पि पण्डिता होति तत्थ तत्थ विचक्खणा[1] ॥"

अर्थात् सर्वत्र पुरुष ही पण्डित नही होता, अपितु विशेष विशेष स्थल पर स्त्री भी पण्डित होती है। इस आख्यायिका से यह सिद्ध हुआ कि स्त्री प्रज्ञावती होती है, किन्तु यहाँ जिस प्रज्ञा का वर्णन किया गया है वह शुद्ध प्रज्ञा न होकर 'प्रतिरूपिका प्रज्ञा' है, क्योकि प्रज्ञा होगी तो चित्तसन्तति भी कुशल होगी, किन्तु कुण्डलकेशी की चित्तसन्तति कुशल नही हो सकती, क्योकि उसने प्राणातिपात किया है। यद्यपि चोर प्राणापहरण करने का भय दिखलाता है, किन्तु जिस समय कुण्डलकेशी उससे उसके चरण-स्पर्श की अनुमति माँगती है, उस समय उसका वितर्क वञ्चना से युक्त होता है, अत उसकी प्रज्ञा वञ्चनायुक्त होती है। अत यह प्रज्ञा न होकर तृष्णा-लोभप्रधान अकुशल-चित्तोत्पाद है। जब वञ्चना करके कुण्डलकेशी चरण-स्पर्श की अनुमति प्राप्त कर लेती है तो पति (चोर) को अपने वश मे आया जानकर प्रसन्न होती है। उस समय उसका यह 'प्रसन्न होना' सौमनस्यसहगत लोभमूलचित्त है। जब पर्वत-शिखर से वह अपने पति को नीचे ढकेलती है तब उसे द्वेषमूल चित्तोत्पाद होता है। इसी तरह जो मिथ्या-दृष्टियुक्त पुद्गल साधारण जनो को प्रलोभन देकर अपने मत की ओर आकृष्ट करते है – यह भी वञ्चनासहगत प्रज्ञा है। 'अट्ठसालिनी' मे भी लिखा है

"कि दिट्ठिगतिकान वञ्चना पञ्ञा नत्थी ति? अत्थि, न पनेसा पञ्ञा, माया नामेसा होति, अत्थतो तण्हा व[2]।"

अर्थात् क्या मिथ्यादृष्टिवालो की वञ्चना 'प्रज्ञा' नही होती? होती है, किन्तु यह 'प्रज्ञा' नही होती, इसका नाम 'माया' है। वस्तुत यह तृष्णा ही है। इसी तरह वैज्ञानिको के सहारकशस्त्रसम्बन्धी आविष्कार भी कुशल चित्तोत्पाद नही है, क्योकि ऐसे शस्त्रो के निर्माण के समय उनकी चित्तसन्तति अकुशल होती है, अत तत्सम्बन्धी ज्ञान 'प्रज्ञा' नही कहा जा सकता, अपितु यह अकुशल वितर्क है। परन्तु जब मानवजाति के प्रति करुणा एव मैत्री से प्रभावित होकर, उसकी सुरक्षा की दृष्टि से, वैज्ञानिक किसी आयुधविशेष का आविष्कार करता है तो उस क्षण मे उसकी चित्तसन्तति कुशल होती है, अत· कुशल होने से उसका यह ज्ञान 'प्रज्ञा' कहा जा सकता है।

शोभनराशि समाप्त।

---

१ खु० नि०, षष्ठ भा०, (थेरी-अप०), पृ० २३७, खु० नि०, तृ० भा० (जा०, प्र० भा०), पृ० १७०।
२. अट्ठ०, पृ० २०२।

## सङ्गहगाथा

८. एत्तावता च* –

**तेरसञ्ञसमाना च चुद्दसाकुसला तथा ।**
**सोभना पञ्चवीसा ति द्विपञ्ञास पवुच्चरे ।।**

उपर्युक्त क्रम के अनुसार अन्यसमान चैतसिक १३, अकुशल चैतसिक १४ तथा शोभन चैतसिक २५ – इस प्रकार कुल ५२ चैतसिक कहे जाते है ।

## सम्पयोगनयो

९. **तेसं चित्तावियुत्तानं यथायोगमितो परं ।**
**चित्तुप्पादेसु पच्चेकं सम्पयोगो† पवुच्चति ।।**

१०. **सत्त सब्बत्थ युज्जन्ति यथायोगं पकिण्णका ।**
**चुद्दसाकुसलेस्वेव सोभनेस्वेव सोभना ।।**

इसके अनन्तर चित्तो से अवियुक्त उन चैतसिको का चित्तोत्पादो (चित्तों) में पृथक् पृथक् यथायोग सम्प्रयोगनय कहा जाता है ।

सर्वचित्तसाधारण (७) चैतसिक सर्वत्र (सभी चित्तो मे) सम्प्रयुक्त होते है । प्रकीर्णक (६) चैतसिक सभी चित्तो मे यथायोग सम्प्रयुक्त होते है । अकुशल १४ चैतसिक अकुशल चित्तो मे ही तथा (२५) शोभन चैतसिक शोभनचित्तो में ही यथायोग्य सम्प्रयुक्त होते है ।

---

### सङ्ग्रहगाथा

८. पूर्वोक्त व्याख्या द्वारा ५२ चैतसिको का वर्णन विस्तारपूर्वक किया गया है। अब उन चैतसिको के विस्तार को सङक्षेप से कहने के लिये 'एत्तावता च' के द्वारा इस गाथा को प्रस्तुत किया गया है। यह गाथा पूर्ववर्णित चैतसिको के सङ्ग्रह को, साथ ही उनके निगमन को भी दिखलानेवाली गाथा है।

'तेरसञ्ञसमाना' के द्वारा अन्यसमान चैतसिको का, 'चुद्दसाकुसला' के द्वारा अकुशल चैतसिको का, 'सोभना पञ्चवीस' के द्वारा शोभन चैतसिको का सङ्ग्रह दिखलाया गया है। तथा 'एत्तावता इति द्विपञ्ञास पवुच्चरे' के द्वारा ५२ चैतसिको का निगमन दिखलाया गया है।

बावन चैतसिकों का वर्णन समाप्त ।

### सम्प्रयोगनय

९. 'तेस चित्तावियुत्तान. .' – इस गाथा द्वारा चैतसिको के सम्प्रयोगनय को दिखलाने का उपक्रम किया गया है। 'चित्तोत्पाद' शब्द से कुछ स्थानो मे 'चित्त'

---

* स्या० मे नही ।

† सऺबयोगो – रो० ।

## अञ्ञसमानचेतसिक-सम्पयोगनयो

### सब्बचित्तसाधारण-सम्पयोगनयो

**११. कथं ? सब्बचित्तसाधारणा ताव सत्तिमे* चेतसिका सब्बेसु पि एकूननवुतिचित्तुप्पादेसु लब्भन्ति ।**

कैसे ? सर्वचित्तसाधारण ये ७ चैतसिक सभी ८९ चित्तो मे उपलब्ध (सम्प्रयुक्त) होते हैं ।

### पकिण्णक-सम्पयोगनयो

**१२ पकिण्णकेसु पन वितक्को ताव द्विपञ्चविञ्ञाणवज्जितकामावचरचित्तेसु चेव एकादससु पठमज्झानचित्तेसु चेति पञ्चपञ्ञासचित्तेसु उप्पज्जति ।**

प्रकीर्णक चैतसिको (६) मे से (प्रथम चैतसिक) 'वितर्क' – (१०) द्विपञ्चविज्ञान से वर्जित कामावचर (४४) चित्तो मे एव ११ प्रथमध्यान चित्तो में – इस प्रकार कुल ५५ चित्तो मे सम्प्रयुक्त होता है ।

---

एव 'चैतसिक' – दोनो का ग्रहण होता है तथा कुछ स्थलो पर केवल चित्त का ही ग्रहण होता है । यहाँ केवल 'चित्त' का ही ग्रहण करना चाहिये[1] । अमुक चैतसिक इतने चित्तो से सम्प्रयुक्त होता है, इतने से नही – इस प्रकार प्रत्येक चैतसिक का चित्तो के साथ सम्प्रयोग दिखलानेवाला यह सम्प्रयोगनय है ।

१०. यह (गाथा) सम्प्रयोगनय के सङ्क्षेप को दिखलानेवाली उद्देश-गाथा है । आगे चलकर इसी उद्देश के अनसार विस्तारपूर्वक निर्देश दिखलाया जायेगा ।

## अन्यसमानचैतसिक-सम्प्रयोगनय

### सर्वचित्तसाधारण-सम्प्रयोगनय

११. ये ७ सर्वचित्तसाधारण चैतसिक सभी ८९ या १२१ चित्तो मे सम्प्रयुक्त होते हैं । ऐसा कोई चित्त नही है, जिसमे ये चैतसिक सम्प्रयुक्त न होते हो ।

### प्रकीर्णक-सम्प्रयोगनय

१२. द्विपञ्चविज्ञान (१०) चित्तो मे वितर्क स्वभाव से उत्पन्न नही होता, क्योकि अपने उत्पाद के लिये इन्हे वितर्क के आरोपण-कृत्य की अपेक्षा ही नही होती ।

---

* सत्त – ना० ।

१. "चित्तुप्पादेसू ति – चित्तेसु इच्चेव अत्थो, उप्पज्जन्ति चेतसिका एतेसू ति उप्पादा, चित्तानि एव उप्पादा ति कत्वा ।" – प० दी०, पृ० ९० ।
तु० – विभा०, पृ० ८६ ।

**१३. विचारो पन तेसु चेव एकादससु दुतियज्झानचित्तेसु चा ति छसट्ठिचित्तेसु* ।**

**१४. अधिमोक्खो द्विपञ्चविञ्ञाण-विचिकिच्छासहगतवज्जितचित्तेसु† ।**

विचार – उन्ही वितर्कसम्प्रयुक्त (५५) चित्तों में तथा ११ द्वितीयध्यान चित्तों में – इस प्रकार कुल ६६ चित्तों मे सम्प्रयुक्त होता है ।

अधिमोक्ष – द्विपञ्चविज्ञान (१०) एव विचिकित्सासहगत (१) से वर्जित (७८) चित्तो मे सम्प्रयुक्त होता है ।

---

आलम्बन को चित्त मे आरोपित करना वितर्क का कृत्य है। द्विपञ्चविज्ञान चित्तो की आधारभूत चक्षुर्वस्तु-आदि पाँच वस्तुओ मे, आलम्बन का सङ्घट्टन स्वत (वितर्क के आरोपण की सहायता के बिना ही) अत्यन्त स्पष्ट (विभूततर) होता है। अत द्विपञ्च-विज्ञानचित्त वितर्कनिरपेक्ष होने के कारण वितर्कवर्जित होते हैं।

द्विपञ्चविज्ञानचित्तो की ही भाति द्वितीय, तृतीय, चतुर्थ एव पञ्चम ध्यानों मे भी वितर्क, सम्प्रयुक्त नही होता, क्योकि इन ध्यानो के द्वारा भावना के बल से वितर्क का प्रहाण कर दिया जाता है, अत वितर्क केवल (११) प्रथमध्यान चित्तो मे ही सम्प्रयुक्त होता है[1]।

१३. विचार एव वितर्क प्राय सहप्रवृत्त ही होते हैं। अर्थात् जहाँ वितर्क होता है वहाँ विचार अवश्य होता है, किन्तु जहाँ विचार होता है वहाँ सर्वत्र वितर्क सम्प्रयुक्त नही होता । जैसे – द्वितीयध्यान मे विचार तो होता है, किन्तु वितर्क नही होता । तृतीयध्यान मे भावना के बल से विचार का भी प्रहाण कर दिया जाता है, अत विचार केवल द्वितीयध्यानपर्यन्त ही सम्प्रयुक्त होता है।

१४. अधिमोक्ष का स्वभाव आलम्बन का निश्चय करना है। द्विपञ्चविज्ञान का कृत्य आलम्बन का निश्चय करना नही, अपितु उसका ग्रहण करना मात्र है। अत अधिमोक्ष द्विपञ्चविज्ञान मे सम्प्रयुक्त नही होता।

विचिकित्सा सन्देहस्वभाव तथा अधिमोक्ष निश्चयस्वभाव धर्म है। इस प्रकार दोनो के स्वभाव मे वैपरीत्य होने के कारण अधिमोक्ष, विचिकित्सासहगत चित्त मे सम्प्रयुक्त नही हो सकता। अत. यह, कुल ८९ चित्तो मे से द्विपञ्चविज्ञान (१०) एव विचिकित्सासहगत (१) – इस प्रकार ग्यारह (११) चित्तो को छोड कर शेष अठहत्तर

---

* ०जायति – ना० ।

† ०विचिकिच्छावज्जितचित्तेसु – सी०, स्या०, ना० ।

१ "द्विपञ्चविञ्ञाणान सब्बदुब्बलत्ता तेसु छ पकिण्णका नुप्पज्जन्ति, भावनाबलेन पहीनत्ता वितक्को दुतियज्झानिकादीसु, विचारो ततियज्झानिकादीसु, पीति चतुत्थज्झानिकादीसु नुप्पज्जति ।" – प० दी०, पृ० ९० । तु० – विभा०, पृ० ८६ ।

**१५. वीरियं* पञ्चद्वारावज्जन-द्विपञ्चविञ्ञाण-सम्पटिच्छन-सन्तीरण-वज्जितचित्तेसु ।**

**१६. पीति दोमनस्सुपेक्खासहगत-कायविञ्ञाण-चतुत्थज्झानवज्जितचित्तेसु ।**

**१७. छन्दो अहेतुक-मोमूहवज्जितचित्तेसु† ति† ।**

वीर्य – पञ्चद्वारावर्जन (१), द्विपञ्चविज्ञान (१०), सम्पटिच्छन (२) एवं सन्तीरण (३) से वर्जित (७३) चित्तो मे सम्प्रयुक्त होता है ।

प्रीति – दौर्मनस्य (२), उपेक्षासहगत (५५), कायविज्ञान (२) तथा चतुर्थध्यान चित्त (११) से वर्जित (५१) चित्तो मे सम्प्रयुक्त होती है ।

छन्द–अहेतुक चित्त (१८) एव मोमूहचित्त (२) – इस प्रकार (२०) चित्तवर्जित (६९) चित्तो में सम्प्रयुक्त होता है ।

---

(७८) चित्तों मे ही सम्प्रयुक्त होता है[१] ।

१५. पञ्चद्वारावर्जन, द्विपञ्चविज्ञान, सम्पटिच्छन एव सन्तीरण–आदि चित्त आलम्बन के ग्रहण मे अत्यन्त दुर्बल होते हैं, इसके विपरीत वीर्य आलम्बन का अत्यन्त उत्साह से ग्रहण करता है; अत विपरीतधर्मा होने के कारण वीर्य उपर्युक्त चित्तो मे सम्प्रयुक्त नही होता[२] ।

१६. प्रीति का स्वभाव हर्षोत्पाद है। दौर्मनस्य वैमनस्यस्वभाव धर्म है, उपेक्षा मध्यस्थस्वभाव (न प्रीति, न द्वेष) धर्म है, अत प्रीति का दौर्मनस्य से सम्बन्ध नही हो सकता। इसी तरह प्रीति, उपेक्षा से भी सम्प्रयुक्त नही हो सकती। प्रीति, प्रसन्नता स्वभाववाले सुख चैतसिक से ही सम्प्रयुक्त होती है, अत यह कायिक सुख से भी सम्प्रयुक्त नही होती। चतुर्थध्यान मे भावना के बल से प्रीति का प्रहाण कर दिया जाने से यह चतुर्थध्यान चित्त (११) मे भी सम्प्रयुक्त नही होती। इस प्रकार प्रीति दौर्मनस्यवेदना, उपेक्षावेदना, सुखसहगत कायविज्ञान (दु खसहगत कायविज्ञान दौर्मनस्यवेदना के अन्तर्गत परिगणित है) एव चतुर्थध्यान से सम्प्रयुक्त नही होती[३] ।

१७. छन्द इच्छास्वभाव है। अत यह इच्छारहित अहेतुक चित्तो मे तथा

---

* विरिय पन – स्या० ।

†-† ०चित्तेसु – स्या०; चित्तेसु लब्भति – ना० ।

१ "सन्निट्ठानसभावत्ता अधिमोक्खो असन्निट्ठानसभावे विचिकिच्छाचित्ते नुप्पज्जति।" – प० दी०, पृ० ९० ।

२ "वीरिय बलनायकत्ता दुब्बलेसु पञ्चद्वारावज्जनादीसु सोळस चित्तेसु नुप्पज्जति।" – प० दी०, पृ० ९१ ।

३ "पीति सम्पियायनसभावत्ता दोमनस्सुपेक्खासहगतेसु नुप्पज्जति।" – प० दी०, पृ० ९१ ।

१८ ते पन चित्तुप्पादा यथाक्कमं–

छसट्ठि पञ्चपञ्ञास एकादस च सोळस।
सत्तति वीसति चेव पकिण्णकविवज्जिता॥
पञ्चपञ्ञास छसट्ठिट्ठसत्तति* तिसत्तति।
एकपञ्ञास चेकूनसत्तति† सपकिण्णका†॥

वे चित्तोत्पाद (चित्त) यथाक्रम इस प्रकार होते है–

प्रकीर्णक चैतसिको से विवर्जित (विप्रयुक्त) चित्त इस प्रकार है, यथा – (वितर्कविवर्जित) ६६, (विचारविवर्जित) ५५; (अधिमोक्षविवर्जित) ११, (वीर्यविवर्जित) १६, (प्रीतिविवर्जित) ७० तथा (छन्दविवर्जित) २० चित्त है।

प्रकीर्णक चैतसिको से सम्प्रयुक्त चित्त इस प्रकार है, यथा – (वितर्क-सम्प्रयुक्त) ५५, (विचारसम्प्रयुक्त) ६६, (अधिमोक्षसम्प्रयुक्त) ७८, (वीर्य-सम्प्रयुक्त) ७३, (प्रीतिसम्प्रयुक्त) ५१ तथा (छन्दसम्प्रयुक्त) ६९ चित्त है।

---

सम्मोहग्रस्त मोमूहचित्तो मे स्वभाव-वैपरीत्य के कारण सम्प्रयुक्त नही होता[1]।

१८. उपर्युक्त दोनो गाथाओ के अनुसार प्रकीर्णक चैतसिको से सम्प्रयुक्त एव विप्रयुक्त चित्तो की सङ्ख्या इस प्रकार है—

| चैतसिक | विप्रयुक्तचित्त | सम्प्रयुक्तचित्त |
|---|---|---|
| १. वितर्क | ६६ | ५५ |
| २. विचार | ५५ | ६६ |
| ३ अधिमोक्ष | ११ | ७८ |
| ४ वीर्य | १६ | ७३ |
| ५ प्रीति | ७० | ५१ |
| ६ छन्द | २० | ६९ |

ऊपर निर्दिष्ट सङ्ख्या के अनुसार सङ्ख्येय धर्मो का परिज्ञान मूलपालि देखकर करना चाहिये।

ज्ञातव्य है कि चित्तो की गणना के दो प्रकार होते है। प्रथम प्रकार मे सम्पूर्ण चित्तो की सङ्ख्या ८९ होती है तथा द्वितीय प्रकार मे कुल चित्त १२१ होते है। यहाँ पर जो चैतसिक ध्यानाङ्ग मे परिगृहीत है, उनके सम्प्रयोग एव विप्रयोग नय को

---

* छसट्ठचट्ठसत्तति – स्या०।

†-† सत्ततिस पकिण्णका – स्या०।

१ "छन्दो इच्छासभावत्ता इच्छारहितेसु अहेतुकमोमूहचित्तेसु च नुप्पज्जति।" – प० दी०, पृ० ९१।

## अकुसलचेतसिक-सम्पयोगनयो

**१६ अकुसलेसु पन मोहो, अहिरीकं, अनोत्तप्पं, उद्धच्चञ्चा* ति* चत्तारोमे चेतसिका सब्बाकुसलसाधारणा नाम, सब्बेसु पि द्वादसाकुसलेसु लब्भन्ति ।**

अकुशल चित्तो मे मोह, आह्रीक्य, अनपत्राप्य एव औद्धत्य –इस प्रकार प्रकार ये चार चैतसिक सर्व-अकुशलचित्तसाधारण हैं । ये सभी १२ अकुशल चित्तों में उपलब्ध होते हैं ।

---

दिखलाने मे द्वितीय प्रकार (१२१ गणनावाला ) का आश्रयण किया गया है, यथा – वितर्क, विचार एव प्रीति के प्रसङ्ग मे। इसका कारण यह है कि ८६ चित्त, ध्यानो के विस्तार के आधार पर ही, १२१ होते हैं।

जो चैतसिक ध्यानाङ्ग नही है, उनके सम्प्रयोग एव विप्रयोग नय को दिखलाने मे प्रथम प्रकार को आधार बनाया गया है, यथा – अधिमोक्ष, वीर्य एव छन्द के प्रसङ्ग मे।

अन्यसमानचैतसिक-सम्प्रयोगनय समाप्त।

## अकुशलचैतसिक-सम्प्रयोगनय

१६. कोई भी अकुशल कर्म इन चार चैतसिको के बिना नही हो सकता, अत ये चारो सभी अकुशल चित्तो मे सम्प्रयुक्त होते है, यथा – यदि कोई प्राणातिपात करता है तो वह मोह के कारण उसमे आदीनव (दोष) न देखने से, आह्रीक्य के कारण अकुशल कर्म मे लज्जा या जुगुप्सा न करने से, अनपत्राप्य के कारण अकुशल कर्मो मे भय या परगौरव न होने से तथा औद्धत्य के कारण उपशम (मानसिक शान्ति) न होने से ही करता है; अत ये चारो चैतसिक सम्पूर्ण अकुशल चित्तो से सम्प्रयुक्त होते हैं[1]।

---

*-* चेति – ना०।

1 "यस्मा पन अकुसलचित्तानि इमेहि चतूहि विना नुप्पज्जन्ति, न हि तानि पापेसु आदीनव पस्सित्वा ठितान उप्पज्जन्ति, न च तेहि लज्जाय वा भयेन वा उक्कण्ठितान, नापि कुसलेसु धम्मेसु समाहितान ति, तस्मा ते सब्बेसु तेसु लब्भन्तीति।" – प० दी०, पृ० ६१।

"यो हि कोचि पाणातिपातादीसु पटिपज्जति, सो सब्बो पि मोहेन तत्थ आदीनवदस्सावी, अहिरिकेन ततो अजिगुच्छन्तो, अनोत्तप्पेन अनोत्तप्पन्तो, उद्धच्चेन अवूपसन्तो च होति, तस्मा ते सब्बाकुसलेसु उपलब्भन्ति।" – विभा०, पृ० ८७।

तु० – "क्लिष्टे सदैवाकुशले, त्वाह्रीक्यमनपत्रपा।" – अभि० को० २ २६, पृ० १२७।

"अशुभे तु द्वे आह्रीक्यमनपत्रपा।" – अभि० दी० ११४ का०, पृ० ७५।

**२३ तत्थ हि ञाणसम्पयुत्तकामावचरजवनानमट्ठन्नं अञ्ञतरस्मिं परिकम्मोपचारानुलोमगोत्रभुनामेन* चतुक्खत्तुं तिक्खत्तुमेव वा यथाक्कमं उप्पज्जित्वा निरुद्धानन्तरमेव† यथारहं चतुत्थं‡ पञ्चमं वा छब्बीसतिमहग्गत-लोकुत्तरजवनेसु यथाभिनीहारवसेन यं किञ्चि जवनं अप्पनावीथिमोतरति। ततो परं अप्पनावसाने भवङ्गपातो व होति।**

इस अर्पणाजवनवार मे आठ ज्ञानसम्प्रयुक्त कामावचर जवनो मे से कोई एक (अन्यतम) जवन, परिकर्म उपचार अनुलोम एव गोत्रभू नामो से चार वार या तीन वार ही यथाक्रम उत्पन्न होकर निरुद्ध होने के अनन्तर ही यथायोग्य (तीक्ष्ण अथवा मन्द पुद्गल के अनुसार) चतुर्थ या पञ्चम (जवन के रूप मे) २६ महग्गत या लोकोत्तर जवनो मे से यथा-भिनीहारवश कोई एक जवन, अर्पणावीथि मे अवतरित होता है। उसके अवतरित होने के अनन्तर अर्पणाजवन के अन्त मे भवङ्गपात ही होता है।

---

**२३. ञाणसम्पयुत्त चतुक्खत्तुं तिक्खत्तुमेव वा** – उस अर्पणाजवनवार मे आलम्बन रूपी धर्म नही होता। निर्वाण, कसिणपञ्ञत्ति-आदि आलम्बन होने से इस (वीथि) मे अतीत भवङ्गपात आवश्यक नही है। वीथिनियम के अनुसार भवङ्गचलन, भवङ्गोपच्छेद एव मनोद्वारावर्जन के अनन्तर कामावचरजवन वेग से जवन करते है। इस प्रकार वेग से जवन करने मे ध्यान, मार्ग एव फल से पूर्वगामी होने के कारण ८ ज्ञानसम्प्रयुक्त जवनचितो (पृथग्जन एव शैक्ष्य की सन्तान मे महाकुशल ४, तथा अर्हत् की सन्तान मे महाक्रिया ४) मे से किसी एक का ही परिकर्म, उपचार, अनुलोम एव गोत्रभू नाम से ४ वार या ३ वार वेग से गमन (जवन) होता है। ध्यानलाभी या मार्गलाभी पुद्गल यदि मन्दप्रज्ञ होता है तो मन्दप्रज्ञ होने से उसे 'धन्धाभिज्ञ' (दन्धा-भिञ्ञा) पुद्गल कहते है[1]। इस पुद्गल की सन्तान मे पूर्वोक्त जवनो के चार वार प्रवृत्त होने पर ही उनका कृत्य सम्पन्न हो पाता है। अर्थात् ध्यान, मार्ग या फल की प्राप्ति होती है। यदि पुद्गल तीक्ष्णप्रज्ञ होता है तो उसे 'क्षिप्राभिज्ञ' (खिप्पाभिञ्ञा) पुद्गल कहते है। इस पुद्गल की सन्तान मे पूर्वोक्त जवनो के तीन वार प्रवृत्त होने

---

* ० गोत्रभूनामेन – सी०, स्या०, ना०।

† निरुद्धे तदनन्तरमेव – स्या०।

‡ चतुत्थ वा – स्या०।

१ "दन्धा अभिञ्ञा यस्सा ति दन्धाभिञ्ञ। खिप्पाभिञ्ञा ति आदीसु पि एसेव नयो। उपचारतो पन पट्ठाय याव अप्पना ताव पवत्ता पञ्ञा 'अभिञ्ञा' ति वुच्चति। अभिञ्ञापि एकच्चस्स दन्धा होति, मन्दा असीघप्पवत्तिनी; एकच्चस्स खिप्पा, अमन्दा, सीघप्पवत्तिनी।" – अट्ठ०, पृ० १४९।

से ही उनका कृत्य सम्पन्न हो जाता है। तीन वार जवन होनेवाले 'वार' में 'परिकर्म' का परिवर्जन करना चाहिये[१]। इन कामजवनो को, अर्पणा के उपचार (समीपप्रदेश) में होने के कारण तथा इनमें समाधि (चित्तैकाग्रता) प्रबल होने के कारण 'उपचारसमाधि-जवन' कहा जाता है[२]।

**यथारहं...यं किञ्चि** – उपर्युक्त उपचारसमाधिजवन यदि तीन वार जवित होता है तो अर्पणासमाधिजवन चौथे वार जवित होगा। यदि उपचारसमाधिजवन चार वार जवित होता है तो अर्पणासमाधिजवन पाँचवे वार जवित होगा। इस प्रकार जवन 'यथायोग्य' होते हैं[३]। २६ अर्पणाजवनो मे से यथाभिनीहारवश किसी एक का जवन होता है। ध्यान की प्राप्ति के लिये आरब्धवीर्य पुद्गल अपने शमथभावनाचित्त का ध्यान के प्रति अभिनीहरण करता है। यथा – प्रथमध्यान की प्राप्ति के लिये अपने शमथ-भावनाचित्त का प्रथमध्यान के प्रति अभिनीहरण करता है। तथा द्वितीयध्यान-आदि प्राप्त करने के लिये द्वितीयध्यान-आदि के प्रति अभिनीहरण करता है। इसी प्रकार मार्ग अथवा फल की प्राप्ति के लिये आरब्धवीर्य पुद्गल अपने विपश्यनाभावनाचित्त का मार्ग अथवा फल के प्रति अभिनीहरण करता है[४]। (मार्ग एव फल मे से भी जिस मार्ग अथवा फल की प्राप्ति के लिये प्रयत्न करता है, उसी मार्ग अथवा फल के प्रति अपने विपश्यना-चित्त का अभिनीहरण करता है।)

[अभिनीहरण अभिनीहारो, यो यो अभिनीहारो यथाभिनीहार, अथवा अभि-नीहारस्स अनुरूप यथाभिनीहार, यथाभिनीहार वसो यथाभिनीहारवसो।]

---

१ "तिक्खत्तु पवत्तिय पन उपचारानुलोमगोत्रभुनामेनेव लभन्ति।" – विभा०, पृ० ११२।

२ "एव निमित्ताभिमुख मानस पटिपादयतो पनस्स, इदानि अप्पना इज्झिस्सतीति भवङ्ग उपच्छिन्दित्वा, 'पथवी, पथवी' ति अनुयोगवसेन उपट्ठित तदेव पथवीकसिण आरम्मण कत्वा मनोद्वारावज्जन उप्पज्जति, ततो तस्मि येवारम्मणे चत्तारि पञ्च वा जवनानि जवन्ति।. अगहितगहणेन पनेत्थ पठम परिकम्म, दुतिय उपचार, ततिय अनुलोम, चतुत्थ गोत्रभू। पठम वा उपचार, दुतिय अनुलोम, ततिय गोत्रभू। चतुत्थ पञ्चम वा अप्पना-चित्त। चतुत्थमेव हि पञ्चम वा अप्पेति। त च खो खिप्पाभिञ्ञा-दन्धाभिञ्ञावसेन।" – विसु०, पृ० ९२-९३।

३ द्र० – विभा०, पृ० ११२-११३, विसु०, पृ० ९३। विस्तार के लिये द्र० – प० दी०, पृ० १४०-१४४।

४. "'यथाभिनीहारवसेना' ति रूपारूपलोकुत्तरमग्गफलानुरूप-समथविपस्सनाभावना-चित्ताभिनीहरणानुरूपतो।" – विभा०, पृ० ११३।

"'यथाभिनीहारवसेना' ति तस्स तस्स परिकम्मभावनाचित्तस्स कसिणनिमित्ता-दीसु वा अनिच्चलक्खणादीसु वा अभिनीहरणानुरूप।" – प० दी०, पृ० १४४।

**ततो परं अप्पनावसाने भवङ्गपातो व** – यहाँ पर 'अप्पनावसाने' यह न कहकर केवल 'ततो पर भवङ्गपातो व' – इतना मात्र कहते तो 'चतुर्थवार अथवा पञ्चमवार मे अर्पणाजवन एक वार होने के अनन्तर एकान्तरूप से भवङ्गपात हो जाता है' – ऐसा भ्रम उत्पन्न हो सकता था, अत 'अप्पनावसाने' कहा गया है[1]। वस्तुत चतुर्थ अथवा पञ्चम वार मे अर्पणाजवन का प्रारम्भ होता है। वह अर्पणाजवन जवननियम के अनुसार कुछ वीथियो मे एक वार, कुछ मे दो वार, कुछ वीथियो मे तीन वार, इसी प्रकार कुछ वीथियो मे एक दिन, दो दिन पर्यन्त भी निरन्तर प्रवृत्त हो सकता है, अतः 'यथासम्भव अर्पणाजवनो का अवसान होने पर ही भवङ्गपात होता है' – ऐसा कहा गया है[2]।

इस अर्पणाजवनवार मे तदालम्बन की उत्पत्ति नही होती। 'भवङ्गपातो व' – इस वचन मे प्रयुक्त 'एव' शब्द द्वारा न केवल तदालम्बन के उत्पाद का ही निषेध किया गया है, अपितु कुछ आचार्यो के 'यदि जवन सात वार परिपूर्ण नही होते है तो अर्पणाजवन के अनन्तर सात वार पूर्ण होने के लिये पुन कामजवन जवित होते है' – इस प्रकार के मत का भी निराकरण किया गया है। इसीलिये 'अप्पनावसाने भवङ्गपातो व' – ऐसा कहा गया है। अर्थात् अर्पणाजवन के अवसान (अन्त) मे कोई कामजवन जवित न होकर भवङ्गपात ही होता है[3]।

**परिकर्म** – 'परिकरोति अप्पन अभिसङ्खरोतीति परिकम्म' जो चित्त अर्पणा का अभिसंस्कार करता है वह 'परिकर्म' है। अर्थात् अर्पणा का उत्पाद करनेवाला चित्त[4]।

---

१. "तत्थ 'ततो' ति चतुत्थतो पञ्चमतो वा, इमस्मि अत्थे सति पञ्चमे वा छट्ठे वा एकन्तेन भवङ्गपातो होतीति आपज्जति। तस्मा पुन 'अप्पनावसाने' ति वुत्त।" – प० दी०, पृ० १४४।

२ "एत्थ मग्गानन्तर फल तिण्णं उपरि न होति। निरोधस्स पच्चयो नेवसञ्ञानासञ्ञायतन द्विन्न उपरि न होति। रूपारूपेसु भवङ्गस्स परिमाण नत्थि। सेसट्ठानेसु एकमेव चित्त ति।" – विसु०, पृ० ९३।

३ "निकायन्तरिया किर लोकियप्पनासु पठमकप्पनातो पर सत्तमजवनपूरणत्थ द्वितिक्खत्तु कामावचरजवनान पि पवत्ति वण्णेन्तीति तेस मतिनिसेधनत्थ 'भवङ्गपातो वा' ति सावधारण वुत्त।" – विभा०, पृ० ११३।
परमत्थदीपनीकार ने 'एव' शब्द द्वारा तदालम्बन के उत्पादमात्र का प्रतिषेध किया है, यथा – "भवङ्गपातो व होति, नत्थि तदारम्मणुप्पादो ति अधिप्पायो।" – प० दी०, पृ० १४५।

४ "पठमचित्त हि अप्पनाय परिकम्मत्ता पटिसङ्खारकभूतत्ता परिकम्म।" – विभा०, पृ० ११२।
"'परिकम्मोपचारानुलोमगोत्रभुनामेना' ति एत्थ इन्द्रियसमतादीहि परितो भागेहि अप्पना करीयति सज्जीयति एतेना ति परिकम्म।" – प० दी०, पृ० १४०।
"यानि अप्पनाय परिकम्मत्ता परिकम्मानीति पि।" – विसु०, पृ० ९३।

**उपचार** – 'समीपे चरतीति उपचारो' यह चित्त अर्पणा के समीप उत्पन्न होता है, अत इसे 'उपचार' कहते है। जिस प्रकार गृह, विहार, नगर, ग्राम-आदि से एकदम सटे हुए (निरन्तराल) प्रदेश को गृहोपचार-आदि नही, अपितु उनके आसन्नवर्ती प्रदेशों को गृहोपचार, विहारोपचार-आदि कहते है, उसी प्रकार अर्पणा के साथ सटे (अव्यवहितपूर्व) गोत्रभू चित्त को 'उपचार' नही कहते, अपितु अर्पणा के समीपवर्ती, अर्थात् न अत्यन्त समीप और न अत्यन्त दूर, चित्त को ही 'उपचार' कहते है। 'विसुद्धिमग्गमहाटीका' मे भी कहा गया है – "अनच्चासन्नो पि हि नातिदूरपवत्ती समीपचारी नाम होति[1]।" अर्थात् अत्यन्त समीप न होने पर भी नातिदूरप्रवृत्त धर्म ही 'समीपवर्ती' कहा जाता है[2]।

**अनुलोम** – 'पुब्बापरान अनुलोमेतीति अनुलोम' पूर्व पूर्व परिकर्म एव अपर अर्पणा का जो अनुलोमन करता है, अर्थात् जो उनके अनुकूल होता है, वह चित्त 'अनुलोम' है। अर्पणा की प्रवृत्ति मे प्रत्यनीकभूत (विघ्नकारक) धर्मों का विध्वस करने से इसे अर्पणा के अनुकूल कहा जाता है। यह पूर्व पूर्व परिकर्मो के कृत्यो का पुन सम्पादन भी करता है तथा उस कृत्य के लिये अर्पणा का भी उत्पाद करता है, अत पूर्व परिकर्म एव अपर अर्पणा के अनुरूप होने से 'अनुलोम' कहा जाता है[3]। 'पूर्व पूर्व परिकर्म' शब्द द्वारा एक अर्पणावीथि के अन्तर्गत होनेवाले परिकर्म को नही कहा जा रहा है, अपितु अर्पणावीथि से पहले पूर्व पूर्व वीथियो मे होनेवाले सभी जवनो को अर्पणा के उत्पाद के लिये अभिसस्कार करने से परिकर्म कहा जाता है। इसीलिये 'विसुद्धिमग्ग' मे "इतो पुब्बे परिकम्मान, उपरि अप्पनाय च अनुलोमनतो अनुलोमानीति पि वुच्चन्ति[4]" – ऐसा कहा गया है। तथा 'महाटीका' मे उसकी "'इतो पुब्बे परिकम्मान' ति नानावज्जनवीथिय परिकम्मान[5]" – इस प्रकार व्याख्या की गयी है।

[गोत्रभू के सम्बन्ध मे नवम परिच्छेद देखना चाहिये[6] ]।

---

१. विसु० महा०, प्र० भा०, पृ० १६१। द्र० – विभा०, पृ० ११२।

२ "यथा गामादीनं आसन्नदेसो, गामूपचारो नगरूपचारो ति वुच्चति; एव अप्पनाय आसन्नत्ता समीपचारित्ता वा उपचारानीति पि।" – विसु०, पृ० ६३।

३ "ततियं पुब्बभागे परिकम्मान उपरि अप्पनाय च अनुकूलत्ता अनुलोमं।" – विभा०, पृ० ११२।

"अनुलोम ति अप्पनापवत्तिया पच्चनीकधम्मविधमनेन अप्पनाय अनुकूल, अप्पनाहित अप्पनावह तिच्चेव अत्थो। यस्स पवत्तिया अप्पनाविबन्धको पच्चनीको नाम नत्थीति" – प० दी०, पृ० १४०।

४. विसु०, पृ० ६३।

५ विसु० महा०, प्र० भा०, पृ० १६१।

६ द्र० – अभि० स० ९ : ५६।

"अप्पनाभिसङ्खारत्ता समीपचारभावतो ।
पुब्बापरानुलोमत्ता कामगोत्तादिभिभवा ।
परिकम्मोपचारानुलोमगोत्रभुनामका[1] ।।"

अर्थात् अर्पणा के उत्पाद के लिये अभिसस्कार करने से, अर्पणा के समीप प्रवृत्त होने से, पूर्व पूर्व परिकर्म एव अर्पणाजवनो के अनुकूल होने से तथा कामगोत्र या पृथग्जनगोत्र का अभिभव करने से[2] क्रमश परिकर्म, उपचार, अनुलोम एव गोत्रभू कहे जाते है ।

उपर्युक्त निर्वचन के अनुसार इन चार चित्तो मे से प्रथम को परिकर्म, उपचार, एव अनुलोम – इन तीन नामो से कहा जा सकता है । द्वितीय एव तृतीय चित्त को भी इन तीनो नामो से कहा जा सकता है । परन्तु नामो मे परस्पर सम्मिश्रण न होने देने के लिये प्रथम चित्त को 'परिकर्म', द्वितीय को 'उपचार' एव तृतीय चित्त को 'अनुलोम' कहा जाता है । चतुर्थ चित्त को केवल 'गोत्रभू' ही कहा जाता है[3] । उस 'गोत्रभू' का कुछ स्थलो पर 'वोदान' (व्यवदान) शब्द से भी व्यवहार किया गया है ।

**षष्ठ अथवा सप्तम अर्पणाजवन नहीं** – आभिधार्मिक गोदत्तस्थविर ने "'पूर्व पूर्व कुशल-धर्म पश्चिम पश्चिम कुशल-धर्मो के आसेवनप्रत्यय से प्रत्यय होते है'[4] – इस सूत्र को कहकर आसेवनप्रत्यय से पश्चिम पश्चिम धर्म बलवान् होता है, अत षष्ठ वार एव सप्तम वार मे भी अर्पणा होती है" – ऐसा कहा है । 'यह आचार्य का अपना विचार-मात्र है' – ऐसा कहकर अट्ठकथाचार्यो ने उसका प्रतिक्षेप किया है । चतुर्थ या पञ्चम वार मे ही अर्पणा होती है तदनन्तर भवङ्ग के अत्यन्त सन्निकट होने के कारण जवन का पात हो जाता है । जैसे—कोई पुरुष टूटे हुए तट की ओर दौडता हुआ खडा होना चाहते हुए भी किनारे पर पैर रखकर खडा नही हो सकता, वह प्रपात मे अवश्य गिर जाता है, उसी प्रकार षष्ठ अथवा सप्तम वार मे भवङ्ग

---

१. ब० भा० टी० ।

२ "यञ्चेत्थ सब्बन्तिम त परित्तगोत्ताभिभवनतो महग्गतगोत्तभावनतो च 'गोत्रभू' ति पि वुच्चति ।" – विसु०, पृ० ९३ ।

३. "एत्थ च चत्तारि पि जवनानि परिकम्मजवनानीति वा, उपचारजवनानीति वा, अनुलोमजवनानीति वा वुच्चन्ति येव । गोत्रभु ति पन पच्छिमस्सेव नाम । इध पन चतुण्ण पि नामान सङ्गहणत्थ 'परिकम्मोपचारानुलोम-गोत्रभुनामेना' ति वुत्त ति दट्ठब्ब ।" – प० दी०, पृ० १४१ ।

४. "पुरिमा पुरिमा कुसला धम्मा पच्छिमान पच्छिमान कुसलान धम्मानं आसेवन-पच्चयेन पच्चयो ।" – पट्ठान (तिक पट्ठान), प्र० भा०, पृ० ८ ।

अत्यन्त निकट होने के कारण अर्पणा नही हो सकती। इसलिये चतुर्थ या पञ्चम वार मे ही अर्पणाजवन जवित होता है – ऐसा कहना चाहिये[1]।

['अट्ठसालिनी' मे एक भिन्न प्रकार का नय कहा गया है, उसे वही देखना चाहिये[2]।]

**तृतीय वार में अर्पणाजवन नहीं** – षष्ठ एव सप्तम वार मे भवङ्ग के अत्यन्त निकट होने से यदि अर्पणाजवन जवित नही हो पाता है तो तृतीय वार मे ही क्यो नही उस (अर्पणाजवन) का उत्पाद होता ?

उत्तर – अर्पणाजवन नामक ध्यान, मार्ग एव फल धर्म गोत्रभू द्वारा उपकार प्राप्त करके ही उत्पन्न हो सकते है। गोत्रभू का पूर्ववर्ती अनुलोम जवन भी अपने पूर्ववर्ती चित्त से, उपकार करनेवाले आसेवनप्रत्यय को प्राप्त न होने से यदि एक वार ही होता है तो वह अत्यन्त दुर्बल होने के कारण गोत्रभू को उत्पन्न करने मे भी असमर्थ होता है। अत 'अनुलोम-गोत्रभू-ध्यान' – इस प्रकार तृतीय वार मे अर्पणाजवन नही हो सकता। अर्थात् एक वार मात्र होनेवाला अनुलोम अत्यन्त दुर्बल होने से गोत्रभू का उत्पाद नही कर सकता और यदि वह गोत्रभू मात्र का उत्पाद नही कर सकता है तो 'अर्पणा' नामक ध्यान कैसे उत्पन्न नही हो सकता है[3]!

## आदिकर्मिक ध्यानवीथि

'पठवीकसिण' आदि किसी एक आलम्बन की पुन पुन. भावना करने से ध्यान-प्राप्ति के आसन्नकाल मे जब 'पठवीकसिणपञ्ञत्ति' आदि कोई एक आलम्बन मनोद्वार मे प्रादुर्भूत होता है तो 'भवङ्गचलन–भवङ्गोपच्छेद-मनोद्वारावर्जन' होकर मन्दप्रज्ञ पुद्गल की सन्तान मे 'परिकर्म-उपचार-अनुलोम-गोत्रभू' – इस प्रकार उपचारसमाधिजवन चार वार तथा तीक्ष्णप्रज्ञ पुद्गल की सन्तान मे 'उपचार-अनुलोम-गोत्रभू'–इस प्रकार उपचार-समाधिजवन तीन वार प्रवृत्त होते है और तदनन्तर अर्पणासमाधिजवन एक वार प्रवृत्त

---

१ "आभिधम्मिकगोदत्तत्थेरो पन '"पुरिमा पुरिमा कुसला धम्मा पच्छिमान पच्छिमान कुसलान धम्मान आसेवनपच्चयेन पच्चयो' ति इम सुत्त वत्वा आसेवन-पच्चयेन पच्छिमो पच्छिमो धम्मो बलवा होति, तस्मा छट्ठे पि सत्तमे पि अप्पना होती' ति आह। त अट्ठकथासु 'अत्तनो मतिमत्त थेरस्सेत' ति वत्वा पटिक्खित्त। चतुत्थपञ्चमेसु येव पन अप्पना होति, परतो जवन पतित नाम होति, भवङ्गस्स आसन्नत्ता ति वुत्त, त एव विचारेत्वा वुत्तत्ता न सक्का पटिक्खिपितु। यथा हि पुरिसो छिन्नपपाताभिमुखो धावन्तो ठातुकामो पि परियन्ते पाद कत्वा ठातु न सक्कोति, पपाते एव पतति, एव छट्ठे वा सत्तमे वा अप्पेतु न सक्कोति, भवङ्गस्स आसन्नत्ता। तस्मा चतुत्थपञ्चमेसु येव अप्पना होतीति वत्तब्बा।" – विसु०, पृ० ९३।

२. अट्ठ०, पृ० १८८।

३ विभा०, पृ० ११३।

**२४ तत्थ सोमनस्ससहगतजवनानन्तरं अप्पना पि सोमनस्ससहगता व पाटिकङ्खितब्बा, उपेक्खासहगतजवनानन्तरं* उपेक्खासहगता व ।**

उस (अर्पणाजवनवार) में सौमनस्यसहगत जवनों के अनन्तर अर्पणाजवन भी सौमनस्यसहगत ही अभीष्ट है। उपेक्षासहगत जवनों के अनन्तर (अर्पणाजवन) उपेक्षासहगत ही अभीष्ट है।

---

होकर वीथिसन्तति का उच्छेद हो जाने से यथासम्भव भवङ्ग ही प्रवृत्त होते हैं।

[ इसे निम्न प्रारूप द्वारा इस प्रकार समझना चाहिए[1]। ]

**मन्दप्रज्ञ पुद्‌गल की आदिकर्मिक ध्यानवीथि**

भ 'न द म प उ नु गो ज' भ
००० ००० ००० ००० ००० ००० ००० ००० ००० ०००

**तीक्ष्णप्रज्ञ पुद्‌गल की आदिकर्मिक ध्यानवीथि**

भ 'न द म उ नु गो ज' भ
००० ००० ००० ००० ००० ००० ००० ००० ०००

२४. **सोमनस्ससहगत उपेक्खासहगता व** – जवन-धर्म आसेवनप्रत्यय होते हैं। जिस प्रकार किसी द्रव्यविशेष को सुवासित करते समय उसमें गन्धद्रव्य की पुनः-पुनः भावना देनी पड़ती है और इस भावनाकृत्य में प्रथम वार प्रयुक्त गन्धद्रव्य का ही दूसरे, तीसरे वार भी प्रयोग करना होता है। यदि एक ही (पूर्वप्रयुक्त) गन्धद्रव्य उपलब्ध न हो सके तो दूसरी वार प्रयोग में लाये जानेवाले गन्धद्रव्य को प्रथम के सदृश होना चाहिए। अन्यथा सुवास्य द्रव्य की सुगन्ध ही विकृत हो जायेगी। उसी प्रकार ( भावना देते समय प्रयुक्त सुगन्ध द्रव्य की भाँति ) आसेवनप्रत्ययभूत जवन-धर्म भी कुशल के अनन्तर कुशल एवं क्रिया के अनन्तर क्रिया ही होने चाहिये। यदि पूर्व के कामजवन कुशल होते हैं तो पश्चिम महग्गतजवनों को भी कुशल होना चाहिये और इसी प्रकार यदि पूर्व के कामजवन क्रिया होते हैं तो पश्चिम महग्गतजवनों को भी क्रिया ही होना चाहिए[2]। इस प्रकार पूर्व कामजवनों में और उनके अनन्तर होनेवाले महग्गतजवनों में यद्यपि भूमि-भेद होता है, तथापि उनमें (कुशलत्व) समानता होने से उनका आसेवन (सुवास्य द्रव्य की सुगन्ध की भांति) नष्ट नहीं होता, किन्तु यदि पूर्व में सौमनस्य और पश्चिम में उपेक्षा, या पूर्व में उपेक्षा और पश्चिम में सौमनस्य होगा तो वेदना-भेद होने से आसेवन अवश्य नष्ट हो जायेगा। चित्तों के स्वभाव का विवेचन करने पर भी जवनसन्तति में 'पूर्वजवन सौमनस्य, पश्चिमजवन उपेक्षा, तदनन्तर

---

* ०सहगता० – स्या० ।

१ अन्य मार्ग, फल-आदि वीथियों के लिये द्र० – चतु० परि० 'वीथिसमुच्चय'।

२ द्र० – विभा०, पृ० ११३ ।

पुन सौमनस्य' – इस प्रकार एक वीथि मे इतने शीघ्र परिवर्तन नही हो सकते, अत सौमनस्यजवन के अनन्तर अर्पणा भी सौमनस्य होनी चाहिये, तथा उपेक्षाजवन के अनन्तर अर्पणा उपेक्षासहगत ही होनी चाहिये[1] ।

[ जिज्ञासुओ के विशेष ज्ञान के लिये अब यहाँ कुछ विस्तृत विवेचन प्रस्तुत किया जा रहा है । ]

**पृथग्जन के महाकुशल के अनन्तर अर्पणाजवन –**

त्रिहेतुक पृथग्जन पुद्गल के रूप मे सम्पूर्ण नौ महग्गत कुशलध्यानो को प्राप्त किया जा सकता है तथा पाँच स्रोतापतिमार्ग कुशलध्यानो को भी प्राप्त किया जा सकता है । इसलिये त्रिहेतुक पृथग्जन के महाकुशल ज्ञानसम्प्रयुक्त चार जवनो मे से किसी एक के अनन्तर महग्गत कुशलजवन ९, स्रोतापत्तिमार्गजवन ५ – इस प्रकार १४ अर्पणाजवन होते है । उनमे से भी महाकुशल सौमनस्यसहगत ज्ञानसम्प्रयुक्त दो जवनो मे से किसी एक के अनन्तर प्रथमध्यान, द्वितीयध्यान, तृतीयध्यान एव चतुर्थध्यान नामक रूपावचर कुशलध्यान ४, स्रोतापत्तिमार्ग कुशलध्यान ४ – इस प्रकार ८ सौमनस्य अर्पणाजवन हो सकते है । तथा महाकुशल उपेक्षासहगत ज्ञानसम्प्रयुक्त दो जवनो मे से किसी एक के अनन्तर रूपावचरकुशल पञ्चमध्यान १, अरूपावचर कुशलध्यान ४ एव स्रोतापतिमार्ग पञ्चमध्यान १ – इस प्रकार ६ उपेक्षा-अर्पणाजवन हो सकते है ।

**स्रोतापन्न के महाकुशल के अनन्तर अर्पणाजवन –**

स्रोतापत्तिफलस्थ पुद्गल के रूप मे सम्पूर्ण नौ महग्गत कुशलध्यानो को प्राप्त किया जा सकता है । जब फलसमापत्ति का समावर्जन करता है तब पाँच स्रोतापत्तिफल-जवन भी हो सकते है । तथा और अधिक प्रयत्न करने पर ऊपर के पाँच सकृदागामिमार्गजवन भी प्राप्त किये जा सकते है । सकृदागामिफलजवनो को स्रोतापन्न पुद्गल प्राप्त नही कर सकता, उन्हे तो सकृदागामिमार्गस्थ पुद्गल होकर ही प्राप्त किया जा सकता है । इस प्रकार स्रोतापत्तिफलस्थ पुद्गल के महाकुशल ज्ञानसम्प्रयुक्त ४ जवनो मे से किसी एक के अनन्तर १९ अर्पणाजवन हो सकते है । उनमे से महाकुशल सौमनस्यसहगत ज्ञानसम्प्रयुक्त दो जवनो मे से किसी एक के अनन्तर सौमनस्यसहगत रूपावचर कुशलध्यान ४, स्रोतापत्ति फलध्यान ४ एव सकृदागामिमार्गध्यान ४ – इस प्रकार १२ सौमनस्य-अर्पणाजवन हो सकते है । तथा महाकुशल उपेक्षासहगत ज्ञानसम्प्रयुक्त दो जवनो मे से किसी एक के अनन्तर रूपावचरकुशल पञ्चमध्यान १, अरूपावचर कुशलध्यान ४, स्रोतापत्तिफल पञ्चमध्यान १ तथा सकृदागामिमार्ग पञ्चमध्यान १ – इस प्रकार ७ उपेक्षा-अर्पणाजवन हो सकते है ।

---

१ "भिन्नवेदनान अञ्ञमञ्ञ आसेवनपच्चयभावस्स अनुद्धटत्ता ।" – विभा०, पृ० ११३ ।
"निरन्तरपवत्तान जवनान भिन्नवेदनता नाम नत्थीति वुत्त – 'सोमनस्सजवनानन्तर' ति ।" – प० दी०, पृ० १४५ ।
परमत्थदीपनीकार ने 'विभावनी' के मत का खण्डन किया है, उसे वही (प० दी०, पृ० १४५ ) देखना चाहिये ।

**२५ तत्थापि कुसलजवनानन्तरं कुसलजवनञ्चेव हेट्ठिमञ्च फलत्तय-मप्पेति, क्रियाजवनानन्तरं क्रियाजवनं अरहत्तफलञ्चा ति ।**

उस (समान वेदनावाले) जवनवार में भी महाकुशल ज्ञानसम्प्रयुक्त ४ जवनों के अनन्तर महग्गत, लोकोत्तर कुशलजवन और नीचे के फल-जवन ३ अर्पणा को प्राप्त होते है। महाक्रिया ज्ञानसम्प्रयुक्त ४ जवनो के अनन्तर महग्गत क्रियाजवन एवं अर्हत् फलजवन अर्पणा को प्राप्त होते है।

---

**सकृदागामी के महाकुशल के अनन्तर अर्पणाजवन –**

सकृदागामी फलस्थ पुद्गल के महाकुशल ज्ञानसम्प्रयुक्त ४ जवनो के अनन्तर भी उपर्युक्त प्रकार से महग्गत कुशलध्यान ९ एव जब फलसमापत्ति का समावर्जन करता है तब सकृदागामिफलजवन ५ तथा जब ऊपर के मार्ग को प्राप्त करना चाहता है तब अनागामिमार्गजवन ५ – इस प्रकार १९ जवन हो सकते है। उपर्युक्त प्रकार से सौमनस्यजवन और उपेक्षाजवन के भेदो को भी जानना चाहिये।

**अनागामी के महाकुशल के अनन्तर अर्पणाजवन –**

अनागामिफलस्थ पुद्गल के महाकुशल ज्ञानसम्प्रयुक्त जवनो के अनन्तर भी उपर्युक्त प्रकार से महग्गत कुशलध्यान ९ एव जब फलसमापत्ति का समावर्जन करता है तब अनागामिफलजवन ५ तथा जब ऊपर के मार्ग को प्राप्त करना चाहता है तब अर्हत्-मार्गजवन ५ – इस प्रकार १९ जवन हो सकते है। सौमनस्य एव उपेक्षा जवनो के सम्बन्ध मे उपर्युक्त प्रकार ही जानना चाहिये।

**अर्हत् के महाक्रियाजवन के अनन्तर अर्पणाजवन—**

अर्हत् पुद्गल की सन्तान मे महग्गत क्रियाध्यान ९ हो सकते है। जब वह फलसमापत्ति का समावर्जन करता है तब ५ अर्हत्-फलजवनो मे से यथायोग्य कोई एक हो सकता है। प्राप्त करने के लिये ऊपर कोई मार्ग नही है और प्राप्त मार्ग (अर्हत्-मार्ग) भी एकचित्तक्षण (उत्पादक्षण) द्वारा ही अपने समस्त करणीय कृत्यो का सम्पादन कर चुका होता है, अत अपेक्षित न होने से उसका पुन उत्पाद नही होता। अत अर्हत् के महाक्रिया ज्ञानसम्प्रयुक्त चार जवनो मे से किसी एक के अनन्तर महग्गत क्रिया ९, अर्हत्-फलजवन ५ – इस प्रकार १४ अर्पणाजवन हो सकते है। उनमे से भी महाक्रिया सौमनस्यसहगत ज्ञानसम्प्रयुक्त दो जवनो मे से किसी एक के अनन्तर प्रथम-ध्यान, द्वितीयध्यान, तृतीयध्यान एव चतुर्थध्यान – इस प्रकार रूपावचर क्रियाध्यान ४, अर्हत्-फलजवन ४ – इस प्रकार ८ सौमनस्यजवन हो सकते है। महाक्रिया उपेक्षासहगत ज्ञान-सम्प्रयुक्त दो जवनो मे से किसी एक के अनन्तर रूपावचरक्रिया पञ्चमध्यान १, अरूपावचर क्रियाध्यान ४ तथा अर्हत्फल पञ्चमध्यान १ – इस प्रकार ६ उपेक्षा-अर्पणाजवन हो सकते है।

२५ ऊपर (अभि० स० ४ २४ मे) सौमनस्यकामजवन के अनन्तर सौमनस्य-अर्पणाजवन एव उपेक्षाकामजवन के अनन्तर उपेक्षा-अर्पणाजवन होने का प्रतिपादन किया गया है। अब यहाँ इस मूलपालि द्वारा उनमे से कुशल कामजवन के अनन्तर

२६ द्वत्तिस सुखपुञ्ञम्हा द्वादसोपेक्खका परं ।
सुखितक्रियतो* अट्ठ छ सम्भोन्ति उपेक्खका ॥

महाकुशल सौमनस्यसहगत ज्ञानसम्प्रयुक्त दो जवनो के अनन्तर ३२ अर्पणाजवन होते हैं । महाकुशल उपेक्षासहगत ज्ञानसम्प्रयुक्त दो जवनो के अनन्तर १२ अर्पणाजवन होते हैं । महाक्रिया सौमनस्यसहगत ज्ञान-सम्प्रयुक्त दो जवनो के अनन्तर ८ अर्पणाजवन होते हैं तथा महाक्रिया उपेक्षासहगत ज्ञानसम्प्रयुक्त दो जवनो के अनन्तर ६ अर्पणाजवन होते हैं ।

---

कुशल अर्पणाजवन एव क्रिया कामजवन के अनन्तर क्रिया अर्पणाजवन होने का निर्देश किया गया है ।

[उपर्युक्त (४ २४ के विस्तृत) व्याख्यान को दोनो (४ २४ एव ४ २५) पालियो का सम्मिलित विवेचन समझना चाहिये ।]

२६. यह गाथा उपर्युक्त 'तत्थ सोमनस्ससहगतजवनानन्तर अरहत्तफलञ्चा ति' (४ २४, २५) दोनो पालियो का सक्षिप्त कथन करनेवाली सङग्रहगाथा है । अत. यहाँ पूर्वोक्त पालियो के अनुसार ही सङ्ख्या एव सङ्ख्येय धर्मो का वर्णन किया जा रहा है ।

**द्वत्तिस** – महाकुशल सौमनस्यसहगत ज्ञानसम्प्रयुक्त दो जवनो के अनन्तर महग्गत-कुशल सौमनस्यजवन ४, मार्ग सौमनस्यजवन १६, नीचे के तीन फलो के सौमनस्यजवन १२ – इस प्रकार ३२ अर्पणाजवन होते है ।

**द्वादस** – महाकुशल उपेक्षासहगत ज्ञानसम्प्रयुक्त दो जवनो के अनन्तर महग्गत-कुशल उपेक्षाजवन ५, मार्गउपेक्षाजवन ४, नीचे के तीन फलो के उपेक्षाजवन ३=१२ अर्पणाजवन होते है ।

**अट्ठ** – महाक्रिया सौमनस्यसहगत ज्ञानसम्प्रयुक्त दो जवनो के अनन्तर महग्गत-क्रिया सौमनस्यजवन ४ एव अर्हत्फल सौमनस्यजवन ४=८ अर्पणाजवन होते हैं ।

**छ** – महाक्रिया उपेक्षासहगत ज्ञानसम्प्रयुक्त दो जवनो के अनन्तर महग्गतक्रिया उपेक्षाजवन ५, तथा अर्हत्फल पञ्चमध्यान १=६ अर्पणाजवन होते है[1] ।

---

* सुखितक्रियातो – स्या० ।

१ द्र० – विभा०, पृ० ११३ – १४; प० दी०, पृ० १४५ ।

२७. पुथुज्जनान* सेक्खानं कामपुञ्ञातिहेतुतो ।
तिहेतुकामक्रियतो† वीतरागानमप्पना ।।
अयमेत्थ मनोद्वारे वीथिचित्तप्पवत्तिनयो ।

त्रिहेतुक पृथग्जन एव शैक्ष्य (नीचे के तीन फलस्थ) पुद्गलो के त्रिहेतुक कामकुशल चार जवनो के अनन्तर ४४ अर्पणाजवन होते है। अर्हत् पुद्गलो के त्रिहेतुक कामक्रिया चार जवनो के अनन्तर १४ अर्पणा-जवन होते है ।

इस वीथिसङ्ग्रह मे यह मनोद्वार मे वीथिचित्तों की प्रवृत्ति का नय है ।

---

२७. त्रिहेतुक पृथग्जन एव नीचे के फलस्थ तीन पुद्गलो की सन्तान मे त्रिहेतुक कामावचर कुशल ४ जवन ही परिकर्म, उपचार-आदि उपचारसमाधिजवन के रूप में हो सकते हैं, उनमे क्रियाजवन नही हो सकते । (मार्गस्थ पुद्गल एक चित्तक्षणमात्र होने के कारण उनकी सन्तान मे कामकुशलजवन नही हो सकते । अत 'सेक्खान' पद द्वारा फलस्थ शैक्ष्य पुद्गलो का ही ग्रहण होता है।) इन कामकुशलजवनो के अनन्तर पूर्वगाथा मे कथित प्रकार के अनुसार 'द्वत्तिस' (३२) एव 'द्वादस' (१२) – इस प्रकार ४४ अर्पणाजवन होते है। अर्हत् पुद्गल की सन्तान मे ४ त्रिहेतुक क्रियाजवन ही उपचारसमाधिजवन के रूप मे प्रवृत्त होते है, उनमे कुशलजवन नही होते। उन उपचारसमाधिजवनो के अनन्तर पूर्वगाथा मे कथित प्रकार के अनुसार 'अट्ठ' (८) एव 'छ' (६) – इस प्रकार १४ अर्पणाजवन होते है। (इनका विवेचन पहले किया जा चुका है। )

अर्पणाजवनमनोद्वारवीथि समाप्त।
मनोद्वारवीथि समाप्त।

---

* पुथुज्जनान – स्या० ।
† ०क्रियातो – स्या० ।

## तदारमणनियमो

२८. सब्बथापि* पनेत्थ अनिट्ठे आरमणे अकुसलविपाकानेव पञ्चविञ्ञाणसम्पटिच्छन-सन्तीरण-तदारमणानि ।

२९. इट्ठे कुसलविपाकानि ।

३०. अति-इट्ठे पन सोमनस्ससहगतानेव सन्तीरण-तदारमणानि ।

इस पञ्चद्वार एव मनोद्वार मे ('अतिमहन्त', 'महन्त' आदि) सब प्रकारो से भी अनिष्ट आलम्वन मे केवल अकुशलविपाक पञ्चविज्ञान, सम्पटिच्छन, सन्तीरण एवं तदालम्वन ही होते है।

इष्ट आलम्बन मे कुशलविपाक पञ्चविज्ञान, सम्पटिच्छन, सन्तीरण एवं तदालम्बन होते है।

अति-इष्ट आलम्वन मे केवल सौमनस्यसहगत सन्तीरण एव तदालम्बन ही होते है।

---

### तदालम्बननियम

२८ – ३०. 'किस जवन के अनन्तर कौन तदालम्बन होता है?' – इस विषय का नियमन करनेवाले को 'तदालम्बननियम' कहते है। तदालम्बन को प्रधान रखकर यहाँ गौण रूप से पञ्चविज्ञान, सम्पटिच्छन एव सन्तीरण के नियमो को भी कहा जायेगा।

[ यहाँ 'सब्बथापि पनेत्थ' के स्थान पर 'सब्बत्थापि पनेत्थ' यह पाठभेद भी उपलब्ध होता है। प्राचीन टीकाओ मे 'सब्बत्थापि' इस पद की "'सब्बत्थापी' ति पञ्चद्वारमनोद्वारे पि" – इस प्रकार व्याख्या की गयी है[1]। तब यहाँ उन टीकाकारो की इस प्रकार की व्याख्या के अनुसार 'पनेत्थ' यह पद व्यर्थ होता है, अत इसे (इस पद को) नही होना चाहिये। उनके अनुसार यहाँ 'सब्बत्थापि पन अनिट्ठे' – केवल इस प्रकार ही पाठ होना चाहिये, किन्तु चूकि यहाँ 'एत्थ' शब्द का प्रयोग किया गया है अत, 'सब्बथापि पनेत्थ अनिट्ठे' – यही पाठ युक्तिसङ्गत प्रतीत होता है। 'सब्बथापि' का अर्थ 'अतिमहद् (अतिमहन्त), महद् (महन्त) आदि सब प्रकार से भी' किया गया है[2]। ]

---

* सब्बत्थापि – सी०, स्या०, रो०, ना०, म० (ख)।

१ "'सब्बत्थापी' ति पञ्चद्वारमनोद्वारे पि।" – विभा०, पृ० १११।

" 'सब्बत्थापी' ति चक्खादिपञ्चद्वारे मनोद्वारे पि।" – अभि० स० टी०, पृ० ३१५।

२ "'सब्बथापि' ति अतिमहन्तादिना सब्बपकारेन पि। 'एत्था' ति एतेसु यथावुत्तेसु पञ्चद्वारमनोद्वारेसु। 'सब्बत्थापि पन अनिट्ठे' ति वा पाठो, तेनेव टीकासु 'सब्बत्थापी' ति पञ्चद्वारमनोद्वारे पीति वुत्त।" – प० दी०, पृ० १४५।

"'सब्बथापी' ति अतिमहन्तादिछविसयप्पवत्तियाकारेन। 'एत्था' ति पञ्चद्वारे मनोद्वारे च। सीहलटीकाय पन 'सब्बत्थापी' ति पञ्चद्वारे मनोद्वारे पीति वण्णेति, 'एत्था' ति पद नत्थि विय दिस्सति।" – सङ्खेप०, पृ० २५२।

**इष्ट एवं अनिष्ट आलम्बन** – पञ्चविज्ञान से लेकर तदालम्बनपर्यन्त होनेवाले विपाकचित्तो का कुशलविपाक होना, अकुशलविपाक होना, सौमनस्य से सम्प्रयुक्त होना, उपेक्षा से सम्प्रयुक्त होना--आदि इष्ट, अति-इष्ट एव अनिष्ट आलम्बनो पर निर्भर करता है[1]। इसलिये प्रथमत दिखायी देनेवाले सभी आलम्बनो मे 'यह इष्ट है, यह अनिष्ट है' – इस प्रकार विभाजन करनेवाला ज्ञान अपेक्षित होता है। इस प्रकार विभाजन करने मे "इट्ठानिट्ठारम्मण पन पाटियेक्क विभत्त अत्थीति । कस्स वसेन विभत्त ति ? मज्झिमकसत्तस्स[2]" – के अनुसार मध्यम (औसत) पुद्गलो के अनुसार ही विभाजन करना चाहिये। जैसे – राजा, श्रेष्ठी-आदि उच्चकोटि के धनी पुद्गलो के के लिये सामान्य भोजन अच्छा होने पर भी अनिष्ट होता है और बहुत निम्न स्तर के पुद्गलो एव तिरश्चीन योनि मे उत्पन्न सत्त्वो के लिये कुछ खराब भोजन (जो कि अनिष्ट होता है) होने पर भी इष्ट होता है, अत आलम्बन के इष्टत्व, अनिष्टत्व-आदि का विभाजन मध्यम (औसत दर्जे के) पुद्गलो के आधार पर करना चाहिये। मध्यम पुद्गलो को सुन्दर रूप, शब्द-आदि आलम्बन इष्ट होते है। अतिदुर्लभ भगवान् बुद्ध के रूप, शब्द-आदि एव अतिलावण्ययुक्त स्त्री-पुरुषो के रूप, शब्द-आदि अति-इष्ट होते है, तथा मूत्र, पुरीष, पूय एव पूतिगन्ध कुणप-आदि आलम्बन अनिष्ट होते है। अत इसी प्रकार इष्ट-अनिष्ट आलम्बन का विभाजन करना चाहिये[3]।

**थेरवाद** – उपर्युक्त इष्ट-अनिष्ट के विभाजन का प्रकार अट्ठकथा मे आनेवाला आचार्यो का समानवाद है। 'तिपिटकचूलाभयत्थेर[4]' "इट्ठानिट्ठ नाम विपाकवसेनेव परिच्छिन्न, न जवनवसेन[5]" – इस प्रकार कहते है। अर्थात् इष्ट-अनिष्ट आलम्बन का

---

१ तु० – "आरम्मणवसेन पनेत्थ सोमनस्सभावो वेदितब्बो ।" – अट्ठ०, पृ० ६२ ।

२ विभ० अ०, पृ० ११ ।

३ "इच्छितब्ब ति इट्ठ । केन इच्छितब्ब ति ? लोकियमहाजनेन । तत्थ च अतिउक्कट्ठे अतिदुग्गते च जने अगहेत्वा मज्झिमकेन महाजनेन । एव हि सति इट्ठानिट्ठान सुट्ठु ववत्थान होतीति अट्ठकथाय वुत्त ।" – प० दी०, पृ० १४५ – १४६ ।

"इद हि न अतिइस्सरान महासम्मत-महासुदस्सन-धम्मासोकादीन वसेन विभत्त । तेस हि दिब्बक पि आरम्मण अमनाप उपट्ठाति । अतिदुग्गतानम्पि दुल्लभन्नपानान वसेन अविभत्त । तेस हि कणाजकभत्तसित्थानि पि पूति-मसरसो पि अतिमधुरो अमतसदिसो च होति । मज्झिमकान पन गणक-महामच्च-सेट्ठि-कुटुम्बिक-वणिजादीन कालेन इट्ठ, कालेन अनिट्ठ लभमानान वसेन विभत्त । एवरूपा हि इट्ठानिट्ठ परिच्छिन्दितु सक्कोन्तीति ।" – विभ० अ०, पृ० ११ ।

४ तिपिटकचूलनागत्थेर – सी०, ना० सस्करण ।

५ विभ०, अ०, पृ० ११ ।

परिच्छेद विपाकचित्त द्वारा ही किया जा सकता है। यदि इष्ट आलम्बन से समागम होता है तब जवन तो सञ्ज्ञा-विपर्यास के कारण सौमनस्य, उपेक्षा या दौर्मनस्य कुछ भी हो सकता है, किन्तु पञ्चविज्ञान-आदि विपाकचित्त एकान्त रूप से कुशलविपाक ही होते हैं। इसी प्रकार अनिष्ट आलम्बन से समागम होने पर नियत रूप से अकुशलविपाक ही होते हैं। अत विपाकचित्त द्वारा इष्ट-अनिष्ट का सही परिच्छेद होता है। वे विपाकचित्त कथमपि वञ्चना नही कर सकते। यथा – मिथ्यादृष्टि तैर्थिक पुद्गल बुद्ध, धर्म, सङ्घ अथवा महाचैत्य-आदि आलम्बनो को देखकर या सुनकर अपनी आँखे एव कान मूँद लेते हैं और उनमे द्वेषजवन उत्पन्न होता है, किन्तु अति-इष्ट बुद्ध-आदि का दर्शन, उनके पूर्व कुशलकर्मो के कारण होने से पञ्चविज्ञान-आदि चित्त तो कुशल-विपाक ही होते है। इस प्रकार दृष्टिविपर्यास से अति-इष्ट आलम्बन को अनिष्ट आलम्बन समझने से पुद्गल मे द्वेषजवन उत्पन्न हो सकते है, किन्तु विपाकचित्त सर्वदा निर्भ्रान्ति अनुसरण करते हैं[1]।

और भी, यद्यपि – जैसे ग्रामशूकर-आदि पुरीष के गन्ध की प्राप्ति से अत्यन्त प्रसन्न होते हैं तथापि पुरीष के सम्बन्ध से उनमे उत्पन्न चक्षुर्विज्ञान, श्रोत्र-विज्ञान-आदि चित्त अकुशलविपाक ही होते हैं। अतिप्रबल अकुशल कर्म के कारण अनिष्ट आलम्बन को इष्ट समझने से उसमे सौमनस्य-जवन होते है। गृहस्वामी द्वारा शूकर को बाँध कर सुन्दर शयनासन पर सुलाये जाने पर भी वह शूकर सञ्ज्ञाविपर्यास के कारण चिल्लाता है और उसमे दौर्मनस्यजवन उत्पन्न होते है, फिर भी अच्छे स्थान की प्राप्ति एव सुकोमल स्पर्श से उसमे कुशल-विपाक कायविज्ञान ही उत्पन्न होता है। अपने जातिस्वभाव के कारण अकुशल कर्म के फलस्वरूप दृष्टिविपर्यास से उसमे द्वेष, दौर्मनस्य जवन प्रवृत्त होते है और इसी से वह चिल्लाता है। इस प्रकार 'इष्ट या अनिष्ट आलम्बन के स्वरूप का निर्धारण विपाक से करना चाहिये, न कि जवन से' – इस थेरवाद का अट्ठकथाचार्य भी समर्थन करते हैं[2]।

---

१ "जवन पन सञ्ञाविपल्लासवसेन इट्ठस्मि येव रज्जति, इट्ठस्मि येव दुस्सति, अनिट्ठस्मि येव रज्जति, अनिट्ठस्मि, दुस्सतीति। विपाकवसेनेव पनेत एकन्ततो परिच्छिज्जति। न हि सक्का विपाकचित्त वञ्चेतु। सचे आरम्मण इट्ठ होति, कुसलविपाक उप्पज्जति। सचे अनिट्ठ, अकुसलविपाक उप्पज्जति। किञ्चापि हि मिच्छादिट्ठिका बुद्ध वा सङ्घ वा महाचेतियादीनि वा उळारानि आरम्मणानि दिस्वा अक्खीनि पिदहन्ति, दोमनस्स आपज्जन्ति, धम्मसद्द सुत्वा कण्णे थकेन्ति, चक्खुविञ्ञाण-सोतविञ्ञाणादीनि पन तेस कुसलविपाका-नेव होन्ति।" – विभ० अ०, पृ० ११।

तु० – "अस्सद्धान हि मिच्छादिट्ठीन च एकन्त इट्ठारम्मणभूत तथागतरूप पि दिस्वा सोमनस्स न उप्पज्जति।" – अट्ठ०, पृ० ६२।

२ "किञ्चापि गूथसूकरादयो गूथगन्ध घायित्वा 'खादितु लभिस्सामा' ति सोमनस्स-जाता होन्ति, गूथदस्सने पन नेस चक्खुविञ्ञाण, तस्स गन्धघायने घाण-विञ्ञाण, रससायने जिव्हाविञ्ञाण च अकुसलविपाकमेव होति। बन्धित्वा वरसयने सयापितसूकरो च किञ्चापि विरवति, सञ्ञाविपल्लासेन पनस्स जवनस्मि येव दोमनस्स उप्पज्जति, कायविञ्ञाण कुसलमेव। कस्मा? आरम्मणस्स इट्ठताय।" – विभ० अ०, पृ० ११।

द्वार के सम्बन्ध से भी इष्ट एव अनिष्ट आलम्बन के भेद को जानना चाहिये। जैसे – सुखसस्पर्श मृदु पुरीष कायद्वार मे इष्ट तथा चक्षुष्-आदि द्वारो मे अनिष्ट होता है। इसी प्रकार किसी व्यक्ति द्वारा किसी अन्य व्यक्ति पर मणि द्वारा प्रहार करने पर वह मणि देखनेवालो के चक्षुर्द्वार मे यद्यपि इष्ट होती है, तथापि आहत पुद्गल के कायद्वार मे अनिष्ट होती है[1]।

कुछ आलम्बनो का कालभेद से भी इष्ट या अनिष्ट रूप मे विभाजन किया जा सकता है। जैसे – शीत ऋतु मे एव भोजन पकाते समय अग्नि इष्ट होती है, वही ग्रीष्म ऋतु मे अनिष्ट होती है। इसी तरह पिपासा के समय एव ग्रीष्म ऋतु मे जल इष्ट होता है, तथा शीत ऋतु मे अनिष्ट होता है।

कुछ पुष्पो का रूप इष्ट होता है, किन्तु गन्ध अनिष्ट होता है। इस प्रकार इष्ट एव अनिष्ट आलम्बन का निर्धारण मध्यम (औसत) पुद्गल के आधार पर विपाकचित्तो द्वारा; द्वार द्वारा, काल द्वारा, एव रूप, गन्ध-आदि द्वारा करना चाहिये[2]।

**स्वभाव एवं परिकल्प द्वारा विभाजन** – इन इष्ट एव अनिष्ट आलम्बनो मे प्रत्येक आलम्बन स्वभाव एव परिकल्प द्वारा द्विधा विभक्त होता है। मध्यम पुद्गल मे विपाक, द्वार एव काल-आदि द्वारा इष्ट या अनिष्ट रूप मे विभक्त आलम्बन, 'स्वभावत इष्ट-आलम्बन' या 'स्वभावत अनिष्ट आलम्बन' भी कहे जाते है। तथा उच्च कोटि के या उत्तम रुचि के पुद्गल भी जब वात, पित्त-आदि धातुओ के विकार से रुग्ण हो जाते है, अथवा जो पुद्गल उन्मत्त होते है, उनमे स्वभावत इष्ट-आलम्बन भी इष्ट नही होते। रुचिविकार के कारण वे स्वादु आहार को भी अनिष्ट आलम्बन समझते है। इन (रुग्ण, उन्मत्त-आदि) पुद्गलो द्वारा अनिष्टतया निर्धारित आलम्बन 'परिकल्पतः अनिष्ट आलम्बन' कहे जाते है। काक, गृध्र-आदि पक्षी एव उन्मत्त-आदि पुद्गल पूतिगन्ध-आदि से युक्त 'स्वभावत अनिष्ट आलम्बनो' को भी इष्ट समझते है। इन ( काक, गृध्र-आदि पक्षी एव उन्मत्त पुद्गल आदि ) सत्त्वो द्वारा इष्ट रूप मे समझा गया वह आलम्बन भी 'परिकल्पित इष्ट आलम्बन' है। इस प्रकार आलम्बनो का इष्ट एव अनिष्ट भेद स्वभाव एव परिकल्प द्वारा भी निर्धारित होता है।

**विपाक नियत एवं जवन अनियत –**

विपाकचित्तो मे आलम्बन के अनुसार नियत रूप से जो सौमनस्य, उपेक्षा–आदि वेदनाओ का सम्प्रयोग होता है, इसे विपाकचित्तो की अव्यभिचारिता (नियत-

१ "अपि च द्वारवसेनापि इट्ठानिट्ठता वेदितब्बा। सुखसम्फस्स हि गूथकलल चक्खुद्वार-घाणद्वारेसु अनिट्ठ, कायद्वारे इट्ठ होति। चक्कवत्तिनो मणिरतनेन पोथियमानस्स सुवण्णसूले उत्तासितस्स च मणिरतनसुवण्णसूलानि चक्खुद्वारे इट्ठानि होन्ति, कायद्वारे अनिट्ठानि। कस्मा ? महादुक्खस्स उप्पादनतो।" – विभ० अ०, पृ० ११-१२।

२ द्र० – विभ० मू० टी०, पृ० ६-१०; विभ० अनु०, पृ० १५; प० दी०, पृ० १४६।

सम्बन्धित्व) तथा जवनचित्तो मे आलम्बन के अनुसार वेदनाओ का सम्प्रयोग जो अनियत-रूप से होता है, इसे जवनचित्तो की व्यभिचारिता (अनियतसम्बन्धित्व) कहते हैं। जैसे – स्वाभाविक इष्ट एव अति-इष्ट आलम्बन की प्राप्ति पूर्वकृत कुशल कर्मो द्वारा ही होने के कारण जब स्वभावत इष्ट आलम्बन से समागम होता है तब कुशलविपाक उपेक्षासहगत सन्तीरण ही तदालम्बन होकर, और जब स्वभावतः अति-इष्ट आलम्बन से समागम होता है तब कुशलविपाक सौमनस्यसन्तीरण तदालम्बन होकर प्रवृत्त होता है, तथा जब स्वभावत अनिष्ट आलम्बन से समागम होता है तब अकुशलविपाक उपेक्षासहगत सन्तीरण, तदालम्बन होकर प्रवृत्त होता है। इस प्रकार विपाकचित्तो मे आलम्बन के अनुसार वेदनाओ का सम्प्रयोग नियत होने से विपाक को अविपर्यस्त (अविपरीत) कहा जाता है[1]।

चित्तविपर्यास, सञ्ञाविपर्यास एव दृष्टिविपर्यास से अविमुक्त पृथग्जन तथा चित्त-विपर्यास एव सञ्ञाविपर्यास से अविमुक्त शैक्ष्य पुद्गलो की सन्तान मे होनेवाले कुशल-अकुशल जवन कदाचित् आलम्बन के अनुसार होते है, यथा – अति-इष्ट आलम्बन मे सौमनस्यजवन, इष्ट-मध्यस्थ आलम्बन मे उपेक्षाजवन तथा अनिष्ट आलम्बन मे द्वेष-जवन-आदि होते है। किन्तु कभी कभी उपर्युक्त विपर्यासो के कारण, या अनिष्ट आलम्बन के प्रति अनुरागयुक्त अकुशल कर्मो के विद्यमान होने के कारण बुद्ध-आदि अति-इष्ट आलम्बनो मे भी तैर्थिको मे द्वेषजवन होते है तथा मूत्र, पुरीष, पूय एव पूतिगन्ध कुणप-आदि अनिष्ट आलम्बनो मे काक, गृध्र, शूकर-आदि पशु, पक्षियो मे सौमनस्य-जवन होते है। उन बुद्ध-आदि अति-इष्ट आलम्बनो एव मूत्र, पुरीष-आदि अनिष्ट आलम्बनो मे भी कुछ चित्तविपर्यस्त उन्मत्त-आदि पुद्गलो मे उपेक्षाजवन होते है। इस प्रकार कुशल-अकुशल जवनो द्वारा आलम्बन-स्वभाव का सर्वथा अनुगमन न किया जाने के कारण उनमे वेदना का सम्प्रयोग अनियत होने से जवनो को व्यभिचारी कहा जाता है[2]।

**इष्ट-अनिष्ट-मिश्रित आलम्बन का ग्रहण—**

जब कोई वस्तु इष्ट एव अनिष्ट दोनो से मिश्रित होती है तब आलम्बन के उस प्रकार मिश्रित होने पर उसमे सन्निहित विभूत-आलम्बन का ही ग्रहण होता है। जैसे – मयूर अपने अकुशल कर्मों के कारण तिरश्चीन योनि मे अहेतुक प्रतिसन्धि द्वारा उत्पन्न होता है, अत उसके वर्ण, सस्थान-आदि वस्तुत अनिष्ट आलम्बन होते है, तथापि प्रवृत्तिकाल मे फल देनेवाले कुशलकर्मो के कारण उसमे सुन्दर वर्ण, सस्थान-आदि उत्पन्न होते है, अत. उन प्रवृत्तिकर्मज इष्ट रूपो द्वारा मूल अनिष्ट आलम्बन अभिभूत कर दिये जाते है। इस कारण इस प्रकार के इष्ट-अनिष्टमिश्रित आलम्बनो के देखे जाने पर देखनेवालो के चक्षुर्विज्ञान द्वारा विभूत (सुप्रकट) इष्ट आलम्बन का ही ग्रहण किया जाने से उनमे कुशलविपाक ही उत्पन्न होते है। इसी प्रकार मूलत (स्वभावत.) इष्ट मनुष्य के स्कन्ध (शरीर) मे अनिष्ट कुष्ठ-आदि रोगो के होने पर

---

१. तु० – अट्ठ०, पृ० २१८ – २३३।

२. द्र० – विभा०, पृ० ११४ – ११५, प० दी०, पृ० १४६ – १५०।

**३१. तत्थापि सोमनस्ससहगतक्रियाजवनावसाने सोमनस्ससहगतानेव तदारमणानि भवन्ति* ।**

**३२. उपेक्खासहगतक्रियाजवनावसाने च† उपेक्खासहगतानेव होन्ति† ।**

उन (तदालम्बनो) मे भी सौमनस्यसहगत क्रियाजवनो के अन्त मे सौमनस्यसहगत तदालम्बन ही होते है ।

उपेक्षासहगत क्रियाजवनो के अन्त मे उपेक्षासहगत तदालम्बन ही होते है ।

---

उनके विभूत अनिष्ट आलम्बन (कुष्ठ-आदि) का आलम्बन करके देखनेवाले की सन्तान मे अकुशलविपाक ही उत्पन्न होते है[1] ।

३१ – ३२ क्रियाजवन अर्हत् की सन्तान मे ही होने से आलम्बन के अनुसार नियमत जब अति-इष्ट आलम्बन से समागम होता है तब सौमनस्य जवन, एव जब इष्ट-मध्यस्थ आलम्बन से समागम होता है तब उपेक्षाजवन होते है, इसलिये सौमनस्य-क्रियाजवन के अनन्तर सौमनस्यतदालम्बन ( महाविपाक ४ एव सौमनस्यसन्तीरण १=) ५ मे से कोई एक प्रवृत्त होता है तथा उपेक्षाक्रियाजवन के अनन्तर उपेक्षा-तदालम्बन (महाविपाक ४ एव उपेक्षासन्तीरण २=) ६ मे से कोई एक ही प्रवृत्त होता है[2] ।

**विपाक भी नियत एवं जवन भी नियत –**

क्रियाजवन उपर्युक्त तीनो विपर्यासो से विमुक्त (रहित) अर्हत्पुद्गलो की सन्तान मे ही प्रवृत्त होने के कारण विपाक-धर्मो की ही भाति अर्थात् आलम्बन के अनुसार प्रवृत्त होते है, यथा – अति-इष्ट आलम्बन से समागम होने पर सौमनस्यक्रियाजवन होते है और उनके अवसित होने पर सौमनस्यतदालम्बन का पात होता है। तथा इष्ट-मध्यस्थ या अनिष्ट आलम्बन से समागम होने पर उपेक्षासहगत क्रियाजवन होते है । और उन उपेक्षासहगत क्रियाजवनो के अनन्तर उपेक्षातदालम्बन का पात होता है। इस प्रकार विपाक-धर्मो की ही भाति क्रियाजवनो का भी आलम्बन के अनुसार सौमनस्य एव उपेक्षा वेदनाओ से सम्प्रयोग नियत होने से विपाक भी नियत एव जवन भी नियत कहा गया है[3] ।

**परमत्थदीपनीवाद** – क्रियाजवनो के आलम्बनानुसार सौमनस्य एव उपेक्षा वेदना से सम्प्रयोग को न केवल प्रस्तुत ग्रन्थ मे, अपितु 'अट्ठसालिनी' मे भी सुस्पष्ट कहा गया

---

* सन्ति – रो० ।

†-† उपेक्खासहगतानि – स्या०; उपेक्खासहगतानि होन्ति – रो० ।

१. प० दी०, पृ० १४६ ।

२. अट्ठ०, पृ० २२४ ।

३. द्र० – विभा०, पृ० ११४ – ११६ ।

है[1]। इस सम्बन्ध मे 'परमत्थदीपनी' का मत है कि क्रियाजवनो का आलम्बन के अनुसार प्रवृत्त होना सामान्यकाल ( प्रकृतिकाल ) मे ही होता है। अर्हत् पुद्गल का अपने चित्त पर आधिपत्य होने से वह आलम्बन का अनुगमन न करके, अपितु अपनी इच्छा के अनुसार स्वचित्त को अभिसस्कृत करके जैसा चाहे वैसे (यथेच्छ) जवनो का उत्पाद कर सकता है। इसीलिये भगवान् बुद्ध शूकरशावक को देखकर मुस्कराते है। इसी प्रकार महामोग्गल्लान थेर गृध्रकूट पर्वत पर प्रेत को देख कर मुस्कराते है[2]। उपर्युक्त दोनो स्थलो पर शूकरशावक एव प्रेत अनिष्ट आलम्बन है तथा मुस्कराना क्रिया-सौमनस्यजवन है, फिर भी "इधानन्द! सो सचे आकङ्खति – 'पटिकूले अप्पटिकूलसञ्ञी विहरेय्य' ति, अप्पटिकूलसञ्ञी तत्थ विहरति[3]" अर्थात् अर्हत् पुद्गल प्रतिकूल आलम्बनो से समागम होने पर भी यदि चाहे तो अप्रतिकूलसज्ञी होकर विहार कर सकता है – इस सूत्रपिटक के अनुसार अर्हत् पुद्गलो के क्रियाजवन आलम्बन के अनुसार वेदनाओ से सम्प्रयुक्त न होकर अपनी इच्छा के अनुसार उत्पन्न हो सकते है। इसीलिये प्रस्तुत ग्रन्थ ( अभिधम्मत्थसङ्गहो ) के साथ-साथ अभिधम्मट्ठकथाओ[4] मे भी चित्त का विशेष अभिसस्कार न होने पर अर्थात् जवन सामान्यावस्था मे जब अपने आप प्रवृत्त होते है उस सामान्यकाल को लक्ष्य करके 'क्रियाजवनो मे आलम्बन के अनुसार सौमनस्य एव उपेक्षा वेदना का सम्प्रयोग होना चाहिये' – ऐसा कहा गया है। चित्त का अभिसस्कार करके आलम्बन का आवर्जन करने पर तो सूत्रान्त (सुत्तन्त) पालि के अनुसार अनिष्ट आलम्बन का आलम्बन करके सौमनस्य क्रियाजवन या अति-इष्ट आलम्बन का आलम्बन करके उपेक्षा क्रियाजवन भी प्रवृत्त हो सकते है[5]।

**'परमत्थसरूपभेदनी' का स्पष्टीकरण** – भगवान् बुद्ध, एव महामोग्गल्लान द्वारा शूकरशावक एव प्रेत को देखकर मुस्कराने मे देखते समय एक आलम्बन तथा मुस्कराते समय दूसरा – इस प्रकार आलम्बन-भेद होना चाहिये। अनिष्ट आलम्बन (शूकरशावक एव प्रेत) को देखते समय उनमे अनिष्ट आलम्बन के अनुसार उपेक्षाक्रियाजवन-वाली वीथियाँ होती है, उस समय मुस्कान नही होती। तदनन्तर उस प्रकार की आश्चर्यजनक विचित्र योनि मे उत्पाद के हेतुभूत अकुशल धर्मो के बुद्ध-आदि की सन्तान मे नही होने से अपनी गुणसम्पत्ति का आलम्बन करके जब सौमनस्य होता है तब गुणसम्पत्तिरूप अति-इष्ट आलम्बन के अनुसार सौमनस्यक्रियाजवनवाली मनोद्वारवीथि उत्पन्न होती है, किन्तु चूकि चित्तसन्तति अत्यन्त शीघ्र प्रवृत्त होती है, अत 'शूकर-

---

१ तु० – अट्ठ०, पृ० ११७।

२. स० नि , द्वि० भा०, (लक्खण सयुत्त) पृ० २११।

३ म० नि०, तृ० भा०, (उपरिपण्णासक), पृ० ४०८।

४. तु० – अट्ठ, पृ० २१७ – २२६।

५. प० दी०, पृ० १४७ – १४६।

शावक या प्रेत को देखते समय ही मुस्करा रहे हैं' – ऐसा प्रतीत होता है। 'इधानन्द ! . सो सचे आकङ्खति – पटिकूले अप्पटिकूलसञ्ञी विहरेय्य ति'...आदि सूत्रान्त पालि के अनुसार प्रतिकूल (कुत्सित) अनिष्ट आलम्बनभूत सत्त्व को अप्रतिकूल (अकुत्सित) अति-इष्ट आलम्बन के रूप मे परिकल्पित करके आवर्जन करने मे नाना प्रकार की वीथियाँ होती है। यथा – प्रतिकूल आलम्बन को देखते समय प्रारम्भ मे अनिष्ट आलम्बन के अनुसार उपेक्षा क्रियाजवनवीथियाँ होती हैं। इसके पश्चात् उस अनिष्ट आलम्बनभूत सत्त्व को 'मेत्ताकम्मट्ठान' (मैत्रीकर्मस्थान) द्वारा प्रिय, मनाप सत्त्व रूप मे परिकल्पित करके देखने पर वह सत्त्व इष्टाकार या अति-इष्टाकार रूप मे अवभासित होगा। इस समय यदि अति-इष्टाकार रूप मे अवभासित होता है तो सत्त्व के उस अति-इष्टाकार का आलम्बन करके सौमनस्य क्रियाजवन हो सकते हैं। एक ही आलम्बन मे आलम्बनकर्ता पुद्गल के चित्त की विचित्रता के अनुसार इष्ट, अति-इष्ट या अनिष्ट विविध आकार प्राप्त हो सकते हैं। अत्यन्त लावण्यमयी, सुन्दर अति-इष्ट युवती को भी 'असुभ कम्मट्ठान' (अशुभ कर्मस्थान) द्वारा आवर्जन करके देखने पर अशुभ आकार एव अनिष्ट आलम्बन का उत्पाद होता है। कुरूप अनिष्ट आलम्बन स्वपुत्र को भी मातृस्नेह से देखने पर शुभ आकार एव इष्ट आलम्बन का उत्पाद हो जाता है। इस प्रकार पृथग्जनो की सन्तान मे भी चित्त की विचित्रता के अनुसार अभिसस्कार (आकारपरिवर्तन) किया जा सकता है तो अपने चित्त पर आधिपत्य रखनेवाले अर्हत् के सम्बन्ध मे तो कहना ही क्या है! अर्हत् पुद्गल सभी आलम्बनो मे अपने चित्त का अभिसस्कार करके आवर्जन करने मे समर्थ होता है, अत अपनी इच्छा के अनुसार (यथेच्छ) परिवर्तन कर के इष्ट, अनिष्ट एव अति-इष्ट आलम्बन के अनुसार उपेक्षा एव सौमनस्य से सम्प्रयुक्त क्रियाजवनो का उत्पाद कर सकता है, जैसे – चतुर नाविक अनायास पतवार घुमाकर यथेष्ट स्थान पर जाने मे समर्थ होता है[1]।

**मूलटीकावाद** – 'सोमनस्ससहगतक्रियाजवनावसाने सोमनस्ससहगतानेव तदारमणानि' – आदि के अनुसार क्रियाजवनो के अनन्तर तदालम्बनपात के सम्बन्ध मे सभी अट्ठकथाओ के एकमत होने पर भी मूलटीकाचार्य को क्रियाजवन के अनन्तर तदालम्बनपात अभीष्ट नही है। उनके मतानुसार जिस प्रकार प्रतिस्रोतोगामी वेगवान् पोत के पीछे पीछे कुछ दूर तक स्रोतोगत जल अनुगमन करता है, उसी प्रकार तदालम्बन विपाकचित्त भी पोत के ही सदृश प्रकम्पित होनेवाले अस्थिरस्वभाव एव वेगवान् कुशल या अकुशल जवनों के पीछे ही अनुगमन कर सकते हैं। और जिस प्रकार अनुस्रोतोगामी निश्चल पर्णपुटक (दोना) के पीछे स्रोतोवाही जल अनुगमन नही करता, उसी प्रकार अत्यन्त उपशमस्वभाव क्रियाजवनो के अनन्तर तदालम्बन का अनुगमन नही हो सकता। 'पट्ठानपालि' मे भी कुशल एव अकुशल जवनो के अनन्तर ही तदालम्बन-

---

१ विस्तृत ज्ञान के लिये द्र० – परमत्थसरूपभेदनी ( बर्मी टीका ), तु० – प० दी०, पृ० १४७ – १४९।

पात कहा गया है, क्रियाजवनो के अनन्तर तदालम्बनपात का उल्लेख नही किया गया है[1]।

**अनुटीका, महाटीका एवं परमत्थसरूपभेदनी का वाद –**

'अनुटीका' के 'केचिवाद' एव 'महाटीका' मे कहा गया है कि 'क्रियाजवन कायविज्ञप्ति एव वाग्विज्ञप्ति का उत्पाद करने मे समर्थ होने के कारण अनुस्रोतोगामी निश्चल पर्णपुटक (दोने) के समान नही है, अपितु वह भी कम्पित स्वभाववाला कहा जा सकता है। 'पट्ठानपालि' मे उसका उपदेश न किया जाना (अवचन) भगवान् बुद्ध के अध्याशयविशेष से ही होना चाहिये।' 'परमत्थसरूपभेदनी' मे कहा गया है कि 'कुसलं वुट्ठानस्स, अकुसल वुट्ठानस्स' की भाँति 'अब्याकत वुट्ठानस्स' का उपदेश भी अनन्तर-प्रत्यय मे किया गया है। 'वुट्ठान' शब्द द्वारा कुशल, अकुशल एव क्रिया-जवनो से उत्थित तदालम्बन, भवङ्ग एव च्युति सबका ग्रहण होता है। इस प्रकार क्रियाजवनो के अनन्तर तदालम्बन को भी सम्मिलित करके उपदेश करनेवाले स्थल अनेक होने से 'क्रियाजवन के अनन्तर तदालम्बन का उपदेश नही किया गया है' – इस प्रकार के वाद का परित्याग करना चाहिये[2]।

---

१. "पट्ठाने पन 'कुसलाकुसले निरुद्धे विपाको तदारम्मणता उप्पज्जती' ति (पट्ठान, प्र० भा०, पृ० ३४०) विपाकधम्मधम्मानमेव अनन्तरा तदारम्मणं वुत्त। कुसलतिके च 'सेक्खा वा पुथुज्जना वा कुसल अनिच्चतो' ति (पट्ठान, प्र० भा०, पृ० १२३) आदिना कुसलाकुसलजवनमेव वत्वा तदनन्तर तदारम्मण वुत्तं, न अब्याकतानन्तर। न च कत्थचि किरियानन्तर तदारम्मणस्स वुत्तट्ठान दिस्सति। विज्जमाने च तस्मि अवचने कारण नत्थि, तस्मा उपपरिक्खितब्बो एसो थेरवादो। विप्फारिक हि जवन, नाव विय नदीसोतो, भवङ्ग अनुबन्धतीति युत्त, न पन छळङ्गुपेक्खवतो सन्तवुत्ति किरियजवन, पण्णपुट विय नदीसोतो ति।" – ध० स० मू० टी०, पृ० १३४।

२ "एत्थ केचि 'छळङ्गुपेक्खावतो पि किरियमयचित्तताय किरियजवनस्स विप्फारिककिरियभावो न सक्का निसेधेतु ति निदस्सनभावेन पण्णपुटमुपनीत असमान। किरियजवनानन्तर तदारम्मणाभावस्स पालिय अवचन पि अकारण लब्भमानस्स पि कत्थचि केनचि अधिप्पायेन अवचनतो। तथा हि धम्मसङ्गहे अकुसलनिद्देसे लब्भमानो पि अधिपति न वुत्तो, तस्मा किरियजवनानन्तर तदारम्मणाभावो वीमसितब्बो' ति वदन्ति। सति पि किरियमयत्ते सब्बत्थ तादिभावपत्तान खीणासवान जवनचित्त न इतरेस विय विप्फारिक सन्तसभावताय पन सन्निसिन्नरस सिया ति तस्स पण्णपुट दस्सित। धम्मसङ्गहे अकुसलनिद्देसे अधिपतिनो विय पट्ठाने किरियजवनानन्तर तदारम्मणस्स लब्भमानस्स अवचने न किञ्चि कारण दिस्सति। तथा हि वुत्त तत्थ अट्ठकथाय – 'हेट्ठा दस्सितनयत्ता' ति। न चेत्थ दस्सितनयत्ता ति सक्का वत्तु, विपाकधम्मधम्मेहि

**३३. दोमनस्ससहगतजवनावसाने च* पन तदारमणानि चेव भवङ्गानि च उपेक्खासहगतानेव भवन्ति। तस्मा यदि सोमनस्सपटिसन्धिकस्स दोमनस्स-सहगतजवनावसाने तदारमणसम्भवो नत्थि, तदा यं किञ्चि परिचितपुब्बं परित्ता-रमणमारब्भ उपेक्खासहगतसन्तीरणं उप्पज्जति। तमनन्तरित्वा भवङ्गपातो व होतीति† वदन्ति आचरिया।**

दौर्मनस्यसहगत जवनो के अन्त मे भी तदालम्बन एव भवङ्ग उपेक्षासहगत ही होते है। अत सौमनस्य द्वारा प्रतिसन्धि लेनेवाले पुद्गल के दौर्मनस्यसहगत जवनो के अन्त मे यदि तदालम्बन का उत्पाद सम्भव नही है तो जिस किसी एक पूर्वपरिचित कामालम्बन का आलम्बन करके उपेक्षासहगत सन्तीरण उत्पन्न होता है। इस उपेक्षासहगत सन्तीरण चित्त के समनन्तर भवङ्गपात ही होता है – ऐसा आचार्य कहते है।

---

**३३. दोमनस्ससहगत भवन्ति** – दौर्मनस्य वेदना विप्रतिसार (खेद) पूर्वक आलम्बन का अनुभव करती है तथा सौमनस्य वेदना प्रीतिपूर्वक आलम्बन का अनुभव करती है। इस प्रकार ये दौर्मनस्य एव सौमनस्य दोनो वेदनाये परस्पर विपरीतस्वभाव

---

कुसलाकुसलेहि अतसभावान नयदस्सनस्स अयुज्जमानकत्ता। अपि च, तत्थ वीमसाय केसुचि सब्बेस च अधिपतीन अभावतो एकरस देसन दस्सेतु 'उद्धटो' ति च सक्का वत्तु। इध पन न तादिस अवचने कारण लब्भतीति 'अवचने कारण नत्थी' ति वुत्त।" – ध० स० अनु०, पृ० १४१।

"एत्थ च केचि 'पट्ठाने – कुसलाकुसले निरुद्धे विपाको तदारम्मणता उप्पज्जती-ति – विपाकधम्मधम्मान एव अनन्तर तदारम्मण वुत्त' ति किरियाजवनानन्तर न इच्छन्ति। विप्फारवन्त हि जवन, नाव विय नदीसोतो, भवङ्ग अनुबन्धति, न पन छळङ्गुपेक्खवतो सन्तवुत्तिकिरियजवन, पण्णपुट विय नदीसोतो ति। तयिद लब्भमानस्सापि केनचि अधिप्पायेन कत्थचि अवचन दिस्सति, यथा त धम्मसङ्गहे अकुसलनिद्देसे लब्भमानो पि अधिपति न वुत्तो। यञ्च पण्णपुट निदस्सित, तम्पि निदस्सितब्बेन न समान। नावा पण्णपुटान हि नदीसोतस्स आवट्टन गति च विसदिसीति नावाय नदीसोतस्स अनुबन्धन, पण्णपुटस्स अननुबन्धनञ्च युज्जति। इध पन किरियजवनेतरजवनान भवङ्ग-सोतस्स आवट्टन, गति च सदिसीति एतस्स अननुबन्धन, इतरस्स अननुबन्धनञ्च न युज्जति। तस्मा विचारेतब्ब।" – विसु० महा०, द्वि० भा०, पृ० १३४। परमत्थसरूपभेदनी। तु० – प० दी०, पृ० १४९ – १५०।

* स्या०, रो०, ना० मे नही।

†. ०ति पि – सी०।

होने से पूर्वापरभाव से प्रवृत्त नही हो सकती। उपेक्षावेदना मध्यस्थरूप से आलम्बन का अनुभव करती है, अत दौर्मनस्य एव सौमनस्य दोनो वेदनाओ के अनुकूल हो सकती है। इसलिये दौर्मनस्यसहगत जवन के अनन्तर यदि तदालम्बन या भवङ्ग होता है तो वह उपेक्षासहगत ही होता है।

**तस्मा नत्थि** – यह परिकल्पित वाक्य है। 'सौमनस्यसहगत महाविपाक चित्त द्वारा प्रतिसन्धि लेनेवाले पुद्गल की सन्तान मे किसी कारणवश यदि तदालम्बन नही होता तो' – इस प्रकार कल्पना करके प्रयुक्त वाक्य है।

**तदा यं किञ्चि उप्पज्जति** – उपर्युक्त कथन के अनुसार यदि तदालम्बन की उत्पत्ति नही होती है तो स्वभावत द्वेषजवन के अनन्तर भवङ्गपात ही होगा। यदि भवङ्गपात होता है तो नियमत एक भव मे प्रतिसन्धि, भवङ्ग एव च्युति चित्त समान होने के कारण, यहाँ सौमनस्य द्वारा प्रतिसन्धि लिया हुआ पुद्गल होने से सौमनस्य-भवङ्ग का पात ही होना चाहिये। ऐसी स्थिति मे उस सौमनस्य भवङ्ग का पात द्वेषजवन के अनन्तर कैसे अनुरूप होगा ? – यह एक कठिनाई है। इस प्रकार की कठिनाई के समाधानार्थ द्वेषजवन एव सौमनस्यभवङ्ग के बीच दोनो का समन्वय या आनुकूल्य साधने के लिये उपेक्षासहगत सन्तीरणचित्त की उत्पत्ति होती है। वह उपेक्षासहगत सन्तीरणचित्त आगन्तुकभवङ्ग कृत्य करते हुये प्रवृत्त (उत्पन्न) होता हैं। यह प्रतिसन्धि के सदृश आवसिक (मूल) भवङ्ग न होकर आगन्तुक भवङ्ग होता है। यह आगन्तुक भवङ्ग द्वेषजवनवाली वीथि के आलम्बन का आलम्बन नही कर सकता, अत अपने पूर्वपरिचित किसी एक कामालम्बन का आलम्बन करके उत्पन्न होता है, जैसे – यदि वह (आगन्तुक भवङ्ग) रूपालम्बन के प्रति परिचित होता है तो रूपालम्बन का आलम्बन करेगा – इत्यादि। वह आलम्बन भी यदि, अनिष्ट आलम्बन होगा तो अकुशलविपाक सन्तीरण होगा और यदि वह आलम्बन इष्ट-मध्यस्थ या अति-इष्ट आलम्बन होगा तो कुशलविपाक सन्तीरण होगा[१]।

**तमनन्तरित्वा भवङ्गपातो व होति** – उस उपेक्षासहगत सन्तीरण के अनन्तर स्वभावत विना बाधा के सौमनस्यभवङ्ग हो सकता है[२]।

**वदन्ति आचरिया** – ग्रन्थकार जब किसी विषय-विशेषसम्बन्धी निर्णय देने मे कोई युक्ति या प्रमाण प्रस्तुत कर पाने मे अपने को असमर्थ पाते है तो 'वदन्ति' या 'वदन्ति आचरिया' आदि शब्दो का प्रयोग करते है। इस प्रकार का वाद 'अट्ठसालिनी' अट्ठकथा मे भी उपलब्ध होता है[३]।

---

१ तु० – अट्ठ०, पृ० २१८ – २१९।

२ " 'तमनन्तरित्वा' ति अत्तनो अनन्तर अव्यवहित- कत्वा।" – विभा०, पृ० ११७।
" 'तमनन्तरित्वा' ति त आगन्तुकभवङ्ग अत्तनो अनन्तरपच्चय कत्वा।" – प० दी०, पृ० १५३।

३ "अथस्स यदा सोमनस्सपटिसन्धिकस्स पवत्ते झान निब्बत्तेत्वा पमादेन परि-हीनज्झानस्स 'पणीतधम्मो मे नट्ठो' ति पच्चवेक्खतो विप्पटिसारिवसेन

## तदालम्बनपात नहीं होनेवाले वार

१. सौमनस्य से प्रतिसन्धि लेनेवाले मिथ्यादृष्टि पुद्गल की सन्तान मे बुद्ध-आदि अति-इष्ट, अतिमहद् (अतिमहन्त) आलम्बन या विभूत-आलम्बन का आलम्बन करके यदि द्वेषजवन होते है, अथवा – अति-इष्ट देवकन्या-आदि अतिमहत्-आलम्बन या विभूतआलम्बन का आलम्बन करके स्तब्धता (थम्भितत्त[1]) हो जाने से द्वेषजवन होते है तो उनके अनन्तर तदालम्बन का पात नही हो सकता, क्योकि यदि तदालम्बन होगा तो अति-इष्ट आलम्बन होने से सौमनस्य तदालम्बन ही होगा और वह (सौमनस्य तदालम्बन) द्वेषजवन के अनन्तर नही हो सकता। उपेक्षातदालम्बन होने के लिये भी यहाँ अवकाश नही है, क्योकि 'अति-इट्ठे पन सोमनस्ससहगतानेव[2],' के अनुसार अति-इष्ट आलम्बन उपेक्षातदालम्बन के अनुकूल नही पडता। अत. इस वार मे तदालम्बन का पात कथमपि नही होता।

२. सौमनस्य से प्रतिसन्धि लेनेवाले पुद्गल की सन्तान मे यदि महद्-आलम्बन (महन्तालम्बन) या अविभूत-आलम्बन (यहाँ आलम्बन मे अति-इष्ट-आदि विशेषण नही दिये जा सकते, अत सभी महद् या अविभूत कामालम्बन) का आलम्बन करके द्वेषजवन होते है तो उन द्वेषजवनो के अनन्तर भी तदालम्बन नही होता। क्योकि 'विभूतेतिमहन्ते च तदारमणमीरित[3]' के अनुसार विभूत या अतिमहद् आलम्बन के अनन्तर ही तदालम्बनपात सम्भव है।

३. सौमनस्य से प्रतिसन्धि लेकर ध्यानप्राप्त पुद्गल के उस ध्यान से पतित होने पर उस गिरे हुए (पतित) महग्गतध्यान का आलम्बन करके 'मेरा प्रणीत धर्म नष्ट हो गया' – इस प्रकार विप्रतिसारवश जब उस पुद्गल मे द्वेषजवन होते है तो उन द्वेषजवनो के अनन्तर भी तदालम्बन का पात नही हो सकता, क्योकि 'कामे जवनसत्तालम्बनान नियमे सति[4]' के अनुसार कामालम्बन होने पर ही तदालम्बन का पात सम्भव है। और यहाँ गिरा हुआ ध्यान महग्गत आलम्बन है, अतः इस वार मे भी तदालम्बनपात नही होता।

---

दोमनस्स उप्पज्जति, तदा किं उप्पज्जति ? 'सोमनस्सानन्तर हि दोमनस्स, दोमनस्सानन्तर च सोमनस्स' पट्ठाने पटिसिद्ध। महग्गतधम्मे आरब्भ जविते जवने तदारम्मण पि तत्थेव पटिसिद्ध ति ? कुसलविपाका वा अकुसलविपाका उपेक्खासहगताहेतुकमनोविञ्ञाणधातु उप्पज्जति।" – अट्ठ०, पृ० २२४।
"वदन्ति आचरिया, पालिय पन महाअट्ठकथायं च एत विधानं नत्थीति अधिप्पायो।" – प० दी०, पृ० १५३।

१. "निच्छयवसेन आरम्मणे पवत्तितु असमत्थताय 'थम्भितत्तं।" – अट्ठ०, पृ० २१०।
२. द्र० – अभि० स० ४ : ३० पृ० ३५५।
३. द्र० – अभि० स० ४ . ३५ पृ० ३७३।
४. द्र० – अभि० स० ४ : ३५ पृ० ३७३।

**५१ लोकुत्तरजवनानि च* यथासकं† अरियानमेव समुप्पज्जन्तीति‡ ।**

लोकोत्तरजवन अपने अपने चित्त के अनुसार आर्यपुद्गलो की सन्तान मे ही समुत्पन्न होते है – इस प्रकार का यह पुद्गलभेद है ।

---

**५१.** स्रोतापत्तिमार्गजवन स्वसम्बद्ध स्रोतापत्तिमार्गस्थ पुद्गल की ही सन्तान मे होते है। तथा स्रोतापत्तिफलजवन स्रोतापत्तिफलस्थ पुद्गल की सन्तान मे ही होते है। इस प्रकार ८ लोकोत्तरचित्त यथायोग्य स्वसम्बद्ध ८ आर्यपुद्गलो की सन्तान मे ही उत्पन्न होते है – ऐसा समझना चाहिये।

**प्रश्न** – मार्गजवन क्यो अपने से सम्बद्ध मार्गस्थ पुद्गल की सन्तान मे ही उत्पन्न होते है ?

**उत्तर** – मार्ग-धर्म केवल एक चित्तक्षणमात्र ही प्रवृत्त होते है। अत अपने से सम्बद्ध मार्गस्थ पुद्गलो की सन्तान मे ही होते हैं। यदि मार्गजवन २ या ३ चित्तक्षण होते तो फलस्थ पुद्गलो की सन्तान मे भी और ऊपर के मार्गस्थ पुद्गलो की सन्तान मे भी उत्पन्न होते, किन्तु चूकि मार्गचित्त स्वभावत अपने एकचित्तक्षणमात्र उत्पाद से ही अपने करणीय कृत्य परिपूर्ण कर देते है अत, वे उस प्रकार के अर्थात् दूसरो की सन्तान मे उत्पन्न होनेवाले स्वभाव के नही होते, अपितु अपने से सम्बद्ध मार्गस्थ पुद्गलो की सन्तान मे ही उत्पन्न होते है।

**प्रश्न** – नीचे नीचे के फलस्थ पुद्गलो की सन्तान मे ऊपर ऊपर के फलजवन क्यो उत्पन्न नही होते ?

**उत्तर** – चूकि नीचे नीचे के पुद्गलो को ऊपर ऊपर के फल प्राप्त नही हुये है अत, नीचे नीचे के फलस्थ पुद्गलो की सन्तान मे ऊपर ऊपर के फलजवन उत्पन्न नही होते।

**प्रश्न** – ऊपर ऊपर के फलस्थ पुद्गलो की सन्तान मे पहले नीचे नीचे के फलजवन प्राप्त हो चुके है तो फिर उन पुद्गलो मे इन चित्तो की पुन उत्पत्ति क्यो नही होती ?

**उत्तर** – ऊपर ऊपर के मार्ग एव फल जब प्राप्त होते है, तभी (साथ ही साथ) नीचे नीचे के फलचित्तो का निरोध हो जाने से पूर्वप्राप्त नीचे नीचे के फलजवन ऊपर ऊपर के फलस्थ पुद्गलो की सन्तान मे पुन उत्पन्न नही होते।

**स्पष्टीकरण** – पृथग्जन के भव मे विद्यमान अप्रहीण कर्म एव क्लेश धर्मो का स्रोतापत्तिमार्ग द्वारा जब प्रहाण किया जाता है तभी (साथ ही साथ) पुद्गल अपने पृथग्जनत्व का अतिक्रमण करके 'स्रोतापन्न' नामक आर्य पुद्गल हो जाता है। ठीक

---

*. स्या० मे नही।

† यथारह – रो०, ना०, म० (ख)।

‡ समुप्पज्जन्ति – स्या०।

५२ असेक्खान चतुचत्तालीस सेक्खानमुद्दिसे ।
छप्पञ्ञासावसेसान चतुपञ्ञाससम्भवा ॥
अयमेत्थ पुग्गलभेदो ।

अर्हत्-पुद्गलो की सन्तान मे यथासम्भव ४४ वीथिचित्तो का निर्देश करना चाहिये । शैक्ष्य पुद्गलो की सन्तान मे यथासम्भव ५६ वीथिचित्तो का निर्देश करना चाहिये । अवशिष्ट अर्थात् पृथग्जनो की सन्तान मे यथा-सम्भव ५४ वीथिचित्तो का निर्देश करना चाहिये ।

इस वीथिसङ्ग्रह मे यह पुद्गलभेद है ।

---

इसी प्रकार स्रोतापन्न की स्थिति मे अप्रहीण कर्म एव क्लेश धर्मो का सकृदागामिमार्ग द्वारा जब तनूकरण किया जाता है तब पुद्गल स्रोतापन्नत्व का अतिक्रमण करके 'सकृदागामी पुद्गल' के रूप मे हो जाता है । तथा जब पुद्गल सकृदागामी होता है तभी उसके स्रोतापत्तिफलचित्त का भी स्वय (अपने आप) निरोध हो जाता है । इसी प्रकार अनागामिफलस्थ एव अर्हत्फलस्थ पुद्गलो की सन्तान मे होनेवाले नीचे नीचे के फलचित्तो के निरोध को भी जानना चाहिये । यही कारण है कि नीचे नीचे के फलचित्त ऊपर ऊपर के फलस्थ पुद्गलो की सन्तान मे पुन उत्पन्न नही होते[1] ।

५२. अर्हत्-पुद्गलो की सन्तान मे होनेवाले ४४ चित्तो का वर्णन पहले किया जा चुका है । 'सम्भवा' शब्द द्वारा ये ४४ चित्त सभी अर्हत्-पुद्गलो की सन्तान मे नही होते, अपितु यथासम्भव ही होते है, अर्थात् ९ महग्गत ध्यानो को प्राप्त अर्हत्-पुद्गल की सन्तान मे ही ये ४४ चित्त होते है । जो ९ महग्गत ध्यानो को प्राप्त नही होते, ऐसे अर्हत्-पुद्गलो की सन्तान मे ४४ चित्त न होकर अवशिष्ट ३५ वीथिचित्त ही उत्पन्न होते है । (१ महग्गत ध्यान प्राप्त होगा तो १ जोडकर ३६, २ महग्गतध्यान प्राप्त होगे तो ३७ – इसी प्रकार आगे भी जानना चाहिये ।) शैक्ष्य पुद्गलो की सन्तान मे ५६ चित्त होते है, यथा – स्रोतापत्तिफलस्थ पुद्गलो के लिये कथित ५० चित्तो मे मार्गचित्त ४, सकृदागामि-फलचित्त १, अनागामिफलचित्त १=६ चित्तो को जोडकर कुल ५६ चित्त होते है – ऐसा कहा गया है ।

---

१ "'लोकुत्तरजवनानि समुप्पज्जन्ती' ति – चतुण्ण मग्गान एकचित्तक्खणिक-भावेन पुग्गलन्तरेसु असम्भवतो, हेट्ठिम-हेट्ठिमानञ्च उपरि उपरि समापत्तिया अनधिगतत्ता, उपरि उपरि पुग्गलानञ्च असमुग्घाटितकम्मकिलेसनिरोधनेन 'पुथुज्जनेहि विय सोतापन्नान' सोतापन्नादीहि पुग्गलन्तरभावुपगमनेन (हेट्ठिम-हेट्ठिमसमापत्तिया) पटिपस्सद्धत्ता च अट्ठ पि लोकुत्तरजवनानि यथासक मग्गफलट्ठान अरियानमेव समुप्पज्जन्ति ।" – विभा०, पृ० १२० । द्र० – प० दी०, पृ० १५९ – १६० ।

## भूमिविभागो

**५३ कामावचरभूमिय पनेतानि सब्बानि पि वीथिचित्तानि यथारहं उपलब्भन्ति ।**

**५४ रूपावचरभूमियं पटिघजवन-तदारमणवज्जितानि ।**

कामावचरभूमि में ये सभी वीथिचित्त यथायोग्य उपलब्ध होते है ।

रूपावचरभूमि में द्वेषजवन एव तदालम्बन वर्जित उपर्युक्त सभी वीथिचित्त उपलब्ध होते है ।

---

'सम्भवा' शब्द द्वारा स्रोतापत्तिमार्गस्थ पुद्गल की सन्तान मे केवल एक स्रोतापत्तिमार्गचित्त ही होता है, तथा स्रोतापत्तिफलस्थ पुद्गल की सन्ताम मे होनेवाले चित्त यद्यपि ५० होते है तथापि ध्यान को प्राप्त नही होनेवाला स्रोतापत्तिफलस्थ पुद्गल होता है तो उसकी सन्तान मे ९ महग्गतकुशल नही होते । इस प्रकार के पुद्गल मे केवल ४१ चित्त ही होते है । इसी तरह सकृदागामी, अनागामी पुद्गलो के सम्बन्ध मे भी समझना चाहिये ।

'अवसेसान चतुपञ्ञास' मे 'अवसेस' शब्द द्वारा शैक्ष्य एव अशैक्ष्य[1] पुद्गलो से अवशिष्ट ४ पृथग्जनो का ग्रहण होता है। इन ४ पृथग्जन पुद्गलो की सन्तान मे ५४ चित्त उपलब्ध होते है। 'सम्भवा' शब्द द्वारा उनमे से दुर्गति-अहेतुक पुद्गल की सन्तान मे ३७, सुगति-अहेतुक एव द्विहेतुक पुद्गल की सन्तान मे ४१, ध्यानलाभी त्रिहेतुक पुद्गल की सन्तान मे ५४ तथा ध्यान को अप्राप्त त्रिहेतुक पुद्गल की सन्तान मे ४५ चित्त होते हैं।

यहाँ कामभूमि मे स्थित पुद्गलो मे प्राप्त होनेवाले चित्तो को ही कहा गया है। रूप एवं अरूपभूमियो मे स्थित पुद्गलो मे प्राप्त होनेवाले चित्तो का वर्णन आगे 'भूमिविभाग' नामक प्रकरण मे किया जायेगा।

पुद्गलभेद समाप्त ।

### भूमिविभाग

५३-५६ भूमियो द्वारा वीथिचित्तो का विभाजन करनेवाला यह 'भूमि-विभाग' नामक प्रकरण है।

---

१ "उपरि सिक्खितब्बाभावतो न सेक्खा ति असेक्खा। वुड्डिप्पत्ता वा सेक्खा ति पि असेक्खा। अरहत्तफलधम्मान एत अधिवचन।" – अट्ठ०, पृ० ३८।

**५५ अरूपावचरभूमियं पठममग्ग-रूपावचर-हसन-हेट्ठिमारुप्पवज्जितानि* च लब्भन्ति ।**

**५६ सब्बत्थापि च तंतंपसादरहितानं तंतंद्वारिकवीथिचित्तानि न लब्भन्तेव† ।**

अरूपावचरभूमि में स्रोतापत्तिमार्ग, रूपावचरचित्त, हसितोत्पाद एवं नीचे नीचे के अरूपावचरचित्त वर्जित उपर्युक्त सभी वीथिचित्त उपलब्ध होते है ।

सभी भूमियो में उन उन प्रसादो से रहित पुद्गलों की सन्तान में उन उन द्वारों मे होनेवाले वीथिचित्त उपलब्ध नही ही होते ।

---

**कामभूमि** – ११ कामभूमियो[1] मे सभी ८० वीथिचित्त पाये जाते है, (केवल प्रतिसन्धि, भवङ्ग, एव च्युति कृत्य करनेवाले ९ महग्गत विपाकचित्त वीथिचित्तो मे सङ्गृहीत नही होते । ये वीथिमुक्त चित्त है । यद्यपि दो उपेक्षासन्तीरण एवं महाविपाक चित्त भी प्रतिसन्धि, भवङ्ग एव च्युति कृत्य करते है, तथापि जब वे सन्तीरण एव तदालम्बन-आदि कृत्य करते है तब उनकी गणना वीथिचित्तो मे भी होती है ।) क्योकि चक्षुर्विज्ञान-आदि वीथिचित्तो के उत्पाद के लिये अपेक्षित चक्षुर्द्वार-आदि ६ द्वार तथा मार्गचित्त एव फलचित्त-आदि के उत्पाद के लिये अपेक्षित १२ प्रकार के पुद्गल – ये सभी कामभूमि मे उपलब्ध होते है । 'सभी ८० वीथिचित्त कामभूमि मे होते है' – यह सभी ११ कामभूमियो मे होनेवाले वीथिचित्तो का सङग्रहरूप से कथन है। अपायभूमियो मे ये सभी ८० चित्त उपलब्ध नही होते । दुर्गति-अहेतुक पुद्गल मे भी सब नही होते । मनुष्यभूमि एव देवभूमियो मे भी पुद्गलो के अनुसार ही होते है । इसीलिये 'यथारह' शब्द का प्रयोग किया गया है ।

**रूपावचरभूमि** – द्वेष, जो ध्यानधर्मो का निवारण करनेवाला धर्म है, ध्यानो की विपाकभूत रूपावचरभूमि मे नही हो सकता । तदालम्बन भी "कामे जवनसत्ता-लम्बनान नियमे सति[2]" के अनुसार रूपावचरभूमि मे नही हो सकता । इस प्रकार ८०

---

* ०हेट्ठिमारूपवज्जितानि – स्या० ।

† लब्भन्ति – स्या० ।

१. "कतमे धम्मा कामावचरा ? हेट्ठतो अवीचिनिरय परियन्त कत्वा उपरितो परनिम्मितवसवत्तिदेवे अन्तो करित्वा ति आदिना नयेन वुत्तेसु कामावचर-धम्मेसु परियापन्नान । यस्मि पन पदेसे दुविधो पेसो कामो पवत्तिवसेन अवचरति, सो चतुन्न अपायान, मनुस्सान, छन्न च देवलोकान वसेन एकादस-विधो पदेसो । " – अट्ठ०, पृ० ५१-५२ एव ३०७ ।

२. द्र० – अभि० स० ४ · ३५, पृ० ३७३ ।

वीथिचित्तो मे से द्वेषमूल २ एव तदालम्बन कृत्य करनेवाले महाविपाक ८=१० चित्त रूपावचरभूमि मे नही हो सकते। (तीन सन्तीरणचित्त भी यद्यपि तदालम्बन कृत्य करते है तथापि जब वे सन्तीरण कृत्य करते है तब रूपावचर वीथिचित्तो मे सङ्गृहीत होते है। अत उनका वर्जन नही किया गया है।)

**अरूपावचरभूमि** – स्रोतापत्तिमार्ग, रूपावचरचित्त, हसितोत्पाद एव नीचे नीचे के अरूपावचरचित्त अरूपभूमि मे नही होते। स्रोतापत्तिमार्ग, रूपावचरचित्त एव हसितोत्पाद के इस भूमि मे न होने के कारण (हेतु) तृतीय परिच्छेद के 'वस्तुसङ्ग्रह' प्रकरण मे कहे जा चुके है[1]। ऊपर ऊपर की अरूपभूमियो को प्राप्त कर चुकनेवाले अरूपी ब्रह्मा नीचे नीचे के ध्यानो को पुन आरब्ध नही करते, अत ऊपर ऊपर की अरूपभूमियो मे नीचे नीचे की भूमियो मे होनेवाले चित्त उपलब्ध नही होते।

**तंतपसादरहितान** – सभी भूमियो मे जिन जिन पुद्गलो मे जो जो प्रसाद (द्वार) नही होते, उन उन प्रसादो से सम्बद्ध वे वे चित्त उनकी सन्तान मे नही होते। जैसे – चक्षु प्रसाद से हीन (अन्ध) पुद्गल के कामभूमि मे होने पर भी उसकी सन्तान मे चक्षुर्द्वारिकवीथि नही हो सकती, उसी प्रकार अन्य प्रसादो के सम्बन्ध मे भी जानना चाहिये।

"रूपलोके पन घानादित्तय नत्थि[2]" के अनुसार रूपभूमि मे घ्राण, जिह्वा एव काय – ये तीन प्रसाद नही होते, अत उन तीनो प्रसादो से सम्बद्ध घ्राणविज्ञान २, जिह्वाविज्ञान २ एव कायविज्ञान २=६ विज्ञान रूपभूमि मे नही होते। अरूपभूमि में पाँचो प्रसाद न होने के कारण पञ्चद्वार मे होनेवाले पञ्चद्वारावर्जन १, द्विपञ्चविज्ञान १०, सम्पटिच्छन २ एव सन्तीरण ३ = १६ चित्त अरूपभूमि मे नही होते।

कुछ आचार्य कहते है कि ब्रह्मभूमि मे अनिष्ट आलम्बन न होने के कारण उन अनिष्ट आलम्बनो का आलम्बन करके होनेवाले अकुशलविपाक चक्षुर्विज्ञान, श्रोत्रविज्ञान, सम्पटिच्छन एव सन्तीरण भी रूपभूमि मे नही हो सकते। रूपभूमि से इस कामभूमि मे आते समय अनिष्ट आलम्बनो से समागम होने पर अकुशलविपाक चक्षुर्विज्ञान-आदि हो सकते है, किन्तु वे अकुशलविपाक चक्षुर्विज्ञान-आदि कामभूमि मे ही होगे, रूपभूमि मे नही। इस प्रकार वे विचित्र रूप से विकल्प करते है। उन आचार्यो का इस प्रकार का यह विकल्प युक्तिसङ्गत प्रतीत नही होता, क्योकि इस भूमिविभाग मे यद्यपि भूमि के द्वारा चित्तो का विभाजन दिखाया गया है, तथापि उन उन भूमियो मे होनेवाले पुद्गलो की अपेक्षा करके ही विभाजन होता है। केवल भूमिमात्र से चित्तो की प्राप्ति नही हो सकती। इसलिये रूपी ब्रह्माओ के, इस कामभूमि मे आते समय अनिष्ट आलम्बनो से समागम होने पर उन समागत अनिष्ट आलम्बनो का आलम्बन कर के उत्पन्न होनेवाले अकुशल, कामभूमि के विपाक नही कहे जा सकते। वे रूपभूमि मे रहनेवाले रूपी पुद्गलो की सन्तान मे होनेवाले रूपविपाक ही है। अपिच – वे ब्रह्मा रूपभूमि मे रहने पर भी

---

१. द्र० – अभि० स० ३ ७० की व्याख्या, पृ० २७८-२७९।

२. द्र० – अभि० स० ३ ६६, पृ० २७४।

**५७ असञ्ञसत्तानं* पन सब्बथापि चित्तप्पवत्ति नत्थेवा ति ।**

असंज्ञी सत्त्वो की सन्तान मे सभी प्रकार से चित्तों की उत्पत्ति नही ही है ।

---

कामभूमि के आलम्बनो का ग्रहण करने मे समर्थ होते है। वे जब अनिष्ट आलम्बनो का ग्रहण करते है तब उनके रूपभूमि मे रहने पर भी अकुशलविपाक उत्पन्न होगे ही। अत इन आचार्यों का उपर्युक्त मत समीचीन प्रतीत नही होता[1]।

५७. जिनमे सज्ञा नही होती, वे पुद्गल 'असज्ञी सत्त्व' कहे जाते है। केवल सज्ञा ही नही, अपितु उन मे सभी चित्त-चैतसिक धर्म नही होते।

---

* असञ्ञीसत्तान – स्या० ।

१ "एत्थ च ब्रह्मलोके वा उपरि छकामावचरदेवलोकेसु वा अनिट्ठारम्मणानि नाम नत्थि, तस्मा रूपावचरभूमिय चतुण्ण अकुसलविपाकान लब्भमानतावचन तत्थ ठत्वा वा इध आगन्त्वा वा इध अनिट्ठेहि रूपसद्देहि समागच्छन्तान वसेन दट्ठब्ब। केचि पन इध आगतान येव ब्रह्मान अनिट्ठारम्मणसमायोगो होतीति तानि चत्तारि रूपभूमिय लद्धानि नाम न होन्ति, तस्मा तत्थ सट्ठि येव वीथिचित्तानीति वदन्ति ; तन्न युज्जति, 'इध आगतान येव उप्पन्नानि पि ब्रह्मत्तभावे उप्पन्नत्ता ब्रह्मलोके उप्पन्नानि' इच्चेव वत्तब्बत्ता। न च तत्थ ठितापि इध अनिट्ठानि न गण्हन्ति, दूरे पि आरम्मण गहेतु समत्थत्ता ब्रह्मान ति। यच्च विभावनिय तस्स वादस्स पटिक्खिपनत्थ वुत्त – 'इध पन तत्थ ठत्वापि इम लोक पस्सन्तान अनिट्ठारम्मणस्स असम्भवो न सक्का वत्तु' ति तेन तत्थ ठत्वा इम लोक पस्सन्तान उप्पन्नानि तानि चत्तारि चित्तानि तत्थ लद्धानि नाम होन्ति। इध आगतान उप्पन्नानि इध लद्धानि नाम होन्तीति अनुञ्ञात होति, तञ्च न युत्त, ततभूमिपरियापन्ने सत्तसन्ताने उप्पन्नानि एव ततभूमिय उप्पन्नानीति सिद्धत्ता।" – प० दी०, पृ० १६१।

"केचि पन रूपभवे अनिट्ठारम्मणाभावतो इधागतान येव ब्रह्मान अकुसलविपाक-सम्भवो ति तानि परिहापेत्वा पञ्च परित्तविपाकेहि सद्धि रूपभवे सट्ठि येव वीथिचित्तानीति वदन्ति। इध पन तत्थ ठत्वापि इम लोक पस्सन्तान अनिट्ठा-रम्मणस्स असम्भवो न सक्का वत्तु ति तेहि सद्धि येव तत्थ चतुसट्ठि वुत्तानि। एवञ्च कत्वा वुत्त धम्मानुसारणिय – 'यदा ब्रह्मानो कामावचर अनिट्ठारम्मण आलम्बन्ति तदा तसुगतिय पि अकुसलविपाकचक्खुसोतविञ्ञाणमनोधातु-सन्तीरणान उप्पत्ति सम्भवतीति।" – विभा०, पृ० १२२।

**५८ असीति वीथिचित्तानि कामे रूपे यथारहं।**
**चतुसट्ठि* तथारूपे† द्वे चत्तालीस लब्भरे॥**
**अयमेत्थ भूमिविभागो।**

कामभूमिमे ८० वीथिचित्त यथायोग्य उपलब्ध होते हैं। असंज्ञि-वर्जित पन्द्रह रूपभूमियों मे ६४ वीथिचित्त यथायोग्य उपलब्ध होते है। तथा चार अरूपभूमियो मे ४२ चित्त यथायोग्य उपलब्ध होते हैं।

इस वीथिसङ्ग्रह मे यह भूमिविभाग है।

**५९. इच्चेव छद्वारिकचित्तप्पवति यथासम्भवं भवङ्गन्तरिता यावतायुकमब्बोच्छिन्ना‡ पवत्तति§।**

**इति अभिधम्मत्थसङ्गहे वीथिसङ्गहविभागो नाम**
**चतुत्थो परिच्छेदो।**

इस प्रकार छह द्वारो मे होने वाले चित्तो की प्रवृत्ति (उत्पत्ति) यथासम्भव बीच-बीच में भवङ्गो द्वारा अन्तरित होती हुई आयु पर्यन्त निरवच्छिन्न (उच्छेद के विना) सतत प्रवृत्त होती रहती है।

इस प्रकार 'अभिधम्मत्थसङ्गह' मे 'वीथिसङ्ग्रहविभाग' नामक
चतुर्थ परिच्छेद समाप्त।

---

५८. कामभूमि मे सभी ८० वीथिचित्त होते है। वे यथायोग्य दुर्गति-अहेतुक पुद्गल एव सुगति-अहेतुक पुद्गल-आदि (पुद्गलभेद) के अनुसार होते है।

रूपभूमि मे उपर्युक्त ८० वीथिचित्तो मे से द्वेषमूल २, महाविपाक ८, घ्राण-विज्ञान २, जिह्वाविज्ञान २ एव कायविज्ञान २=१६ चित्त नही होते। इनसे अवशिष्ट ६४ वीथिचित्त ही उपलब्ध होते हैं। ये ६४ चित्त भी सभी पुद्गलो मे नही, अपितु त्रिहेतुक पृथग्जन एव फलस्थ पुद्गलो मे ही यथायोग्य होते हैं।

अरूपभूमि मे उपर्युक्त ६४ वीथिचित्तो मे से स्रोतापत्तिमार्ग १, रूपावचर कुशल एव क्रिया १०, हसितोत्पाद १, पञ्चद्वारावर्जन १, चक्षुर्विज्ञान २, श्रोत्रविज्ञान २, सम्प-

---

*. चतुसट्ठी – स्या०।

†. तथारुप्पे – सी०।

‡ यावतायुकमब्भोच्छिन्ना – स्या०, यावतायुकमब्भोच्छिन्न – ना०।

§ पवत्ततीति – सी०, स्या०।

टिच्छन २ एव सन्तीरण ३=२२ चित्त न होकर इनसे अवशिष्ट केवल ४२ चित्त ही उपलब्ध होते है।

[ये ४२ चित्त तृतीय परिच्छेद के 'वस्तुसङग्रह' मे कथित 'द्वेचत्तालीस जायरे' के अनुसार समझने चाहियें[1]।]

५९. यह सम्पूर्ण वीथिचित्तो का निगमन कहनेवाली पालि है। दो चित्त-वीथियो के बीच बीच मे भवङ्ग होते हुए ये वीथिचित्त सम्पूर्ण आयु पर्यन्त प्रवृत्त होते रहते है।

भूमिविभाग समाप्त।

## पुद्गल, भूमि एवं चित्त

<table>
<tr><th></th><th>ध्यान-अलाभी कामपुद्गल</th><th>ध्यानलाभी कामपुद्गल</th><th>रूपपुद्गल</th><th>अरूपपुद्गल</th></tr>
<tr><td>दुर्गति-अहेतुक</td><td>३७</td><td>×</td><td>×</td><td>×</td></tr>
<tr><td>सुगति-अहेतुक एव द्विहेतुक</td><td>४१</td><td>×</td><td>×</td><td>×</td></tr>
<tr><td>त्रिहेतुक पृथग्जन</td><td>४५</td><td>५४</td><td>४३</td><td>२७</td></tr>
<tr><td>स्रोतापन्न एव सकृदागामी</td><td>४१</td><td>५०</td><td rowspan="2">३९</td><td rowspan="2">२३</td></tr>
<tr><td>अनागामी</td><td>३९</td><td>४८</td></tr>
<tr><td>अर्हत्</td><td>३५</td><td>४४</td><td>३५</td><td>१८</td></tr>
</table>

मार्गस्थ पुद्गल अपने एक एक मार्गचित्त को ही प्राप्त करते है, अत. उनका यहाँ सङग्रह नही किया गया है। कामपुद्गलो मे प्राप्त होनेवाले चित्त 'पुद्गलभेद' मे कहे जा चुके है। ध्यान-अलाभी कामपुद्गलो मे ९ महग्गतध्यानो को वर्जित करके गणना करनी चाहिये। ध्यानलाभी कामपुद्गलो मे एक ध्यान को प्राप्त होनेवाले, दो ध्यान

1 द्र० – अभि० स० ३·७४, पृ० २८०, स्पष्ट ज्ञान के लिये द्र० – अभि० स० ३ ७१, पृ० २७९।

को प्राप्त होनेवाले – इस प्रकार नानाविध पुद्गल होते है तथापि चित्तगणना की सुविधा के लिये उपर्युक्त प्रारूप मे ९ महग्गतध्यानो को एक साथ दिखलाया गया है।

**रूपावचर पुद्गल मे प्राप्त चित्त** – रूपावचर पुद्गलो मे, रूपभूमि मे प्राप्त न नेवाले द्वेषमूल २, घ्राणविज्ञान-आदि विज्ञान ६, महाविपाक ८=१६ चित्तो को ध्यानलाभी कामपुद्गलो मे प्राप्त होनेवाले चित्तो मे से वर्जित करके उनमे रूपभूमि मे होनेवाले रूपावचरविपाक ५ चित्तो को मिलाना चाहिये। अर्थात् ध्यानलाभी काम-त्रिहेतुकपुद्गल द्वारा प्राप्त ५४ चित्तो मे से द्वेषमूल-आदि १६ चित्तो को वर्जित करके रूपावचरविपाक ५ चित्तो को मिलाने पर रूपावचर त्रिहेतुक पुद्गलो मे प्राप्त होनेवाले चित्त कुल ४३ होते हैं तथा ध्यानलाभी कामावचर स्रोतापन्न एव सकृदागामी पुद्गलो द्वारा प्राप्त ५० चित्तो मे उपर्युक्त नय के अनुसार वर्जन एव सयोग करने पर रूपावचर स्रोतापन्न एव सकृदागामी पुद्गलो मे प्राप्त होनेवाले चित्त कुल ३९ होते हैं। अनागामी पुद्गल मे भी उसी प्रकार ३९ चित्त होते हैं। ध्यानलाभी कामावचर अर्हत् द्वारा प्राप्त ४४ चित्तो मे से उपर्युक्त नय के अनुसार वर्जन एव सयोग करने पर रूपावचर अर्हत् मे प्राप्त होनेवाले चित्त कुल ३५ होते है। (अनागामी एव अर्हत् पुद्गल द्वेषमूलद्वय का प्रहाण कर चुके होते है अत, उनमे भूमि के कारण पुन द्वेषमूल का वर्जन आवश्यक नही है। )

**अरूपावचरपुद्गल मे प्राप्तचित्त** – रूपावचर त्रिहेतुक पुद्गलो द्वारा प्राप्त ४३ चित्तो मे से अरूपभूमि मे नही होनेवाले पञ्चद्वारावर्जन १, चक्षुर्विज्ञान २, श्रोत्रविज्ञान २, सम्पटिच्छन २, सन्तीरण ३, रूपावचरकुशल ५ एव रूपावचरविपाक ५=२० चित्तो का वर्जन करने पर २३ चित्त अवशिष्ट रहते है। उनमे अरूपभूमि मे होनेवाले ४ अरूपविपाक चित्तो को मिलाने से अरूपावचर त्रिहेतुक पुद्गलो मे प्राप्त होनेवाले चित्त कुल २७ होते है।

रूपावचर स्रोतापन्न, सकृदागामी एव अनागामी पुद्गलो द्वारा प्राप्त ३९ चित्तो मे से उपर्युक्त नय के अनुसार वर्जन एव सयोग करने पर अरूपावचर स्रोतापन्न, सकृदागामी एव अनागामी पुद्गलो मे प्राप्त होनेवाले चित्त कुल २३ होते है। रूपावचर अर्हत् द्वारा प्राप्त ३५ चित्तो मे से उपर्युक्त २० चित्तो के साथ हसितोत्पाद को भी वर्जित करने पर केवल १४ चित्त अवशिष्ट रहते है तथा उनमे ४ अरूपविपाक मिलाने पर अरूपावचर अर्हत् द्वारा प्राप्त होनेवाले चित्त कुल १८ होते हैं।

रूपावचरविपाक एव अरूपावचरविपाक एकभूमि मे प्रतिसन्धि-आदि कृत्य करने के लिये एक एक ही प्राप्त हो सकते हैं – किन्तु प्रारूप मे सभी भूमियो मे उन्हे

सामूहिक रूप से सङ्गृहीत किया गया है, इसलिये नैवसञ्ज्ञानासञ्ज्ञायतनभूमि मे होनेवाले अर्हत् की सन्तान मे उपर्युक्त १८ चित्तो मे से नीचे के अरूपावचरविपाक ३ चित्तो को वर्जित करना पड़ेगा तथा 'हेट्ठिमारुप्पवज्जितानि' के अनुसार नीचे के अरूपावचरक्रिया ३ चित्तो को भी वर्जित करना पडेगा अत नैवसञ्ज्ञानासञ्ज्ञायतनभूमि मे होनेवाले अर्हत् मे कुल १२ चित्त ही होते है। इसी प्रकार अन्य पुद्गलो मे भी समझना चाहिये।

अभिधर्मप्रकाशिनी व्याख्या मे वीथिसङ्ग्रहविभाग नामक
चतुर्थ परिच्छेद समाप्त ।

## 'वीथिसमुच्चय' में प्रयुक्त
## ज्ञातव्य साङ्केतिक शब्द और उनके द्वारा सङ्केतित अर्थ–

| साङ्केतिक शब्द | सङ्केतित अर्थ |
|---|---|
| ००० | उत्पाद-स्थिति-भङ्ग |
| भ | भवङ्ग |
| ती | अतीतभवङ्ग |
| न | भवङ्गचलन |
| द | भवङ्गोपच्छेद |
| प | पञ्चद्वारावर्जन |
| च | चक्षुर्विज्ञान |
| सो | श्रोत्रविज्ञान |
| घा | घ्राणविज्ञान |
| जि | जिह्वाविज्ञान |
| का | कायविज्ञान |
| स | सम्पटिच्छन |
| ण | सन्तीरण |
| वो | वोट्ठपन |
| ज | जवन |
| त | तदालम्बन |
| आ | आगन्तुक भवङ्ग |
| म | मनोद्वारावर्जन |
| रि | परिकर्म |
| उ | उपचार |
| नु | अनुलोम |
| गो | गोत्रभू |
| दा | वोदान (व्यवदान) |
| झ | ध्यान |
| भि | अभिज्ञा |
| मा | मार्ग |
| फ | फल |
| टि | प्रतिसन्धि |
| चु | च्युति |

# वीथिसमुच्चय

१. 'वियन्ति गच्छन्ति सत्ता एत्था ति वीथि, वीथि विया ति वीथि' इस विग्रह के अनुसार सत्त्वो की सन्तान में नियमत: उत्पन्न होनेवाली चित्तसन्तति को गमनीय मार्ग (=रास्ता) सन्ततियो (परम्पराओ) के सदृश होने से 'वीथि' कहते हैं[1]।

## वीथिसमुच्चय

१. अभिधर्मशास्त्र मे चित्तो की सन्तति को 'चित्तवीथि' एव रूपो की सन्तति को 'रूपवीथि' कहना प्रसिद्ध है। यदि वीथि का सम्यग् ज्ञान न होगा तो पालि-अट्ठ-कथाओ का सम्यग् ज्ञान होना भी सम्भव न होगा। विपश्यना-कम्मट्ठान आरब्ध करने के अभिलाषी योगियो को अनित्य, अनात्म एव दु ख का ज्ञान होने के लिये ये वीथियाँ कुञ्जी की तरह है। अत· बौद्धदर्शन के हृदय की भाँति इन वीथियो का ज्ञान अत्यन्त अपेक्षित है। यद्यपि आचार्य अनुरुद्ध द्वारा विरचित 'अभिधम्मत्थसङ्गहो' के सम्पूर्ण चतुर्थ परिच्छेद मे वीथियों का प्रतिपादन किया गया है, तथापि अतिसूक्ष्म होने के कारण जिज्ञासुओं को उनका यथेष्ट ज्ञान नही हो पाता, इसीलिये अति प्राचीन काल से लेकर आज तक ब्रह्मदेश की आचार्य-परम्परा ने उन वीथियो को समझने एव समझाने के लिये अनेक प्रकार के वीथिसमुच्चयो का प्रणयन किया है। तथा वहाँ उन्हे अपनी शिष्य-परम्परा को कण्ठस्थ कराया जाता है। हम यहाँ उन्ही आचार्यो की परम्परा द्वारा प्रणीत वीथिसमुच्चयो का आधार करके इस 'वीथिसमुच्चय' नामक प्रकरण का न अति-सङक्षेप और न अधिक विस्तार से निरूपण कर रहे है और टीका-टिप्पणियो द्वारा उसे सरलतया समझाने का प्रयास कर रहे हैं। इससे वीथियो का स्पष्ट ज्ञान होने मे सहायता मिलेगी। 'वीथिपरिच्छेद' का अध्ययन कर लेने के अनन्तर इस 'वीथिसमुच्चय' का अध्ययन करने से चित्तवीथियो का पर्याप्त ज्ञान हो सकता है। अत वीथिपरिच्छेद के अनन्तर इस 'वीथिसमुच्चय' प्रकरण का स्वतन्त्ररूप से पृथक् निरूपण किया जा रहा है।

'वियन्ति गच्छन्ति सत्ता एत्था ति वीथि' अर्थात् इस (मार्ग) मे सत्त्व गमन करते है अत इसे 'वीथि' कहते हैं। इस विग्रह के अनुसार 'वीथि' शब्द मुख्यत सत्त्वो (प्राणियो) के जाने की मार्गसन्तति (रास्ते की परम्परा) के अर्थ मे प्रयुक्त होता है। सत्त्वो की सन्तान में होनेवाली चित्तसन्तति भी उस मार्गसन्तति के सदृश ही होती है। जिस प्रकार मार्गसन्तति एक रास्ते के अनन्तर दूसरा फिर तीसरा—इस प्रकार चलती हुई और बीच के अनन्त रास्तो से मिलती हुई अविच्छिन्न रूप से बढती रहती है, ठीक उसी प्रकार चित्तसन्तति भी एक चित्त के अनन्तर दूसरे चित्त के उत्पन्न होते

---

१ अभि० प० सू०, पृ० ५१०।

## पञ्चद्वारवीथि

२ यह वीथि भी पञ्चद्वारवीथि तथा मनोद्वारवीथि भेद से द्विविध होती है। उसमें पञ्चद्वारवीथि भी चक्षुर्द्वारवीथि, श्रोत्रद्वारवीथि, घ्राणद्वार-वीथि, जिह्वाद्वारवीथि एव कायद्वारवीथि – इस प्रकार द्वारभेद से पाँच प्रकार की होती है। उनमें से चक्षुर्द्वारवीथि अतिमहद्-आलम्बनवीथि, महद्-आलम्बनवीथि, परीत्त-आलम्बनवीथि एव अतिपरीत्त-आलम्बनवीथि– इस प्रकार आलम्बनभेद से चार प्रकार की होती है। उनमें भी अतिमहद्-आलम्बनवीथि तदालम्बनपर्यन्त तदालम्बनवार एवं जवनपर्यन्त जवनवार – इस प्रकार वारभेद से द्विविध होती है।

---

रहने से निरन्तर अविच्छिन्न रूप से प्रवृत्त होती रहती है। इसीलिये 'वीथि विया ति वीथि' ऐसा कहा गया है। अर्थात् 'मार्ग' (रास्ते) के सदृश होने से चित्तसन्तति को भी 'वीथि' कहा जाता है।

अथवा "पन्ति वीथ्यावळिसेनी, पालि[1]" के अनुसार 'वीथि' शब्द 'पङ्क्ति' अर्थ मे होता है। अत यहाँ 'वीथि' शब्द चित्तो की पङ्क्ति अर्थ को द्योतित करनेवाला अनिष्पन्न प्रातिपदिक है। इसीलिये 'वीथि'=चित्तपरम्परा – यह व्याख्या की जाती है।

### पञ्चद्वारवीथि

२ **पञ्चद्वारवीथि एवं मनोद्वारवीथि** – चक्षुष्, श्रोत्र, घ्राण, जिह्वा एव काय – इन पाँच द्वारो को 'पञ्चद्वार' कहते हैं। इन पाँच द्वारो मे रूपालम्बन-आदि पाँच आलम्बनो के प्रादुर्भाव से उत्पन्न चित्तसन्तति को 'पञ्चद्वारे पवत्ता वीथि' – इस विग्रह के अनुसार 'पञ्चद्वारवीथि' कहते है। तथा 'भवङ्ग' नामक मनोद्वार मे प्रादुर्भूत आलम्बन की अपेक्षा करके उत्पन्न चित्तसन्तति को 'मनोद्वारे पवत्ता वीथि' – इस विग्रह के अनुसार 'मनोद्वारवीथि' कहते है।

**चक्षुर्द्वारिक वीथि, अतिमहद्-आलम्बनवीथि, तदालम्बनवार** – 'चक्खुद्वारे पवत्ता वीथि' के अनुसार चक्षुर्द्वार मे प्रादुर्भूत आलम्बन की अपेक्षा करके उत्पन्न चित्तसन्तति 'चक्षुर्द्वा-रिक वीथि' कहलाती है। जब वह अतिमहद्-आलम्बन का आलम्बन करती है तब वही (चक्षुर्द्वारवीथि) 'अतिमहद्-आलम्बनवीथि' कही जाती है। तथा अभिनव आलम्बन की अपेक्षा करके एक प्रकार की चित्तसन्तति के उत्पन्न होने पर यदि वह चित्तसन्तति (चित्तवीथि) तदालम्बन मे पर्यवसित होती है तो तदालम्बन द्वारा अभिलक्षित करके उसे ही 'तदारमणेन उपलक्खितो वारो तदारमणवारो' के अनुसार 'तदालम्बनवार' कहा जाता है।

---

१ अभि० प०, ५३९ का०।

## तदालम्बनवार अतिमहद्-आलम्बन
## चक्षुर्द्वारवीथि

३ रूपालम्बन एव चक्षु प्रसाद – दोनो के युगपत् अभिनिपात (=प्रादुर्भाव) से लेकर १ वार अतीतभवङ्ग होने के अनन्तर चक्षु प्रसाद मे रूपालम्बन का प्रादुर्भाव होने से भवङ्गचलन, भवङ्गोपच्छेद, पञ्चद्वारावर्जन, चक्षुर्विज्ञान, सम्पटिच्छन, सन्तीरण, वोट्ठपन, ७ वार जवन एव २ वार तदालम्बन होने पर चक्षु प्रसाद एव रूपालम्वन दोनो की १७ चित्तक्षण (रूप की) आयु को पूर्ण करके द्वितीय तदालम्बनचित्त के भङ्ग के साथ निरुद्ध होनेवाली वीथि 'तदालम्वनवार अतिमहद्-आलम्वन चक्षुर्द्वारवीथि' कहलाती है ।

---

### तदालम्बनवार अतिमहद्-आलम्बन
### चक्षुर्द्वारवीथि

३. इस वीथि को निम्न प्रारूप द्वारा समझाया गया है –

| भ | 'ती | न | द | प | च | स | ण | वो | ज | ज | ज | ज | ज | ज | ज | न | त' | भ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ००० | ००० | ००० | ००० | ००० | ००० | ००० | ००० | ००० | ००० | ००० | ००० | ००० | ००० | ००० | ००० | ००० | ००० | ००० |

इसी तरह श्रोत्र, घ्राण, जिह्वा एव कायद्वार मे होनेवाली वीथियो को भी जानना चाहिये । इस प्रकार अतिमहद्-आलम्बनवीथियाँ कुल पाँच होती है ।

उपर्युक्त वीथि मे सबसे पहलेवाला भवङ्ग तथा तदालम्बन के बादवाला भवङ्ग – इस प्रकार ये दोनो भवङ्ग इस वीथि के अन्तर्गत नही आते, किन्तु ये इस वीथि से पूर्व अनेक भवङ्गो की उत्पत्ति तथा इस वीथि से पश्चात् भी अनेक भवङ्ग होकर पुन वीथिचित्तो की उत्पत्ति को दिखलाते है । इस वीथि के अन्तर्गत विद्यमान अतीतभवङ्ग, भवङ्गचलन, एव भवङ्गोपच्छेद भी वीथिचित्त नही है, अपितु वीथिमुक्त चित्त ही है, तथापि रूपालम्वन के प्रादुर्भाव से लेकर निरोधपर्यन्त रूप की आयु के काल मे होनेवाले १७ चित्तक्षणो की गणना करते समय परिगणित किये जाते है, अत इन भवङ्गो को वीथि मे समाविष्ट कर लिया गया है । वस्तुत पञ्चद्वारावर्जन से लेकर तदालम्बनपर्यन्त ही वीथिचित्त है ।

इस चक्षुर्द्वारवीथि द्वारा 'मैने अमुक वस्तु देखी, वह नील है या वह पीत है या अमुकविध है' – इस प्रकार का विशिष्ट ज्ञान नही होता, अपितु केवल रूपालम्बनमात्र का ही ज्ञान होता है । इस वीथि के अनन्तर यथायोग्य भवङ्ग अन्तरित करके तदनुवर्तक मनोद्वारवीथियो के होने पर ही नील, पीत-आदि का ज्ञान हो पाता है[१] ।

---

१ तु० – प० दी०, पृ० १३२-१३३ ।

## जवनवार अतिमहद्-आलम्बनवीथि

४. जवनवार भी आगन्तुक भवङ्गपातवार एवं आगन्तुकभवङ्ग-अपातवार – इस प्रकार द्विविध होता है। उनमें से 'आगन्तुकभवङ्ग-अपातवार अतिमहद्-आलम्बन चक्षुर्द्वारवीथि की उत्पत्ति –

रूपालम्बन एवं चक्षु प्रसाद – दोनो के युगपत् अभिनिपात (= प्रादुर्भाव) से लेकर १ वार अतीतभवङ्ग होने के अनन्तर चक्षु प्रसाद में रूपालम्बन का प्रादुर्भाव होने से भवङ्गचलन, भवङ्गोपच्छेद, पञ्चद्वारावर्जन, चक्षुर्विज्ञान, सम्पटिच्छन, सन्तीरण, वोट्ठपन एव ७ वार जवन होकर २ वार भवङ्गपात होने पर रूपालम्बन एवं चक्षु.प्रसाद दोनों की १७ चित्तक्षण (रूप की) आयु को पूर्ण करके द्वितीय भवङ्ग के भङ्ग के साथ निरुद्ध होनेवाली वीथि 'जवनवार अतिमहद्-आलम्बन चक्षुर्द्वारवीथि' कहलाती है।

आगन्तुकभवङ्गपातवार अतिमहद्-आलम्बन चक्षुर्द्वारवीथि की उत्पत्ति–

सौमनस्यसहगत प्रतिसन्धि लेनेवाले तैर्थिक-आदि पुद्गलो की सन्तान में भगवान् बुद्ध के रूप-आदि अति-इष्ट अतिमहद्-आलम्बन का प्रादुर्भाव होनेपर, रूपालम्बन एव चक्षु.प्रसाद – दोनो के युगपत् अभिनिपात से लेकर १ वार अतीतभवङ्ग होने के अनन्तर चक्षु.प्रसाद में रूपालम्बन का प्रादुर्भाव-होने से भवङ्गचलन, भवङ्गोपच्छेद, पञ्चद्वारावर्जन, चक्षुर्विज्ञान, सम्पटिच्छन, सन्तीरण, वोट्ठपन, ७ वार द्वेषजवन, तदनन्तर १ वार आगन्तुक भवङ्ग, तत्पश्चात् १ वार मूलभवङ्ग का पात होने पर रूपालम्बन एवं चक्षु.प्रसाद – दोनो की १७ चित्तक्षण (रूप की) आयु पूर्ण कर प्रथम मूलभवङ्ग के भङ्ग के साथ निरुद्ध होनेवाली वीथि 'आगन्तुकभवङ्गपातवार अतिमहद्-आलम्बनवीथि' कहलाती है।

---

### जवनवार
### अतिमहद्-आलम्बनवीथि

४. इस वीथि मे तदालम्बनवार की भाँति २ वार तदालम्बन न होनामात्र ही विशेष है। तथा –

"कामे जवनसत्तालम्बनान नियमे सति।
विभूतेतिमहन्ते च तदारमणमीरित[1]॥

के अनुसार पहलेवाली (तदालम्बनवार) वीथि कामभूमि मे रहनेवाले सत्त्वो

---

१. द्र० – अभि० स० ४ : ३५, पृ० ३७३।

### महद्-आलम्बनवीथि

५ यह महद्-आलम्बनवीथि भी वार-भेद से 'जवनवार' नाम से केवल एक प्रकार की ही होती है। २ वार अतीतभवङ्ग होने वाली प्रथम महद्-आलम्बनवीथि एवं ३ वार अतीतभवङ्ग होनेवाली द्वितीय महद्-आलम्बनवीथि – इस प्रकार महद्-आलम्बनवीथि दो प्रकार की होती है। इनमे से प्रत्येक वीथि आगन्तुकभवङ्ग-अपातवार एवं आगन्तुकभवङ्गपातवार – इस प्रकार २ प्रकार की होती है। इनमें से प्रथम 'महद्-आलम्बनवीथि' की उत्पत्ति –

रूपालम्बन एव चक्षु प्रसाद – दोनों के युगपत् अभिनिपात (प्रादुर्भाव) से लेकर २ वार अतीतभवङ्ग होने के अनन्तर चक्षु प्रसाद में रूपालम्बन का प्रादुर्भाव होने से भवङ्गचलन, भवङ्गोपच्छेद, पञ्चद्वारावर्जन, चक्षु-विज्ञान, सम्पटिच्छन, सन्तीरण, वोट्ठपन, ७ वार जवन होने के अनन्तर १ वार भवङ्गपात होने पर रूपालम्बन एव चक्षु प्रसाद – दोनो की १७ चित्तक्षण (रूप की) आयु पूर्ण करके प्रथम भवङ्ग के भङ्ग के साथ निरुद्ध होनेवाली वीथि 'आगन्तुकभवङ्ग-अपातवार महद्-आलम्बन चक्षुर्द्वार-वीथि' कहलाती है।

---

की सन्तान मे ही होती है, किन्तु यह (जवनवार) वीथि कामभूमि एव रूपभूमि – दोनो भूमियो मे रहनेवाले सत्त्वो की सन्तान मे हो सकती है। आचार्य अनुरुद्ध द्वारा अपने ग्रन्थ मे अतिमहद्-आलम्बनवीथि को ही 'तदालम्बनवार' – कहा जाना उत्कृष्ट निर्देशवचन है।

अपिच – उपेक्षासहगतचित्त द्वारा प्रतिसन्धि लेनेवाले कामपुद्गल की सन्तान मे भगवान् बुद्ध के रूप-आदि अति-इष्ट अतिमहद् रूपालम्बन का आलम्बन करके यदि द्वेषजवन प्रवृत्त होते है तो 'अतिइट्ठे पन सोमनस्ससहगतानेव'[1] के अनुसार यदि तदालम्बन का पात होता है तो अति-इष्ट आलम्बन के अनुसार सौमनस्य तदालम्बन का पात ही होगा, किन्तु द्वेषजवन एव सौमनस्य तदालम्बन – इन दोनो का पूर्वापरभाव परस्पर विरुद्ध होने से तदालम्बन का पात न होकर इस जवनवार अतिमहद्-आलम्बनवीथि के अनन्तर प्रतिसन्धि के सदृश उपेक्षाभवङ्ग का पात ही होता है।

**आगन्तुकभवङ्गपात अतिमहद्-आलम्बनवीथि**

ती न द प च स ण वो ज ज ज ज ज ज ज आ भ
००० ००० ००० ००० ००० ००० ००० ००० ००० ००० ००० ००० ००० ००० ००० ००० ००

### महद्-आलम्बनवीथि

५. आगन्तुक भवङ्गपातवीथि मे द्वेषजवन होते है। सप्तम जवन के अनन्तर आगन्तुक भवङ्गपात होता है और उस आगन्तुक भवङ्ग के भङ्ग के साथ रूपालम्बन

---

१. द्र० – अभि० स० ४.३५, पृ० ३७३।

एव चक्षु प्रसाद – दोनो अपनी आयु (१७ चित्तक्षण) पूर्ण हो जाने से निरुद्ध हो जाते है। ३ वार अतीतभवङ्ग अतीत होकर आगन्तुकभवङ्ग-अपातवीथि एव आगन्तुक-भवङ्गपातवीथि मे सप्तम जवन के भङ्ग के साथ रूपालम्बन एव चक्षु प्रसाद निरुद्ध हो जाते है। इन वीथियो को प्रथम महद्-आलम्बनवीथि के सदृश ही जानना चाहिये। और इन के प्रारूप को भी अतिमहद्-आलम्बनवीथि के आधार पर जान लेना चाहिये। यहाँ आगन्तुकभवङ्ग-अपात प्रथम महद्-आलम्बनवीथि एव आगन्तुक-भवङ्ग-अपात द्वितीय महद्-आलम्बनवीथि के प्रारूप दिखलाये जा रहे है।

**आगन्तुकभवङ्ग-अपात प्रथम महद्-आलम्बनवीथि**

भ 'ती ती न द प च स ण वो ज ज ज ज ज ज ज भ'
००० ००० ००० ००० ००० ००० ००० ००० ००० ००० ००० ००० ००० ००० ००० ००० ००० ०००

**आगन्तुकभवङ्ग-अपात द्वितीय महद् आलम्बनवीथि**

भ 'ती ती ती न द प च स ण वो ज ज ज ज ज ज ज'
००० ००० ००० ००० ००० ००० ००० ००० ००० ००० ००० ००० ००० ००० ००० ००० ००० ०००

इसी प्रकार श्रोत्र, घ्राण, जिह्वा-आदि द्वारो मे भी दो दो वीथियाँ होती है। इस तरह महद्-आलम्बनवीथियाँ कुल १० होती है। यदि आगन्तुकभवङ्गपात-वीथि की भी गणना की जाये तो इनकी सख्या दुगुनी (२०) हो जायेगी।

**आगन्तुकभवङ्गपात अतिमहद् एवं महद् आलम्बनवीथि में विशेष –**

अतिमहद् आलम्बनवीथि मे यदि आलम्बन अति-इष्ट होता है तो द्वेषजवन के अनन्तर सौमनस्यतदालम्बन का पात न हो सकने के कारण आगन्तुकभवङ्गपात होना पडता है। यदि आलम्बन इष्ट-मध्यस्थ आलम्बन होता है तो कुशलविपाक उपेक्षा-तदालम्बन का पात होगा। यदि आलम्बन अनिष्ट आलम्बन होता है तो अकुशलविपाक उपेक्षातदालम्बन का पात होगा। इसलिये इष्ट-मध्यस्थ एव अनिष्ट आलम्बनो मे आगन्तुकभवङ्ग का पात आवश्यक नही होता।

इस महद्-आलम्बनवीथि मे यदि सौमनस्य से प्रतिसन्धि लेनेवाला पुद्गल होता है तो द्वेषजवन के अनन्तर प्रतिसन्धि के सदृश सौमनस्यभवङ्ग का पात न हो सकने के कारण अति-इष्ट, इष्ट-मध्यस्थ एव अनिष्ट – इन प्रकारो से आलम्बन को उपलक्षित करना आवश्यक नही होता, क्योकि आलम्बन चाहे किसी भी प्रकार का हो, यदि द्वेषजवन जवित होते है तो उनके अनन्तर आगन्तुक भवङ्ग का पात अवश्य होगा, तदनन्तर मूल सौमनस्यभवङ्ग का पात हो सकता है।

इस प्रकार 'अतिमहद्-आलम्बन मे अति-इष्ट होने पर ही द्वेषजवन के अनन्तर आगन्तुकभवङ्ग का पात होना एव महद्-आलम्बन मे कोई भी आलम्बन होने पर द्वेषजवन के अनन्तर आगन्तुकभवङ्ग का पात होना' – यही इन दोनो वीथियो मे विशेष है।

**विशेष**—ब्रह्माओ की सन्तान मे द्वेषजवन न होने के कारण उनमे आगन्तुक भवङ्गपात वीथियाँ नही हो सकती। परीत्त एव अतिपरीत्त आलम्बनवीथियो मे जवन

## परीत्त-आलम्बनवीथि

९. परीत्त-आलम्बनवीथि भी 'वोट्ठपनवार' इस नाम से केवल एक प्रकार की होती है। यह चार वार अतीतभवङ्ग होनेवाली प्रथम परीत्त-आलम्बनवीथि, पाँच वार, छह वार, सात वार, आठ वार एवं नौ वार अतीत-भवङ्ग होनेवाली परीत्त-आलम्बनवीथि – इस प्रकार परीत्त-आलम्बनवीथियाँ कुल छह प्रकार की होती है। इनमे से प्रथम परीत्त-आलम्बनवीथि की उत्पत्ति –

रूपालम्बन एवं चक्षु प्रसाद – दोनो के युगपद् अभिनिपात (प्रादुर्भाव) से लेकर चार वार अतीतभवङ्ग होने के अनन्तर चक्षु प्रसाद मे रूपालम्बन का प्रादुर्भाव होने से भवङ्गचलन, भवङ्गोपच्छेद, पञ्चद्वारावर्जन, चक्षुर्विज्ञान, सम्पटिच्छन, सन्तीरण एव तीन वार वोट्ठपन होने के अनन्तर चार वार भवङ्ग होकर रूपालम्वन एवं चक्षु प्रसाद – दोनों की १७ चित्तक्षण (रूप की) आयु पूर्ण करके चतुर्थभवङ्ग के भङ्ग के साथ निरुद्ध होनेवाली 'प्रथम परीत्त-आलम्बनवीथि' कहलाती है।

---

भी न होने के कारण उनके अनन्तर आगन्तुक भवङ्गपात नही हो सकता। आगन्तुक भवङ्गपात होने के कारणो को पहले (तदालम्बननियम मे) कहा जा चुका है।

## परीत्त-आलम्बनवीथि

९. **शेष परीत्त-आलम्बन वीथियाँ** – ५ वार अतीतभवङ्ग होकर क्रमश तीन वार वोट्ठपन होने के अनन्तर तीन वार भवङ्ग होकर तृतीय भवङ्ग के भङ्ग के साथ निरुद्ध होनेवाली 'द्वितीय परीत्त आलम्बनवीथि', ६ वार अतीतभवङ्ग अतीत होकर क्रमश. ३ वार वोट्ठपन होने के अनन्तर २ वार भवङ्ग होकर द्वितीय भवङ्ग के भङ्ग के साथ निरुद्ध होनेवाली 'तृतीय परीत्त-आलम्बन वीथि', ७ वार अतीतभवङ्ग अतीत होकर क्रमश ३ वार वोट्ठपन होने के अनन्तर १ वार भवङ्ग होकर प्रथम भवङ्ग के भङ्ग के साथ निरुद्ध होनेवाली 'चतुर्थ परीत्त-आलम्बन वीथि', ८ वार अतीतभवङ्ग अतीत होकर क्रमश ३ वार वोट्ठपन होकर तृतीय वोट्ठपन के भङ्ग के साथ निरुद्ध होनेवाली 'पञ्चम परीत्त-आलम्बन वीथि' एव ९ वार अतीतभवङ्ग अतीत होकर क्रमश दो वार वोट्ठपन होकर द्वितीय वोट्ठपन के भङ्ग के साथ निरुद्ध होनेवाली 'षष्ठ परीत्त-आलम्बनवीथि' – इस प्रकार एक एक द्वार मे ६ – ६ परीत्त-आलम्बनवीथियाँ होती है।

## अतिपरीत्त-आलम्बनवीथि

७ अतिपरीत्त-आलम्बनवीथि 'मोघवार' नाम से केवल १ प्रकार की ही होती है। यह भी १० वार अतीतभवङ्ग होनेवाली 'प्रथम अतिपरीत्त-आलम्बनवीथि' ११ वार, १२ वार, १३ वार, १४ वार एवं १५ वार अतीतभवङ्ग होनेवाली अतिपरीत्त-आलम्बनवीथि – इस प्रकार अतिपरीत्त-आलम्बनवीथियाँ कुल ६ प्रकार की होती हैं। इनमें से प्रथम 'अतिपरीत्त-आलम्बनवीथि' की उत्पत्ति –

रूपालम्बन एव चक्षु प्रसाद –दोनो के युगपद् अभिनिपात (=प्रादुर्भाव) से लेकर १० वार अतीतभवङ्ग होने के अनन्तर चक्षु प्रसाद मे रूपालम्बन का प्रादुर्भाव होने से दो वार भवङ्गचलन होने पर (तदनन्तर वीथिचित्तो का उत्पाद न होकर) पुन ५ वार भवङ्ग होकर रूपालम्बन एव चक्षु प्रसाद – दोनो की १७ चित्तक्षण (रूप की) आयु पूर्ण करके भवङ्गचलन के अनन्तरवर्त्ती पञ्चम भवङ्ग के भङ्ग के साथ निरुद्ध होनेवाली 'प्रथम अतिपरीत्त-आलम्बन-वीथि' कहलाती है।

---

### चक्षुर्द्वारिक परीत्त-आलम्बनवीथि

प्र० ती ती ती ती न द प च स ण वो वो वो भ भ भ भ

द्वि० ती ती ती ती ती न द प च स ण वो वो वो भ भ भ

तृ० ती ती ती ती ती ती न द प च स ण वो वो वो भ भ

च० ती ती ती ती ती ती ती न द प च स ण वो वो वो भ

प० ती ती ती ती ती ती ती ती न द प च स ण वो वो वो

ष० ती ती ती ती ती ती ती ती ती न द प च स ण वो वो

इसीप्रकार श्रोत्रद्वारिक, घ्राणद्वारिक, जिह्वाद्वारिक एव कायद्वारिक वीथियो के छह-छह प्रकारो को भी जानना चाहिये। इस प्रकार परीत्त-आलम्बन वीथियाँ ३० होती हैं।

## अतिपरीत्त-आलम्बनवीथि

**७. शेष अतिपरीत्त-आलम्बनवीथियाँ** – ११ वार अतीतभवङ्ग अतीत होने के अनन्तर चतुर्थ भवङ्ग के भङ्ग के साथ निरुद्ध होने वाली 'द्वितीय अतिपरीत्त-आलम्बन-वीथि', १२ वार अतीतभवङ्ग अतीत होने के अनन्तर तृतीय भवङ्ग के भङ्ग के साथ निरुद्ध होनेवाली 'तृतीय अतिपरीत्त-आलम्बनवीथि', १३ वार अतीतभवङ्ग अतीत होने

के अनन्तर द्वितीय भवङ्ग के भङ्ग के साथ निरुद्ध होनेवाली 'चतुर्थ अतिपरीत्त-आलम्बनवीथि', १४ वार अतीतभवङ्ग अतीत होने के अनन्तर प्रथम भवङ्ग के भङ्ग के साथ निरुद्ध होनेवाली 'पञ्चम अतिपरीत्त-आलम्बनवीथि' तथा १५ वार भवङ्ग अतीत होने के अनन्तर द्वितीय भवङ्गचलन के भङ्ग के साथ निरुद्ध होनेवाली 'षष्ठ अतिपरीत्त-आलम्बनवीथि' – इस प्रकार एक एक द्वार मे ६ – ६ अतिपरीत्त- आलम्बनवीथियाँ होती हैं। इस तरह अतिपरीत्त-आलम्बनवीथियाँ कुल ३० होती हैं।

अतिपरीत्त-आलम्बनवीथि

प्र० ती ती ती ती ती ती ती ती ती ती न न भ भ भ भ भ

द्वि० ती ती ती ती ती ती ती ती ती ती ती न न भ भ भ भ

तृ० ती ती ती ती ती ती ती ती ती ती ती ती न न भ भ भ

च० ती ती ती ती ती ती ती ती ती ती ती ती ती न न भ भ

पं० ती ती ती ती ती ती ती ती ती ती ती ती ती ती न न भ

ष० ती ती ती ती ती ती ती ती ती ती ती ती ती ती ती न न

**पञ्चद्वारवीथि की सङ्ख्या** – परम्परा के अनुसार अतिमहद्-आलम्बनवीथि १, महद्-आलम्बनवीथि २, परीत्त-आलम्बनवीथि ६ एव अतिपरीत्त-आलम्बनवीथि ६ – इस प्रकार एक एक द्वार मे १५ – १५ वीथियाँ होने से कुल पाचो द्वारो मे होनेवाली पञ्च-द्वारिक वीथियाँ ७५ होती हैं, किन्तु यहाँ 'तदालम्बन-अपात अतिमहद्-आलम्बन जवन-वार' एव आचार्य अनुरुद्ध के 'अभिधम्मत्थसङ्गहो' मे प्रतिपादित 'आगन्तुक भवङ्गपात वार' को मिलाकर अतिमहद्-आलम्बनवीथि ३ तथा महद्-आलम्बनवीथि ४ होने से एक एक द्वार मे १९–१९ वीथियाँ हो जाती है, अत पाचो द्वारो मे कुल ९५ वीथियाँ होती हैं[1]।

## चित्तस्वरूप, आलम्बन एवं वस्तु

**चित्तस्वरूप** – उपर्युक्त ९५ पञ्चद्वारवीथियो मे होनेवाले चित्त "सब्बथापि पञ्च-द्वारे चतुपञ्ञास चित्तानि कामावचरानेव[2]" के अनुसार ५४ कामचित्त ही होते है। अर्थात् इन ५४ कामचित्तो मे से ही प्रतिवीथि चित्त यथासम्भव प्रवृत्त होते है। ध्यान एव मार्गवीथि न होने से यहाँ अर्पणाजवन नही होते।

**आलम्बन** – वीथिचित्तो के पूर्ववर्ती अतीतभवङ्ग, भवङ्गचलन एव भवङ्गोपच्छेद, तथा वीथिचित्तो के परवर्ती भवङ्ग – ये चित्त अतीत कर्म, कर्मनिमित्त एव गतिनिमित्त – इन तीनो मे से किसी एक का आलम्बन करते हैं[3]।

१. परमत्थसरूपभेदिनी (बर्मी टीका)।

२ द्र० – अभि० स० ३ ३७, पृ० २४४।

३. द्र० – अभि० स० ३ ५२, पृ० २५२।

भवङ्ग से अवशिष्ट पञ्चद्वारावर्जन से लेकर तदालम्बनपर्यन्त वीथिचित्त यथा-योग्य रूपालम्बन-आदि पाँच आलम्बनो का आलम्बन करते है[1]। अर्थात् चक्षुर्द्वारिक वीथि-चित्त १ वार या २ वार अतीतभवङ्ग अतीत होने के अनन्तर चक्षुर्द्वार मे प्रादुर्भूत अनिरुद्ध प्रत्युत्पन्न रूपालम्बन का आलम्बन करता है। तथा श्रोत्रद्वारिक वीथिचित्त प्रत्युत्पन्न शब्दालम्बन का, घ्राणद्वारिक वीथिचित्त प्रत्युत्पन्न गन्धालम्बन का, जिह्वाद्वारिक वीथिचित्त प्रत्युत्पन्न रसालम्बन का एवं कायद्वारिक वीथिचित्त प्रत्युत्पन्न स्प्रष्टव्यालम्बन का आलम्बन करता है।

**वस्तु** – पञ्चवोकारभूमि मे होनेवाले चित्त चक्षुष्-आदि ६ वस्तुरूपो मे से किसी एक का आश्रय करके प्रवृत्त होते है। अर्थात् चक्षुर्विज्ञान-आदि चित्त स्वसम्बद्ध अपनी अपनी वस्तुओ का आश्रय करके उत्पन्न होते है[2]।

पञ्चविज्ञानो से अवशिष्ट अतीतभवङ्ग-आदि चित्तसमूह अपने पूर्व-पूर्व चित्तो के साथ उत्पन्न हृदयवस्तु का आश्रय करके प्रवृत्त होते है[3]। अर्थात् अतीतभवङ्ग अपने पूर्ववर्ती भवङ्ग के साथ उत्पन्न हृदयवस्तु का, भवङ्गचलन अपने पूर्ववर्ती अतीत-भवङ्ग के साथ उत्पन्न हृदयवस्तु का, भवङ्गोपच्छेद अपने पूर्ववर्ती भवङ्गचलन के साथ उत्पन्न हृदयवस्तु का, पञ्चद्वारावर्जन अपने पूर्ववर्ती भवङ्गोपच्छेद के साथ उत्पन्न हृदय-वस्तु का, (चक्षुर्विज्ञान चक्षुर्वस्तु का आश्रय करके प्रवृत्त होता है, अत उसे यहाँ छोड दिया गया है) सम्पटिच्छन अपने पूर्ववर्त्ती चक्षुर्विज्ञान के साथ उत्पन्न हृदयवस्तु का आश्रय करके प्रवृत्त होता है। (हृदयवस्तु कर्मजरूप होने से प्रतिसन्धिक्षण से लेकर प्रत्येक चित्त के उत्पाद, स्थिति एव भङ्ग मे सर्वदा अनुगत होती रहती है, अत चक्षुर्विज्ञानचित्त के साथ उत्पन्न हृदयवस्तु का सम्पटिच्छन द्वारा आश्रय किया जा सकता है।) सन्तीरण अपने पूर्ववर्ती सम्पटिच्छन के साथ उत्पन्न हृदयवस्तु का, वोट्ठपन अपने पूर्ववर्ती सन्तीरण के साथ उत्पन्न हृदयवस्तु का, प्रथमजवन अपने पूर्ववर्ती वोट्ठपन के साथ उत्पन्न हृदय-वस्तु का, द्वितीयजवन अपने पूर्ववर्ती प्रथमजवन के साथ उत्पन्न हृदयवस्तु का, इसी प्रकार द्वितीय तदालम्बन के अनन्तर होनेवाला भवङ्ग अपने पूर्ववर्ती द्वितीय तदालम्बन के साथ उत्पन्न हृदयवस्तु का आश्रय करता है।

## भूमि, पुद्गल एवं भवङ्ग

**भूमि** – १६-१६ प्रकार की घ्राणद्वारिक जिह्वाद्वारिक एव कायद्वारिक वीथियाँ, तदालम्बनपात चक्षुर्द्वारिक वीथि १, श्रोत्रद्वारिक वीथि १, द्वेषजवन होकर आगन्तुक भवङ्गपात

---

१ द्र० – अभि० स० ३ ५०, पृ० २४६।

२ द्र० – अभि० स० ३ ६८, पृ० २७७।

"यत्थ हि रूपारम्मण घट्टेति, त चक्खुवत्थु निस्साय तत्थ घट्टित रूपारम्मण आरब्भ चक्खुविञ्ञाण उप्पज्जति।" – प० दी०, पृ० १३२।

३ द्र० – अभि० स० ३ ६९, पृ० २७७।

"इतरानि पन आवज्जनादीनि मनोविञ्ञाणानि अत्तनो अत्तनो अतीतानन्तर-चित्तेन सहुप्पन्न हृदयवत्थु निस्साय तमेवारम्मण आरब्भ उप्पज्जन्ति।" – प० दी०, पृ० १३२।

( अतिमहद्-आलम्बन, महद्-आलम्बन ) चक्षुर्द्वारिक वीथियाँ ३, श्रोत्रद्वारिक ३ – इस प्रकार कुल ६५ वीथियाँ कामभूमि मे ही होती है। रूपभूमि मे ये वीथियाँ नही हो सकती[1]। रूपधर्मो के अभाववाली अरूपभूमि मे तो पञ्चद्वार- वीथियाँ कथमपि नही हो सकती।

१६ प्रकार की चक्षुर्द्वारिक वीथियो मे से तदालम्बन एव द्वेषजवन होनेवाली चार वीथियो से अवशिष्ट १५ चक्षुर्द्वारिक वीथियाँ तथा १५ श्रोत्रद्वारिक वीथियाँ – इस प्रकार ये ३० वीथियाँ कामभूमि एव रूपभूमि नामक २५ पञ्चवोकारभूमियो मे होती है। उपर्युक्त दोनो वचनो से यह निष्कर्ष निकलता है कि कामभूमि मे ६५ पञ्चद्वारवीथियाँ होती है तथा रूपभूमि मे तदालम्बन एव द्वेषजवन नही होनेवाली चक्षुर्द्वारिक एव श्रोत्रद्वारिक ३० वीथियाँ होती है – इस प्रकार जानना चाहिये।

**पुद्गल** – मार्गस्थ पुद्गल मे मार्गचित्त एकक्षण मात्र होने से उनमे इन पञ्चद्वार- वीथियो का उत्पन्न होना असम्भव है। ४ पृथग्जन एव ४ फ़लस्थ – इस प्रकार इन ८ पुद्गलो की सन्तान में ही ये पञ्चद्वारवीथियाँ हो सकती है। (अनागामी एव अर्हत् पुद्गलो की सन्तान मे द्वेष का प्रहाण कर दिया गया होने से उनमे आगन्तुक भवङ्ग- पातवीथियाँ भी नही हो सकती—यह विशेष ज्ञातव्य है।)

**भवङ्ग** – वीथिचित्तो के पूर्ववर्ती एव परवर्ती भवङ्गो की मीमासा आवश्यक होने से उस पर यहाँ विचार करना चाहिये। यदि कामपुद्गल की वीथि होती है तो १० काम- भवङ्गो का, एव रूपपुद्गल की वीथि होती है तो ५ रूपभवङ्गो का पात होता है। तथा १० कामभवङ्गो मे से भी यदि दुर्गति-अहेतुक पुद्गल होता है तो अकुशलविपाक उपेक्षासन्तीरण का, सुगति-अहेतुक पुद्गल होता है तो कुशलविपाक उपेक्षासन्तीरण का, द्विहेतुक पुद्गल होता है तो ४ ज्ञानविप्रयुक्त महाविपाक चित्तो मे से किसी एक का तथा कामत्रिहेतुक पुद्गल अथवा आर्यपुद्गल होता है तो ४ ज्ञानसम्प्रयुक्त महाविपाक- चित्तो मे से किसी एक का भवङ्ग के रूप मे पात होता है। रूपावचर प्रथमध्यानभूमि मे रहनेवाला पुद्गल होता है तो रूपावचरविपाक प्रथमध्यान का – इस प्रकार भूमि एव पुद्गलो के अनुसार मीमासा करके पूर्व एव पर भवङ्गो के पात को जानना चाहिये।

## मन्दायुक-आदि का विचार

चक्षु प्रसाद कर्मज रूप होने के कारण "खणे खणे समुट्ठापेति[2]" के अनुसार चित्त के प्रत्येक उत्पाद, स्थिति एव भङ्ग क्षण मे निरन्तर उत्पन्न होता रहता है। 'रूपधर्म स्थितिक्षण मे अत्यन्त बलवान् होते है' – ऐसा कहा गया होने से जब चक्षुर्विज्ञान उत्पन्न होता है तब स्थितिक्षण मे विद्यमान वह चक्षु प्रसाद ४६ प्रकार का होता है। (रूप की आयु ५१ क्षुद्रक्षण होती है। इनमे से १ उत्पाद-क्षुद्रक्षण तथा एक भङ्ग-क्षुद्रक्षण को निकाल कर स्थितिक्षण मे ४६ क्षुद्रक्षण होते है)। यहाँ, उन ४६ प्रकार के चक्षु प्रसादो मे

१ द्र० – अभि० स० ३ ६६, पृ० २७६, एव ४ · ५४, पृ० ३६३।

२. द्र० – अभि० स० ६ : ३१।

से – १ चक्षुर्विज्ञान किस चक्षु प्रसाद का आश्रय ग्रहण करता है ? २ 'चक्षु प्रसाद मे रूपालम्बन प्रादुर्भाव होता है' – इस प्रकार कहा गया होने से किस चक्षु प्रसाद मे रूपालम्बन का प्रादुर्भाव होता है ? ३ चक्षुर्द्वारवीथि कहने मे कौन चक्षु प्रसाद द्वारकृत्य सम्पन्न करता है ? – इस प्रकार के कुछ प्रश्न उपस्थित होते है।

४९ प्रकार के चक्षु प्रसादो मे से सर्वप्रथम अतीत भवङ्ग के साथ उत्पन्न चक्षु-प्रसाद का चक्षुर्विज्ञान आश्रय करता है। उस प्रसाद मे ही चक्षुर्द्वारवीथि का आलम्बन-भूत रूपालम्बन प्रादुर्भूत होता है। वही चक्षु प्रसाद इस चक्षुर्द्वारवीथि मे द्वारकृत्य भी सम्पन्न करता है[1]—इस प्रकार आधुनिक आचार्य सङ्केत करते है। यहाँ पर हम उन्ही आधुनिक आचार्यो के मतानुसार मन्दायुक-आदि की मीमासा प्रस्तुत करते है।

चक्षुर्विज्ञान-आदि पञ्चविज्ञानो की आश्रयभूत वस्तु को चुनते समय मन्दायुक-आदि की मीमासा उपस्थित हो जाने के कारण जिस समय पञ्चविज्ञान उत्पन्न होते है उस समय स्थितिक्षण मे विद्यमान वस्तुरूपो को ही चुनने के सम्बन्ध मे मीमासा की जायेगी। वे वस्तुरूप अतीतभवङ्ग के पूर्व तेरहवे भवङ्ग के भङ्गक्षण से लेकर पञ्चद्वारावर्जन के भङ्गक्षणपर्यन्त – इस बीच होनेवाले चित्त के प्रत्येक क्षण मे उत्पन्न वस्तु-रूप होते है। इसलिये तेरहवे भवङ्ग के भङ्ग से लेकर आवर्जन के भङ्गपर्यन्त एक एक क्षुद्रक्षण मे 'एक एक प्रकार' ऐसी गणना करके उसका ४९ प्रकार का होना जाना जायेगा। जब पञ्चविज्ञान उत्पन्न होता है तब ४९ प्रकार निरुद्ध न होकर स्थितिक्षण मे ही विद्यमान होते है।

जब पञ्चविज्ञान उत्पन्न होता है तब सहोत्पन्न वस्तुरूप, तेरहवे भवङ्ग के स्थितिक्षण मे उत्पन्न होकर पञ्चविज्ञान के उत्पादकाल मे निरुद्धयमान (निरुद्ध हो रहे) वस्तुरूप, निरुद्ध हुए पूर्व पूर्व वस्तुरूप, एव अनुत्पन्न (अनागत) वस्तुरूप पञ्च-विज्ञान के आश्रय होते है – इसमे किसी भी प्रकार का सन्देह न होने के कारण इस विषय मे मन्दायुक-आदि की मीमासा आवश्यक नही होती। तथा सभी वस्तुरूप १७ चित्तक्षण के बराबर आयुवाले होने के कारण उनमे भी स्वभावत मन्दायुक, मध्यमायुक एवं अमन्दायुक – इस प्रकार का भेद नही होता। इन मन्दायुक-आदि भेदो का विभाजन (वर्गीकरण) तो उन उन वीथियो के आलम्बनो की आयु की अपेक्षा करके ही किया जाता है।

---

१. द्र० – प० दी०, पृ० १३२।

त ०००<br>
त ०००<br>
ज ०००<br>
ज ०००<br>
ज ०००<br>
ज ०००<br>
ज ०००<br>
ज ०००<br>
ज ०००<br>
वो ०००<br>
सं ०००<br>
स ०००<br>
च ०००<br>
प ००० ⎫<br>
द ००० ⎪<br>
न ००० ⎬ अमन्दायुक चक्षु प्रसाद ११<br>
ती ००० ⎪<br>
ती ००० ⎭<br>
ती ००० ← मध्यमायुक चक्षुःप्रसाद १<br>
भ ००० ⎫<br>
भ ००० ⎪<br>
भ ००० ⎪<br>
भ ००० ⎪<br>
भ ००० ⎪<br>
भ ००० ⎪<br>
भ ००० ⎬ मन्दायुक चक्षु प्रसाद ३७<br>
भ ००० ⎪<br>
भ ००० ⎪<br>
भ ००० ⎪<br>
भ ००० ⎪<br>
भ ००० ⎭<br>
भ ०००

अतीतभवङ्ग से पूर्वक्षणो की गणना करने पर तेरहवे भवङ्ग के भङ्गक्षण से लेकर प्रथमभवङ्ग के भङ्गक्षणपर्यन्त प्रत्येक क्षण मे उत्पन्न वस्तुरूप इस चक्षुर्द्वारिक वीथि के आलम्बनभूत रूपालम्बन के निरोध के पहले ही निरुद्ध हो जाने के कारण 'मन्द आयु येस ति मन्दायुकानि' के अनुसार 'मन्दायुक' कहलाते है।

**अतीतभवङ्ग के पूर्ववर्ती प्रथम भवङ्ग के भङ्ग के साथ उत्पन्न वस्तुरूप द्वितीय-**

तदालम्बन के स्थितिक्षण मे निरुद्ध हो जाते है, अत रूपालम्बन के निरोध से पहले लगभग एकक्षणमात्र कम आयुवाले होते है, प्रथम भवङ्ग की स्थिति के साथ उत्पन्न वस्तुरूप-आदि लगभग दो क्षणमात्र कम आयुवाले होते है – इस प्रकार क्रम से जानना चाहिये। तेरहवे भवङ्ग के भङ्ग के साथ उत्पन्न वस्तुरूप चक्षुर्विज्ञान के स्थिति-क्षण मे निरुद्ध हो जाता है, अत यह रूपालम्बन के निरोध से ३७ क्षण पूर्व निरुद्ध हो जाता है। इस प्रकार इस वीथि के सम्बन्ध मे रूपालम्बन की अपेक्षा करके रूपालम्बन से कम आयुवाला होने के कारण तेरहवे भवङ्ग के भङ्ग से लेकर प्रथम भवङ्ग के भङ्गपर्यन्त – इस बीच उत्पन्न ३७ प्रसाद वस्तुरूपसमूह 'मन्दायुक चक्षु प्रसाद' कहा जाता है।

अतीतभवङ्ग के स्थितिक्षण से लेकर पञ्चद्वारावर्जन के भङ्गक्षणपर्यन्त इस बीच प्रत्येक क्षण मे उत्पन्न ११ प्रसाद वस्तुरूप रूपालम्बन के निरोध के बाद भी निरुद्ध होने से 'अमन्दायुक' कहलाते है। अर्थात् अतीतभवङ्ग के स्थितिक्षण मे उत्पन्न वस्तुरूप द्वितीय तदालम्बन के अनन्तर प्रथम भवङ्ग के उत्पादक्षण मे निरुद्ध होने से इस वीथि के रूपालम्बन से अधिक आयुवाला होता है – ऐसा जानना चाहिये। इसी प्रकार वस्तुरूपो का विचार करना चाहिये।

अतीतभवङ्ग के साथ उत्पन्न प्रसाद वस्तुरूप इस वीथि के रूपालम्बन के साथ निरुद्ध होता है, अत उसकी आयु रूपालम्बन से न तो अधिक होती है और न कम होती है; अपितु बराबर होती है, अत वह 'मध्यमायुक' कहलाता है। जैसे कहा भी गया है –

"सत्ततिस मन्दायुका एक व मज्झिम मत ।
अमन्देकादसा चेति विञ्ञातब्बा विभाविना[1] ॥"

इन ४९ प्रकार के प्रसादरूपो मे से यह मध्यमायुक प्रसाद ही मध्यमा प्रतिपदा होने से चक्षुर्द्वारिकवीथि मे चक्षुर्विज्ञान का एव श्रोत्रद्वारिक-आदि वीथियो मे श्रोत्रविज्ञान-आदि विज्ञानो का आश्रयभूत होने के लिए उपयुक्त होता है।

रूपालम्बन-आदि पॉच आलम्बन इस मध्यमायुक चक्षु प्रसाद मे ही प्रादुर्भूत होते है और वीथिचित्तो की उत्पत्ति के लिये मूलभूत द्वारकृत्य को भी यही मध्यमायुक चक्षु प्रसाद सिद्ध करता है—इस प्रकार कुछ आचार्यो का कथन है। (हम अपना विचार नि.श्रय-प्रत्यय की व्याख्या मे कहेगे।)

इन मन्दायुक-आदि का एक बार अतीतभवङ्ग अतीत होनेवाली वीथियो से ही मुख्य रूप से सम्बन्ध है। २ वार, ३ वार एव ४ वार-आदि अतीतभवङ्ग अतीत होने-वाली महद्-आलम्बन एव परीत्त-आलम्बन वीथियो मे यदि अतीतभवङ्ग एक वार अधिक अतीत होता है तो मन्दायुक मे ३ क्षण कम हो जाते है तथा अमन्दायुक मे ३ क्षण

---

१. तु० – मणि०, प्र० भा०, पृ० ३३५ ।

अधिक हो जाते हैं। इस प्रकार जिस वोथि मे अतीतभवङ्ग जितने अधिक अतीत होते है उतने क्षण मन्दायुक मे कम तथा अमन्दायुक मे अधिक हो जाते हैं। मध्यमायुक प्रसाद सर्वप्रथम अतीतभवङ्ग के साथ उत्पन्न प्रसाद ही है।

**षष्ठ परीत्त-आलम्बनवीथि**

भ ooo
वो ooo
वो ooo
ण ooo
सं ooo
च ooo
प ooo ⎫
द ooo ⎪
न ooo ⎪
ती ooo ⎪
ती ooo ⎪
ती ooo ⎬ अमन्दायुक प्रसाद ३५
ती ooo ⎪
ती ooo ⎪
ती ooo ⎪
ती ooo ⎪
ती ooo ⎭
ती ooo ← मध्यमायुक प्रसाद १
भ ooo ⎫
भ ooo ⎪
भ ooo ⎬ मन्दायुक प्रसाद १३
भ ooo ⎭
भ ooo

इसी प्रकार अन्य परीत्त-आलम्बन वीथियो को भी जानना चाहिये। अतिपरीत्त-

कामजवनवार

## मनोद्वारवीथि

८. मनोद्वारवीथि भी कामजवनवार एव अर्पणाजवनवार भेद से द्विविध होती है। उनमे से कामजवनवारवीथि भी शुद्ध मनोद्वारवीथि एव तदनुवर्तक मनोद्वारवीथि – इस प्रकार द्विविध होती है। उनमे से शुद्धमनोद्वारवीथि भी तदालम्बनवार एव जवनवार भेद से दो प्रकार की होती है।

### तदालम्बनवार

९ कामजवनवार मनोद्वारवीथियो मे से तदालम्बनवार मनोद्वारवीथि 'विभूत-आलम्बन' – इस नाम से केवल एक प्रकार की ही होती है। किन्तु आलम्बनो मे कुछ प्रत्युत्पन्न निष्पन्नरूप आलम्बन एव अतीत-अनागत निष्पन्नरूप आलम्बन अथवा त्रैकालिक कामचित्त-चैतसिक आलम्बन – इस प्रकार आलम्वन द्विविध होते है। इनमे से प्रत्युत्पन्न निष्पन्न रूप भी १ वार अतीतभवङ्ग अतीत होने के अनन्तर प्रादुर्भूत आलम्बन, २ वार, ३ वार, ४ वार एव

---

आलम्बनवीथियो मे चक्षुर्विज्ञानमात्र की भी उत्पत्ति न होने से चक्षुर्विज्ञान के आश्रयभूत प्रसाद का विचार करना आवश्यक नही होता[1]।

पञ्चद्वारवीथि समाप्त।

कामजवनवार

## मनोद्वारवीथि

८ **शुद्ध एवं तदनुवर्तक** – पञ्चद्वार की अनुगामिनी न होकर केवल मनोद्वार मे ही प्रादुर्भूत आलम्बनो का आलम्बन करनेवाली वीथि 'शुद्ध मनोद्वारवीथि' कहलाती है। इसे 'शुद्धक मनोद्वारवीथि' भी कहते है।

जिस प्रकार घण्टी बजाते समय प्रथम अभिघातजन्य शब्द उत्पन्न होने के अनन्तर अनुरव के रूप मे कुछ क्षणपर्यन्त अविच्छिन्न रूप से अनुगुञ्जन होता है, ठीक उसी प्रकार एक (किसी) प्रकार की पञ्चद्वारवीथि होने के अनन्तर उस वीथि के ही आलम्बन का आलम्बन करके अनेक प्रकार की मनोद्वारवीथियाँ भी आलम्बन की शक्ति के अनुसार अभिप्रवृत्त होती है, इन्हे ही 'तदनुवर्तक मनोद्वारवीथि' कहते है।

### तदालम्बनवार

९ इस वार मे "विभूतेतिमहन्ते च तदारमणमीरित[2]" के के अनुसार विभूतालम्बन एकविध ही होता है। इस तदालम्बन के लिये १७ चित्तक्षण आयुवाले आलम्बनो को

---

१ सङ्क्षेप०, पृ० २४८, २४९।

२. द्र० – अभि० स० ४ ३५, पृ० ३७३।

५ वार अतीतभवङ्ग अतीत होने के अनन्तर प्रादुर्भूत आलम्बन – इस प्रकार ५ प्रकार के होते हैं।

इनमें से प्रत्युत्पन्न निष्पन्न रूपधर्म उत्पाद के अनन्तर १ वार अतीत-भवङ्ग अतीत होने के अनन्तर यदि मनोद्वार में विभूततया प्रादुर्भूत होता है तो भवङ्गचलन, भवङ्गोपच्छेद, मनोद्वारावर्जन, ७ वार जवन एवं २ वार तदा-लम्बन होने के अनन्तर ४ वार भवङ्ग होने पर १८ निष्पन्न रूपों की १७ चित्तक्षण आयु परिपूर्ण हो जाने से चतुर्थ भवङ्ग के भङ्ग के साथ निरुद्ध होनेवाली वीथि 'तदालम्बनवार प्रथम विभूतालम्बन वीथि' कहलाती है। इसी प्रकार द्वितीय, तृतीय, चतुर्थ एवं पञ्चम वीथि के भेद से विभूत-आलम्बनवीथियाँ पाँच प्रकार की होती हैं।

---

चुनते समय आचार्यपरम्परा विज्ञप्तिद्वय एवं लक्षणरूप ४ का वर्जन करके अवशिष्ट २२ रूपों को ही चुनती है, किन्तु सभी अनिष्पन्नरूप मुख्यतया परमार्थ नहीं होते[1] तथा तदालम्बन कृत्य करनेवाले महाविपाक एवं सन्तीरण मुख्य परमार्थ-धर्मों का ही आलम्बन करते हैं, अतः हम यहाँ १८ निष्पन्न रूपों का ही चुनाव करते हैं। तथा तदालम्बन द्वारा काम-आलम्बनों का ही एकान्तरूप से आलम्बन किया जाने के कारण हम अतीत अनागत निष्पन्नरूपों एवं तीनों कालों में यथायोग्य होनेवाले त्रैकालिक काम चित्त-चैतसिकों को आलम्बन करनेवाली षष्ठ विभूत-आलम्बनवीथि का भी इस तदालम्बनवार में प्रतिपादन करते हैं।

**द्वितीय तदालम्बनवीथि-आदि** – प्रत्युत्पन्न निष्पन्न रूपधर्म उत्पाद के अनन्तर दो वार अतीतभवङ्ग अतीत होने के अनन्तर यदि मनोद्वार में विभूततया प्रादुर्भूत होता है तो भवङ्गचलन, भवङ्गोपच्छेद, मनोद्वारावर्जन, ७ वार जवन एवं २ वार तदालम्बन होने के अनन्तर ३ वार भवङ्ग होने पर १८ निष्पन्न रूपों की १७ चित्तक्षण आयु परिपूर्ण हो जाने से तृतीय भवङ्ग के भङ्ग के साथ निरुद्ध होनेवाली वीथि 'तदा-लम्बनवार द्वितीय विभूत-आलम्बनवीथि' कहलाती है। इस वीथि के आधार पर तृतीय, चतुर्थ एवं पञ्चम विभूतआलम्बन वीथियों को भी जान लेना चाहिये।

अतीत-अनागत निष्पन्न रूप एवं त्रैकालिक काम चित्त-चैतसिकों में से किसी एक के मनोद्वार में विभूततया प्रादुर्भूत होने पर प्रत्युत्पन्न रूपालम्बन न होने से अतीतभवङ्ग-पात आवश्यक नहीं होता। तथा १७ चित्तक्षण आयु का विचार करने योग्य आलम्बन न होने से किस चित्त के भङ्ग के साथ उसका निरोध होता है – इस प्रकार आलम्बन के निरोधक्षण का निर्देश करना भी आवश्यक नहीं होता। अतीत-अनागत निष्पन्न रूप एवं काम चित्त-चैतसिकों में से किसी एक के मनोद्वार में विभूततया प्रादुर्भूत होने के अनन्तर अतीतभवङ्गपात न होकर भवङ्गचलन, भवङ्गोपच्छेद, मनोद्वारावर्जन, ७ वार जवन एवं २ वार तदालम्बन होकर यथासम्भव भवङ्ग होते हैं।

---

१ द्र० – अभि० स० ६ : ११, १८।

